सूरूव्व हरियतमतिमिरदेव, देवासुरखेयरविहियसेव ।
सेवागयगयमयरायपाय, पायडियपणामह कयपसाव ॥ ७५ ॥

अर्थ—और सूर्यके जैसा दूर किया है अज्ञानरूप अंधकार जिसने और वैमानिकादि देव भवनपत्यादि असुर और विद्याधर उन्होंने करी है सेवा जिसकी ऐसा हे देव! सेवाके वास्ते आया और गया है मद जिन्होंका ऐसे जो राजा लोग उन्हों करके नमस्कार किया है चरणोंमें जिन्होंके ऐसा हे सेवा० ? और किया है प्रसाद जिसने हे कृतप्रसाद! ॥७५॥

सायरसमसमयामयनिवास, वासवगुरुगोयरगुणविकास ।
कासुज्जलसंजमसीललील, लीलाइ विहियमोहावहील ॥ ७६ ॥

अर्थ—समुद्रके तुल्य समता अमृतके निवास इन्द्र गुरु लोकोक्तिसे बृहस्पतिः उसके विषयभूत है गुणोंका विस्तार जिन्होंका उसका सम्बोधन हे वासव० इत्यादि और कास तृणविशेष उसके सदृश संयम शील चारित्र स्वभावकी लीला जिसके ऐसा और लीलामात्रसे किया है मोहनीय कर्मका अनादर जिन्होंने ऐसे ॥ ७६ ॥

हीलापरजंतुसुअकयसाव, सावयजणजणियाणंदभाव ।
भावलयअलंकिय रिसहनाह, नाहत्तणु करि हरि दुक्खदाह ॥ ७७ ॥

अर्थ—हीलनादी प्रधान जिन्होंके ऐसे जीव उन्होंपर नहीं किया है आक्रोश जिन्होंने और श्रावक लोगोंको उत्पन्न किया है आनंदका उदय जिन्होंने और भा नाम प्रभा उसका मंडल उस करके शोभित उसका सम्बोधन हे? भावलय० पूर्वोक्त विशेषणसहित हे ऋषभनाथ आप मेरे योग क्षेम करो मेरे दुःख दाह दूर करो ॥ ७७ ॥

इय रिसहजिणेसर भुवणदिणेसर, तिजयविजयसिरिपाल पहो ।
मयणाहिय सामिय? सिवगइगामिय, मणहमणोरह पूरिमहो ॥ ७८ ॥

अर्थ—इस कहे प्रकारसे हे ऋषभजिनेश्वर हे भुवनदिनेश्वर लोकमें सूर्यसदृश तीनजगतकी विजयलक्ष्मीको पालनेवाला हे प्रभो हे कामका शत्रु हे स्वामिन् हे शिवगति गामिन् मेरे मनके मनोरथोंको पूर्ण करो यह तात्पर्यार्थ है और श्लेषार्थ यह है तीन जगत्में विजय जिसका ऐसे श्रीपालका प्रभु उसका सम्बोधन तथा मदनसुंदरीका हित करनेवाला उसका सम्बोधन हे मदनाहित! ॥ ७८ ॥

एवं समाहिलीणा, मयणा जा थुणइ ताव जिणकंठा। करट्ठियफलेण सहिया, उच्छलिया कुसुमवरमाला

अर्थ—इस प्रकारसे समाधि चित्तकी एकाग्रतामें लगा हुआ है मन जिसका ऐसी मदनसुंदरी जितने स्तुति करे उतने भगवानके कंठसे हाथमें रहा हुआ विजोरेका फलसहित प्रधान पुष्पोंकी माला उछली ॥ ७९ ॥

मयणा वयणाओ उंवरेण, सहसत्ति तं फलं गहियं। मयणाइ सयंमाला, गहिया आणंदियमणाए ॥८०॥

अर्थ—उस समय मदनसुंदरीके वचनसे उम्बर रानेने शीघ्र वह फल ग्रहण किया आनंदयुक्त मनजिसका ऐसी मदनसुंदरीने स्वयं माला ग्रहण करी ॥ ८० ॥

भणियं च तीइ सामिय, फिट्टिस्सइ एस तुम्ह तणुरोगो। जेणेसो संजोगो, जाओ जिणवरकयपसाओ ८१

अर्थ—और मदनसुंदरीने कहा हे स्वामिन् यह आपके शरीरका रोग चला जायगा अर्थात् मिट जायगा जिस कारणसे यह संयोग जिनवर श्री ऋषभदेव स्वामीने किया है प्रसाद जिसमें ऐसा भया है इससे जाना जाय है यह अर्थ है ॥८१॥

तत्तो मयणा पइणा,–सहिया मुणिचंदगुरुसमीवंमि। पत्ता पमुइयचित्ता, भत्तीए नमइ तस्स पए ॥८२॥

अर्थ—तदनन्तर मदनसुंदरी अपने भर्तार सहित मुनिचन्द्र नामके गुरूके पासमें गई तव हर्षित है चित्तजिसका ऐसी मदनसुंदरी गुरूके चरण कमलोंमें भक्तिसे नमस्कार किया ॥ ८२ ॥

गुरुणो य तया करुणा, परित्तचित्ता कहंति भवियाणं। गंभीरसजलजलहरसरेण, धम्मस्स फल मेवं ॥८३॥

अर्थ—तव दयासे व्याप्त है चित्त जिन्होंका ऐसे गुरु भव्य जीवोंके आगे सजल मेघके जैसी गंभीर ध्वनिकरके वक्ष्यमाण प्रकार करके धर्मका फल कहे ॥ ८३ ॥

सुमाणुसत्तं सुकुलं सुरूवं, सोहग्गमारुग्गमतुच्छमाउं।
रिद्धिं च विद्धिं च पहुत्तकित्ती, पुन्नप्पसाएण लहंति सत्ता ॥ ८४ ॥

अर्थ—किस प्रकारसे धर्म कहे सो कहते हैं अहो भव्यो शोभन मनुष्यपनो और उत्तम कुल वहांभी शोभनरूप आकृति पांच इन्द्रिय पटु प्रगट वहांभी सब लोगोंको वल्लभ होना और निरोगता बड़ा आयुः और सम्पदा और वृद्धिः पुत्रादि परिवार और स्वामीपना कीर्ति इतनी वस्तुवां पुन्यके प्रसादसे धर्मके प्रभावसे प्राणी पावे है ॥ ८४ ॥

इच्चाइदेसणंते, गुरुणो पुच्छंति परिचियं मयणं। वच्छे कोऽयं धन्नो, वरलक्खणलक्खिय सुपुन्नो ? ८५

अर्थ—इत्यादि देशनाके अंतमें गुरुने अपनी परचित मदनसुंदरीसे पूछा हे वत्से यह तेरे आगे रहा हुआ धन्य प्रशंसनीय और प्रधान लक्षणोंसहित शोभन पुण्य जिसका ऐसा कौन पुरुष है ॥ ८५ ॥

मयणाइ रुयंतीए, कहिओ सव्वोवि नियवुत्तंतो। विन्नत्तं च न अन्नं, भयवं ? मह किंपि अत्थि दुहं ८६

अर्थ—तब मदनसुंदरी रोती भई सबही अपना वृत्तान्त कहा और वीनती किया हे भगवान हे पूज्य मेरेको और कुछभी दुःख नहीं है ॥ ८६ ॥

एवं चिय मह दुक्खं, जं मिच्छादिट्ठिणो इमे लोया। निंदंति जिणह धम्मं, सिवधम्मं चेव संसंति ॥८७॥

अर्थ—किंतु यही बड़ा दुःख है जो मिथ्यादृष्टि यह लोग जैनधर्मकी निंदा करे है मिथ्या धर्मकी प्रशंसा करे है ॥ ८७ ॥

ता पहु कुणह पसायं, किंपि उवायं कहेह मह पइणो। जेणेस दुट्ठवाही, जाइ खयं लोयवायं च ॥ ८८॥

अर्थ—तिस कारणसे हे प्रभो हे स्वामिन् आप प्रसाद करो प्रसन्न होवो कोई उपाय कहो जिससे मेरे पतीका यह कोढ़रोग क्षय होवे और लोकापवादभी क्षय होवे अर्थात् व्याधिका क्षय क्या होवे लोगोंमें जो निंदा होवे उसका नाश होजाय ॥ ८८ ॥

पभणेइ गुरू भद्दे !, साहूणं न कप्पए हु सावज्जं । कहिउं किंपि तिगिच्छं, विज्झं मंतं च तंतं च ॥८९॥

अर्थ—तब गुरू कहे हे भद्रे साधुओंको कुछभी सावद्य दोष सहित वस्तु कहना नहीं कल्पे क्या सो कहते हैं चिकित्सा वैद्यकशास्त्र और विद्या मंत्र तंत्र यह सावद्य साधुओंको नहीं कहना ॥ ८९ ॥

तहवि अणवज्जमेगं, समत्थि आराहणं नवपयाणं । इयलोइयपारलोइय,—सुहाण मूलं जिणुद्दिट्ठं ॥९०॥

अर्थ—तथापि एक नवपदोंका आराधन निर्दोष है कैसा वह इसभव परभवके सुखोंका मूल कारण है और कैसा है श्री तीर्थकरोंने कहा है ॥ ९० ॥

अरिहं सिद्धायरिया, उवज्झाया साहुणो य सम्मत्तं । नाणं चरणं च तवो, इयपयनवगं परमतत्तं ॥९१॥

अर्थ—नवपदोंका नाम कहते हैं अरहंत १ सिद्ध २ आचार्य ३ उपाध्याय ४ साधु ५ सम्यक्त्व ६ ज्ञान ७ चारित्र ८ तप ९ ये नवपद उत्कृष्ट तत्व वर्तें है ॥ ९१ ॥

एएहिं नवपएहिं रहियं, अन्नं न अत्थि परमत्थं। एएसुच्चिय जिणसासणस्स, सवस्स अवयारो ॥९२॥

अर्थ—इन नवपदों करके रहित और परमार्थ तात्विक अर्थ नहीं है ये नवपदोंमें सर्व जिनशासनका अवतरण है ॥ ९२ ॥

जेकिर सिद्धा सिज्झंति, जेय जे यावि सिज्झइस्संति। ते सवेवि हु नवपयझाणेणं चेव निब्भंति ॥९३॥

अर्थ—निश्चय जे जीव अतीत कालमें सिद्ध भया अर्थात् मुक्तिगया और जे वर्तमानकालमें सिद्ध होते हैं और अनागत कालमें ये मोक्ष जावेंगे वह सर्व नव पदोंके ध्यानसेही होंगे नव पदोंके ध्यानसिवाय नहीं ॥ ९३ ॥

एएसिं च पयाणं, पयमेगयरं च परमभत्तीए। आराहिऊण णेगे, संपत्ता तिजयसामित्तं ॥ ९४ ॥

अर्थ—और इन नव पदोंमें एक पदभी परम भक्ति करके आराधन करके अनेकजीव तीनजगत्का स्वामित्व प्राप्त भए हैं सकल कर्मके क्षय होनेसे तीन भवनका स्वामी भया ॥ ९४ ॥

एएहिं नवपएहिं, सिद्धं सिरिसिद्धचक्कमेयं जं। तस्सुद्धारो एसो, पुवायरिएहिं निद्दिट्ठो ॥ ९५ ॥

अर्थ—इन नवपदोंसे सिद्ध याने निष्पन्न जो यह सिद्धचक्र नामका यन्त्र राजका उद्धार पूर्वाचार्योंने कहा है ॥९५॥

गयण मकलियायंतं, उद्घाहसरं सनायविंदुकलं। सपणववीयाणाहय, मंतसरं सरह पीढंमि ॥ ९६ ॥

अर्थ—अब ग्रंथकार ग्यारह ११ गाथासे सिद्धचक्रका उद्धार विधिः कहते हैं गयण इत्यादि यहां गगनादि संज्ञा मंत्र शास्त्रोंसे जानना वहां गगनशब्दसे ह् ऐसा अक्षर कहा जावे यन्त्रके सर्व मध्यभागमें ह् ऐसा अक्षर स्मरण करो यहां स्मरणहीका अधिकार है स्मरणकी शक्ति न होवे तो पदस्थ ध्यान साधनेके लिए मनोज्ञ द्रव्योंसे पट्टादिकमें लिखनाभी पूर्वाचार्योंका आमनाय है ऐसा आगेभी विचारना वहां पहले अकार अक्षरकी कलिका व्याकरण संज्ञा भई वक्र ऽ ऐसा अक्षररूप उस करके सहित हकार लिखना ऽह् ऐसा भया यह गगनवीज कहा जावे कैसा गगनवीज ऊपर नीचे रेफसहित ऽ र्ह्ऐसा भया और कैसा नाद अर्ध चंद्राकारके ऊपर विंदु सहित अर्हं ऐसा भया और ओंकार ह्रींकार और अनाहत कुंडलाकार सहित आम्नाय यह है अर्हं यह वीज ओंकारके उदरमें स्थापे यह बीज ह्रींकारके उदरमें स्थापना वाद ह्रींकारका ईकार स्वरकी रेखा घुमाके दो कुंडलाकार अनाहत करके तीनों बीजको वीटना और कैसा वीज चौतर्फ स्वर जिसके अ आ इ ई उ ऊ ऋ ॠ ऌ ॡ ए ऐ ओ औ अं अः ये सोलह अंतमें स्वर हैं जिसके ऐसा मूल पीठमें ध्याओ ॥ ९६ ॥

झायह अडदलवलए, सपणवमायाइएसुवाहंते। सिद्धाइए दिसासु, विदिसासु दंसणाईए ॥ ९७ ॥

अर्थ—अथ पीठलिखके उसके पासमें गोलमंडल लिखे उसके ऊपर आठ पांखडीका कमल लिखे उन्होंमें चार दिशाके पत्रमें ओम् ह्रीं सिद्धेभ्यः स्वाहा पूर्व दिशिमें १ ओम् ह्रीं आचार्येभ्यः स्वाहा दक्षिणमें २ ओम् ह्रीं उपाध्यायेभ्यः स्वाहा पश्चिममें ३ ओम् ह्रीं सर्व साधुभ्यः स्वाहा उत्तरमें ४ इसीतरह विदिशामें दर्शनादि चार पद ध्याओ लिख-

नेका विधि यह है ओं ह्रीं दर्शनाय स्वाहा अग्नि कोणमें १ ओम् ह्रीं ज्ञानाय स्वाहा नैऋतमें २ ओ ह्रीं चारित्राय स्वाहा वायव्यमें ३ ओम् ह्रीं तपसे स्वाहा ईशानमें ४ इस क्रमसे लिखे यह अष्टदल पहला वलय भया ॥ ९७ ॥

**वीयवलयंमि अडदिसि, दलेसु साणाहए सरह वग्गे। अंतरदलेसु अट्ठसु, झायह परमिट्ठिपढमपए ९८**

अर्थ—प्रथम वलयके वाहर सोलह पाखड़ीका कमल मंडलाकार लिखे वहां दूसरे वलयमें आठ एकांतरित दिग् दलमें अनाहत वीजसहित आठ वर्ग अ १ क २ च ३ ट ४ त ५ प ६ य ७ श ८ यह आठ वर्ग क्रमसे लिखके स्मरण करो पहले वर्गमें सोलह वर्ण हैं कवर्गादिक पांचोंमें प्रत्येक पांच २ वर्ण है अन्तिम दो वर्गमें चार २ वर्ण है वाद आठ वर्गोंके अंतर पत्रोंमें परमेष्ठी पद ओम् नमो अरिहंताणं ध्यावो यह दूसरा वलय हुआ ॥ ९८ ॥

**तइयवलएवि अडदिसि, दिप्पंत अणाहएहिं अंतरिए। पायाहिणेण तिहि, पंतियाहिं झाएह लद्धिपए १९९**

अर्थ—तीसरे वलयमेंभी आठ दिशामें आठ अनाहत लिखे दोनोंके अंतरमें दो २ लब्धि पद ऐसे आठ अंतरोंमें सोलह लब्धि पद पहली पंक्तिमें एवं सोलहही दूसरी पंक्तिमें और सोलहही तीसरी पंक्तिमें इस प्रकारसे दीप्यमान आठ अनाहतोंके अंतरमें प्रदक्षिणा करके तीन पंक्ति करके ४८ लब्धि पद तुम ध्यावो ॥ १९९ ॥

**त पणववीयअरिहं, नमोजिणाणंति एवमाईया । अडयालीसंणेया, सम्मं सुगुरूवएसेणं ॥ २०० ॥**

अर्थ—लब्धिपद ओंकार ह्रींकार ऽर्हं ऐसा सिद्ध वीज पूर्वक नमोजिणाणं ऐसा पद ओम् ह्रीं ऽर्हं नमोजिणाणं

इत्यादि अड़तालीस पद सम्यक् सुगुरूके उपदेशसे जानना इन्होंका नाम और माहात्म्य लब्धिकल्पशास्त्रसे जानना इहां तो आराधन विधिः विना लिखनेमें दोष है ॥ २०० ॥

**तं तिगुणेणं माया,-वीएणं सुद्धसेयवण्णेणं । परिवेढिऊण परहीइ, तस्स गुरुपायए नमह ॥ २०१ ॥**

अर्थ—वह पीठादि लब्धिपद पर्यंत त्रिगुण श्वेतवर्ण ह्रींकारसे चौतर्फ वीटके परिधिमें आव गुरु पादुकाको नमस्कार करो यहां यह भाव है सर्व यन्त्रके ऊपर ह्रींकार लिखके उसके ईकारसे तीनवलय देके चौथा आधावलयके अंतमें क्रौं ऐसा अक्षर लिखे उसकी परिधिमें आठ गुरु पादुका चरणन्यास लिखे ॥ २०१ ॥

**अरिहं सिद्धगणीणं, गुरुपरमादिट्ठणंतसुगुरूणं । दुरणंताण गुरूण य, सपणववीयाओ ताओ य ॥२०२॥**

अर्थ—अव आठ गुरुपादुका कहते हैं अर्हंत पादुका १ सिद्ध पादुका २ आचार्य पादुका ३ उपाध्याय पादुका ४ परमगुरुपादुका ५ अदृष्टगुरुपादुका ६ अनंतगुरुपादुका ७ अनंतानंतगुरुपादुका ८ यह आठ गुरु पादुका ओम् ह्रीं युक्त लिखना ओम् ह्रीं ऽर्हत् पादुकाभ्यो नमः ऐसे सब लिखना ॥ २०२ ॥

**रेहादुगकयकलसा,-गारामियमंडलंव तं सरह, चउदिसि विदिशि कमेणं, जयाइजंभाइकयसेवं ॥२०३॥**

अर्थ—दो रेखा यन्त्रके ऊपर वाम दक्षिण निकली परस्पर लगा हुआ अंतभाग जिन्होंका ऐसी दो रेखा करके

किया है कलसाकार अमृत मंडलके जैसा सरण करो अर्थात् कलसाकार लिखे पूर्वादि चारदिशामें जया १ विजया २ जयंती ३ अपराजिता ४ और अग्निआदि चार विदिशामें जंभा १ थंभा २ मोहा ३ गंधा ४ इन्होंनें करी है सेवा जिसकी ॥ २०३ ॥

**सिरिविमलसामिपमुहा,-हिट्ठायगसयल देवदेवीणं। सुहगुरु मुहाओ जाणिय, ताण पयाणं कुणह झाणं ४**

अर्थ—श्री विमलस्वामी सौधर्म देव लोकमें रहनेवाला श्री सिद्धचक्रका अधिष्ठायक प्रमुख समस्त देव और चक्रेश्वरी वगैरह देवियां उन्होंका ध्यान गुरुके मुखसे जानके मंत्रपदोंका ध्यान करो इन्होंका नाम कलसाकार यन्त्रके ऊपर चौंतर्फ लिखे ओम् ह्रीं विमलस्वामिने नमः इत्यादि ॥ २०४ ॥

**तं विज्जादेविसासण,-सुरसासणदेविसेवियदुपासं। मूलगहं कंठणिहिं, चउपडिहारं च चउवीरं ॥ २०५ ॥**

अर्थ—अब दो गाथाका व्याख्यान कहते हैं वह श्री सिद्धचक्रयन्त्रराज पूजनेवाले मनुष्योंका मनोवांछित पूरता है कैसा है रोहिण्यादि विद्या देवी सोलह और गौमुखयक्षादि २४ शासन देव चक्रेश्वर्यादि २४ शासन देवी इन्होंसे सेवित है वाम दक्षिण पार्श्व भाग जिसका और कैसा है श्री सिद्धचक्र कलसके मूलमें सूर्यादि नव ग्रह है जिसके और कंठमें नैसर्प्पादि नव निधान है जिसके नैसर्प १ पांडुक २ पिंगल ३ सर्वरत्नक ४ महापद्म ५ काल ६ महाकाल ७ माणव ८ शंखक ९ तथा ४ प्रतिहार कुमुद १ अंजन २ वामन ३ पुष्पदंत ४ है जिसके तथा ४ वीर मानभद्र १ पूर्ण-

भद्र २ कपिल ३ पिंगल नामका जिसके ऐसा इहां १६ विद्या देवी ओम् ह्रीँ रोहिण्यै नमः इत्यादि यन्त्रके चौतर्फ लिखे तथा शासन देव ॥ २०५ ॥

**दिसिवालखित्तवालेहिं, सेवियं धरणिमंडलपइट्ठं । पूयंताण नराणं, नूणं पूरेइ मणइट्ठं ॥ २०६ ॥**

अर्थ—यन्त्रके दक्षिण दिशिमें लिखे शासन देवी यन्त्रके वाम दिशिमें लिखे और कलसाकार चक्रकी पड़घीके नीचे ओम् आदित्यायनमः इत्यादि नव ग्रहोंका नाम लिखे कंठमें नवनिधान ओम् नैसर्पकाय नमः इत्यादि लिखे तथा चार दिशामें क्रमसे कुमुद १ अंजन २ वामन ३ पुष्पदंत ४ लिखे तथा माणभद्रादि ४ वीर लिखे ५ दिक्पाल १० इन्द्र १ अग्नि २ यम ३ नैऋत ४ वरुण ५ वायु ६ कुवेर ७ ईशान ८ ब्रह्म ९ नाग १० इन्हों करके और क्षेत्रपाल करके प्रसिद्ध सेवित और पृथ्वीपीठपर प्रतिष्ठ रहा हुआ दश दिग्पालोंमें ८ दिग्पालोंको पूर्वादि क्रमसे लिखना ओम् इन्द्रायनमः इत्यादि ऊर्ध्व दिशामें ओम् ब्रह्मणेनमः, अधो दिशामें ओम् नागायनमः, अपने जीवने तरफमें यन्त्रके कोनेमें ओम् क्षेत्रपालायनमः लिखे इसके लिखनेमें सम्यक्विधिः आम्नायजाननेवालों के मुखसे अथवा लिखित यन्त्रसे जानना ॥ २०६ ॥

**एयं च सिद्धचक्कं, कहियं विज्जाणुवायपरमत्थं । नाएण जेण सहसा, सिज्झंति महंतसिद्धीओ ॥२०७॥**

अर्थ—ये सिद्धचक्र विद्यानुवादनामक दशम पूर्वका परमार्थरूप रहस्यभूत है जिसके जाननेसे अकस्मात् शीघ्र अणिमादि वड़ी सिद्धियों सिद्ध होवे है ॥ २०७ ॥

एयं च विमलधवलं, जो झायइ सुक्कझाणजोएण। तवसंजमेण जुत्तो, सो पावइ निज्जरं विउलं ॥२०८॥

अर्थ—यह निर्मल उज्वल श्री सिद्धचक्रको जो पुरुष उज्वल ध्यान व्यापारसे ध्यावे वह पुरुष विपुल नाम विस्तीर्ण निर्जरा पावे अर्थात् बहुत कर्मका क्षय करे कैसा वह पुरुष तप संयम सहित ऐसा ॥ २०८ ॥

अक्खयसुक्खो मुक्खो, जस्स पसाएण लब्भए तस्स। झाणेणं अन्नाओ, सिद्धीओ हुंति किं चुज्जं ॥२०९॥

अर्थ—अक्षय सुख जिसमें ऐसा मोक्ष श्रीसिद्धचक्रके प्रसादसे प्राणी पाते हैं सिद्धचक्रके ध्यानसे और सिद्धियां होवें इनमें क्या आश्चर्य है ॥ २०९ ॥

एयं च परमतत्तं, परमरहस्सं च परममंतं च। परमत्थं परमपयं, पन्नत्तं परमपुरिसेहिं ॥ २१० ॥

अर्थ—यह सिद्धचक्र उत्कृष्ट तत्व है और परम रहस्य गोप्य है और परम मंत्र है परमार्थ है और उत्कृष्ट स्थान है और परमपुरुष तीर्थंकरोंने कहा है ॥ २१० ॥

तत्तो तिजयपसिद्धं, अट्ठमहासिद्धिदायगं सुद्धं। सिरिसिद्धचक्कमेयं, आराहह परमभत्तीए ॥ २११ ॥

अर्थ—तिस कारणसे अहो भव्यो तीन जगत्में प्रसिद्ध अणिमादि आठ सिद्धियोंका देनेवाला शुद्ध निर्मल ऐसा श्री सिद्धचक्र उत्कृष्ट भक्तिसे आराधन करो अर्थात् सेवना करो ॥ २११ ॥

खंतो दंतो संतो, एयस्साराहगो नरो होइ । जो पुण विवरीयगुणो, एयस्स विराहगो सो उ ॥२१२॥

अर्थ—अब इसके आराधकका स्वरूप कहते हैं क्षांतः—क्षमायुक्त दांतः—जितेन्द्रियः शांतः—मनका विकार जीता जिसने ऐसे मनुष्य इस सिद्ध चक्रके आराधक होते हैं और जो विपरीत गुणवाला कामक्रोधादि युक्त वह पुरुष इस सिद्धचक्रका विराधक होवे है ॥ २१२ ॥

तम्हा एयस्साराहगेण, एगंतसंतचित्तेणं । निम्मलसीलगुणेणं, मुणिणा गिहिणा वि होयव्वं ॥ २१३ ॥

अर्थ—इस कारणसे इस सिद्धचक्रका आराधक मुनिः और ग्रहस्थकोभी ऐसा होना कैसा सो कहते हैं एकान्त निश्चय करके शान्त विकार रहित चित्त जिसका और निर्मल शील गुण जिसका ऐसा ॥ ११३ ॥

जो होइ दुट्ठचित्तो, एयस्साराहगोवि होऊण । तस्स न सिज्झइ एयं, किंतु अवायं कुणइ नूणं ॥ २१४ ॥

अर्थ—जो पुरुप इसका आराधकभी होके दुष्टचित्तवाला हो उस पुरुषके यह सिद्धचक्र नहीं सिद्ध होवे किंतु निश्चय कष्टकारी होवे अर्थात् कष्ट पावे ॥ २१४ ॥

जो पुण एयस्साराहगस्स, उवरिंमि सुद्धचित्तस्स । चिंतइ किंपि विरूवं, तं नूणं होइ तस्सेव ॥२१५॥

अर्थ—शुद्ध चित्त है जिसका वह शुद्ध चित्तवाला सिद्धचक्रके आराधक पुरुषके ऊपर कोई दुष्ट पुरुष कुछभी अशुभ विचारे वह अशुभ विचाराहुआ निश्चय उसी विचारनेवाले पुरुषके ऊपर पड़े ॥ २१५ ॥

एएण कारणेणं, पसन्नचित्तेण सुद्धसीलेण । आराहणिज्जमेयं, सम्मं तवकम्मविहिपुव्वं ॥ २१६ ॥

अर्थ—इस कारणसे प्रसन्न निर्मल चित्त जिसका वह और शुद्धशील जिसका ऐसे पुरुषको यह सिद्धचक्र सम्यक् तप कर्म विधिपूर्वक आराधना तप यहां आविल होवे है और विधिः पूजन ध्यानादि सम्बन्धी तत् पूर्वक ॥ २१६ ॥

आसोयसेयअट्ठमिदिणाओ, आरंभिऊणमेयस्स । अट्ठविहपूयपुव्वं, आयामे कुणह अट्ठ दिणे ॥ २१७ ॥

अर्थ—आसोज शुदि अष्टमीके दिनसे प्रारंभ करके इस सिद्धचक्रकी अष्टप्रकारी पूजा करके आठदिनतक अहो भव्यो आंविलका तप करो यद्यपि मूलविधिःसे अष्टमीके दिनसे तप करना कहा है परन्तु वर्तमानमें पूर्वाचार्योंकी आचरणासे सप्तमीसे किया जावे है ऐसा जानना ॥ २१७ ॥

नवमंमि दिणे पंचामएण, न्हवणं इमस्स काऊणं । पूयं च वित्थरेणं, आयंबिलमेव कायव्वं ॥ २१८ ॥

अर्थ—नवमे दिन सिद्धचक्रका दही दूध घी, जल, शर्करा स्वरूप पंचामृतसे स्नात्रकराके और विस्तारसे पूजा करके आंविलही करना ॥ २१८ ॥

एवं चित्तेवि तहा, पुणोपुणोऽहाहियाण नवगेणं । एगासीए आयंबिलाण, एयं हवइ पुन्नं ॥ २१९ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे चैत्र महीनेमेंभी करना इसी प्रकारसे वारंवार करनेसे नव अट्ठाई होनेसे ८१ इक्यासी आविलों करके यह तप पूर्ण होवे है ॥ २१९ ॥

एयंमि कीरमाणे, नवपयझाणं मणंमि कायवं । पुन्ने य तवोकम्मे, उज्जमणंपि हु विहेयवं ॥ २२० ॥

अर्थ—यह तप करनेमें मनमें नवपदोंका ध्यान करना नव पदोंका जाप यहां जघन्य १३ हजार होवे है ऐसा वृद्ध कहते हैं प्रथम पदका १२०० जाप दुसरे पदका ८०० तीसरे पदका ३६०० चौथे पदका २५०० पांचवें पद २७०० छठे पदका ५०० सातवें पदका ५०० आठवे पदका १००० नवमें पदका २०० सर्व मिलानेसे १३००० होता है और तप पूर्ण होनेसे निश्चय उज्जवनाभी करना ॥ २२१ ॥

एवं च तवोकम्मं, सम्मं जो कुणइ सुद्धभावेणं । सयलसुरासुरनरवर,-रिद्धीउ न दुल्लहा तस्स ॥ २२१ ॥

अर्थ—जो प्राणी यह तप अनुष्ठान अच्छी तरहसे शुद्ध भावसे करे उस प्राणीको सर्व देवेन्द्र नरेन्द्रकी सम्पदा दुर्लभ नहीं है किंतु सुलभही है ॥ २२१ ॥

एयंमि कए न हु दुट्ठकुट्ठ,-खयजरभगंदराईया । पहवंति महारोगा, पुव्वुप्पन्नावि नासंति ॥ २२२ ॥

अर्थ—यह सिद्धचक्र आराधनरूप तपकर्म करनेसे दुष्ट कोढ़ १ क्षय २ ज्वर ३ भगंदरादि ४ महारोग नहींही उत्पन्न होवे और पूर्वोत्पन्न रोग नष्ट होवे ॥ २२२ ॥

दासत्तं पेसत्तं, विकलत्तं दोहगत्तमंधत्तं । देहकुलजुंगियत्तं, न होइ एयस्स करणेणं ॥ २२३ ॥

अर्थ—इस तपके करनेवाले मनुष्यके दासपना न याने होवे नौकर न होवे कलाहीनपना, दुरभाग्यपना और अनिष्टपना आंधा काणापना शरीर दूषितपना और जातिकुलादि दूषितपना यह इसलोकमें परलोकमें नहीं होवे है ॥ २२३ ॥

**नारीणवि दोहग्गं, विसकन्नत्तं कुरंडरंडत्तं । वंझत्तं मयवच्छत्तणं च, न हवेइ कइयावि ॥ २२४ ॥**

अर्थ—स्त्रियोंकेभी यह दोष कभी नहीं होवे कौनसे दोष सो कहते हैं दुर्भागनीपना भर्तारके अनिष्ट और विष कन्या तथा कुलक्षण स्त्रीपना तथा विधवापना तथा वंध्यापना तथा मृतवत्सापना यह दोष न होवे ॥ २२४ ॥

**किं बहुणा जीवाणं, एयस्स पसायओ सयाकालं । मणवंछियत्थसिद्धी, हवेइ नत्थित्थ संदेहो ॥ २२५ ॥**

अर्थ—ज्यादा कहने करके क्या जीवोंके इस सिद्धचक्रके प्रसादसे सर्व कालमें मनोवांछित अर्थकी सिद्धि होवे है इसमें संशय नहीं है ॥ २२५ ॥

**एवं तेसिं सिरि सिद्धचक्क,-माहप्पमुत्तमं कहिउं । सावयसमुदायस्सवि, गुरुणो एवं उवइसंति ॥ २२६ ॥**

अर्थ—इस प्रकारसे श्रीपाल मदनसुंदरीके आगे उत्तम प्रधान श्रीसिद्धचक्रका माहात्म्य कहके श्रावक समुदाय श्रद्धालु संघकोभी गुरुः वक्षमाण प्रकारसे उपदेश देवे ॥ २२६ ॥

**एएहिं उत्तमेहिं, लक्खिज्जइ लक्खणेहिं एस नरो । जिणसासणस्स नूणं, अचिरेण पभावगो होही २२७**

अर्थ—यह उत्तम लक्षणों करके जाना जावे है यह मनुष्य निश्चय थोड़े कालसे जिन शासनकी प्रभावना करनेवाला होगा ऐसा ॥ २२७ ॥

तम्हा तुम्हं जुज्जइ, एसिं साहम्मियाण वच्छल्लं । काउं जेण जिणिंदेहिं, वन्नियं उत्तमं एयं ॥२२८॥

अर्थ—इस कारणसे तुम्हारेको इन साधर्मियोंका वात्सल्य करना युक्त है इस कारणसे तीर्थंकरोंने साधर्मियोंका वात्सल्य प्रधान वर्णन किया है ॥ २२८ ॥

तो तुट्ठेहिं तेहिं, सुसावएहिं वरंमि ठाणंमि । ते ठाविऊण दिन्नं, धणकणवत्थाइयं सव्वं ॥ २२९ ॥

अर्थ—तदनंतर श्रीगुरूके उपदेशसे संतोष पाए हुए सुश्रावकोंने श्रीपाल मदनसुंदरीको प्रधान आवास घर वगैरह रहनेको दिया धन धान्य वस्त्रादि सर्व वस्तु देते भए ॥ २२९ ॥

न य तं करेइ माया, नेव पिया नेव बंधुवग्गो य । जं वच्छल्लं साहम्मियाण, सुस्सावओ कुणइ ॥२३०॥

अर्थ—वह वात्सल्य माता नहीं करे पिताभी नहीं करसके और भाइयोंका समुदायभी नहीं करे जो वात्सल्य साधर्मि सुश्रावक करे है ॥ २३० ॥

तत्थ ट्ठिओ सो कुमरो, मयणावयणेण गुरुवएसेणं । सिक्खेइ सिद्धचक्कपसिद्धपूयाविहिं सम्मं ॥ २३१ ॥

अर्थ—वहां रहा हुआ श्रीपाल कुमर मदनसुंदरीके वचनसे तथा गुरूके उपदेशसे श्री सिद्धचक्रका प्रसिद्ध पूजा विधिका सम्यक् अभ्यास करे ॥ २३१ ॥

अह अन्न दिणे आसोय,-सेयअट्ठमितिहीइ सुमुहुत्ते। मयणासहिओ कुमरो, आरंभइ सिद्धचक्कतवं २३२

अर्थ—इसके अनंतर अन्य दिन आश्विन सुदि ८ अष्टमीके दिन शुभ मुहूर्तमें मदनसुंदरी सहित श्रीपालकुमर श्री सिद्धचक्रका तप प्रारंभ करे ॥ २३२ ॥

पढमं तणुमणसुद्धीं, काऊण जिणालए जिणच्चं च। सिरिसिद्धचक्कपूयं, अट्ठपयारं कुणइ विहिणा ॥२३३॥

अर्थ—पहले शरीर और अन्तःकरणकी शुद्धि करके और जिनमंदिरमें श्री तीर्थंकरकी पूजा करके श्री सिद्ध चक्रकी अष्ट प्रकारी पूजा करे ॥ २३३ ॥

एवं कयविहिपूओ, पच्चक्खाणं करेइ आयामं। आणंदपुलइअंगो, जाओ सो पढमदिवसे वि ॥ २३४॥

अर्थ—इस प्रकारसे करी है विधिसे पूजा जिसने ऐसा श्रीपालकुमर आंविलका पच्चक्खान करे पहले दिवसमेंभी आनंदसे रोमोद्गम युक्त अंग जिसका ऐसा भया ॥ २३४ ॥

वीयदिणे सविसेसं, संजाओ तस्स रोगउवसामो। एवं दिवसे दिवसे, रोगखए वड्ढए भावो ॥२३५॥

अर्थ—दूसरे दिनमें श्रीपाल कुमरके विशेष करके रोगका उपशम हुआ इस प्रकारसे दिन २ में रोगका क्षय होनेसे शुभ परिणामकी वृद्धि होवे ॥ २३५ ॥

**अह नवमे दिवसंमी, पूयं काऊण वित्थरविहीए । पंचामएण न्हवणं, करेइ सिरिसिद्धचक्कस्स ॥ २३६ ॥**

अर्थ—वाद नवमे दिनमें विस्तारविधिसे श्री जिनपूजा करके पंचामृतसे श्री सिद्धचक्रयंत्रराजका विस्तारसे स्नात्र महोत्सव करे ॥ २३६ ॥

**न्हवणूसवंमि विहिए, तेणं संतीजलेण सव्वंगं । संसित्तो सो कुमरो, जाओ सहसत्ति दिव्वतणू ॥ २३७ ॥**

अर्थ—श्री सिद्धचक्रका स्नात्रमहोत्सव करनेपर उस शान्ति जलसे सर्वशरीरसींचा अर्थात् वह जल शरीरमें लगाया तव वह कुमर अकस्मात् मनोहर अद्भुत दिव्य शरीर जिसका ऐसा भया ॥ २३७ ॥

**सव्वेसिं संजायं, अच्छरियं तस्स दंसणे जाव । ताव गुरू भणइ अहो, एयस्स किमेयमच्छरियं ॥२३८॥**

अर्थ—वैसा रूप श्रीपालका देखनेसे जितने सब लोगोंको आश्चर्य भया उतने गुरू कहे अहो लोगो यह कुछभी आश्चर्य नहीं है किंतु ॥ २३८ ॥

**इमिणा जलेण सव्वे, दोसा गहभूयसाइणीपमुहा । नासंति तक्खणेणं, भवियाणं सुद्धभावाणं ॥ २३९ ॥**

अर्थ—इस शांति जल करके निर्मल मनपरिणामवाले भव्योंके ग्रह, भूत, शाकिनी प्रमुख सर्व दोष ततकालही नष्ट होवे है ॥ २३९ ॥

**खयकुट्ठजरभगंदर-भूया वायाविसूइयाईया । जे केवि दुट्ठरोगा, ते सवे जंति उवसामं ॥ २४० ॥**

अर्थ—क्षय, कुष्ट, ज्वर, भगंदर तथा वायु रोग और विशूचिका अजीर्णादिक जे केइ दुष्ट रोग वह सर्व उपशम होवे है अर्थात् शान्त होवे है ॥ २४० ॥

**जलजलणसप्पसावय,-भयाइं विसवेयणा उ ईईओ । दुपयचउप्पय मारीउ, नेव पहवंति लोयंमि ॥४१॥**

अर्थ—जल, अग्नि, सर्प, स्वापद, सिंहादिकोंसे भय तथा विषवेदना जहरसे भई पीड़ा तथा ईति नाम उत्पात तथा मनुष्य तिर्यञ्चोंके मरीका उपद्रव लोकमें नहीं होवे ॥ २४१ ॥

**वंझाणवि हुंति सुया, निंदूणावि नंदणा य नंदंति । फिट्टंति पुट्टदोसा, दोहग्गं नासइ असेसं ॥ २४२ ॥**

अर्थ—वंध्या स्त्रियोंकेभी पुत्र होवे मृतवत्सारोगवाली स्त्रियोंके पुत्र वड़े होवे तथा उदर दोष नष्ट होवे और सम्पूर्ण दुर्भाग्य दूर होवे ॥ २४२ ॥

**इच्चाइ पभावं निसुणिऊण, दट्टूण तं च पच्चक्खं । लोया महप्पमोया, संति जलं लिंति सविसेसं ॥४३॥**

श्री सिद्धचक्रके स्नात्र जलका इत्यादि प्रभाव सुनके और प्रत्यक्ष प्रभाव देखके महान हर्ष जिन्होंको ऐसे लोग विशेष करके शांति जल ग्रहण करके अपने २ घरमें लेजाके छांटा बिमारों शांति जल लगाया उससे अच्छे भए ॥२४३॥

तं कुट्ठिपेडयं पि हु, तज्जलसंसित्तगत्तमचिरेण। उवसंतप्पायरुअं, जायं धम्मंमि सरुई च ॥ २४४ ॥

अर्थ—वह कोढ़ी मनुष्योंका समुदायभी शांति जलको अपने शरीरमें लगाया तब थोड़े कालमें उपशांत प्राय रोग भया और धर्ममें रुचि अभिलाषा बढ़ी अर्थात् धर्ममें रुचिवाले भए ॥ २४४ ॥

मयणा पइणो निरुवमरूवं च निरूविऊण साणंदा। पभणेइ पइं सामिय, एसो सव्वो गुरुपसाओ ॥४५॥

अर्थ—और मदनसुंदरी अपने पतिका निरुपम अतिअद्भुत रूप देखके आनंद सहित भई श्रीपालकुमरकों कहे हे स्वामिन् यह सर्व श्रीगुरु महाराजका प्रसाद है ॥ २४५ ॥

मायपियसुयसहोयर,-पमुहावि कुणंति तं न उवयारं। जं निक्कारणकरुणा,-परो गुरू कुणइ जीवाणं ॥४६॥

अर्थ—माता, पिता, पुत्र, भाई प्रमुख ग्रहणसे औरभी स्वजनवगैरह यह सर्व वह उपकार नहीं करसके है वह उपकार जीवोंका निष्कारण करुणा प्रधान जिन्होंके ऐसे गुरू करे हैं ॥ २४६ ॥

तं जिणधम्मगुरूणं, माहप्पं मुणिय निरुवमं कुमरो। देवे गुरुंमि धम्मे, जाओ एगंतभत्तिपरो ॥ २४७ ॥

अर्थ—जिन, धर्म, गुरू इन्होंका सर्वोत्कृष्ट माहात्म्य जानके कुमर श्रीपाल देव वीतराग १ गुरू शुद्धसाधु २ धर्म सर्वज्ञका कहा हुआ निश्चयसे इन्होंकी भक्तिमें तत्पर हुआ ॥ २४७ ॥

धम्मपसाएणं चिय, जहजह माणंति तत्थ सुक्खाइं। ते दंपईउ तह तह, धम्मंमि समुज्जमा निच्चं ॥२४८॥

अर्थ—वहां उज्जैनीमें रहते हुए स्त्री भर्तार धर्मके प्रसादसेही जैसे २ सुखभोगवे वैसा २ सद्धर्मके विषय निरंतर उद्यम करे ॥ २४८ ॥

अह अन्नया उ ते जिणहराओ, जा नीहरंति ता पुरओ। पिक्खंति अद्धवुड्ढिं, एगं नारिं समुहमिंतिं ॥२४९॥

अर्थ—उसके अनंतर स्त्री भर्तार श्रीपाल मदनसुंदरी अन्य दिनमें जितने जिनमंदिरसे वाहिर निकले उतने आगे एक अर्ध वृद्धा स्त्रीको सामने आती भई देखी ॥ २४९ ॥

तं पणमिऊण कुमरो, पभणइ रोमंचकंचुइज्जंतो। अहो अणब्भा वुट्ठी, संजाया जणणिदंसणओ ॥२५०॥

अर्थ—उस स्त्रीको नमस्कार करके श्रीपाल कुमर आनन्दसे रोमोद्गम युक्त इस प्रकारसे वोला अहो आज माताके दर्शनसे वादल विना वर्षात भया ॥ २५० ॥

मयणाविहु पियजणणिं, नाउं जा नमइ ता भणइ कुमरो। अम्मो एस पहावो, सव्वो इमीए तुह ण्हुहाए ॥

अर्थ—मदनसुंदरीभी अपने भर्तारकी माता जानके जितने नमस्कार करे उतने कुमर कहे हे माताजी यह प्रत्यक्ष जो देखा जाय है यह सर्व इस आपकी वहूका प्रभाव है ॥ २५१ ॥

**साणंदा सा आसीस,-दाणपुव्वं सुयं च वहुयं च। अभिनंदिऊण पभणइ, तइयाहं वच्छ! तं मुत्तुं॥५२॥**

अर्थ—कुमरकी माता आनंद सहित होके आशीर्वाद देने पूर्वक पुत्र और पुत्रकी वहूकी प्रशंसा करके कहने लगी अपना वृतान्तसो कहते है हे वत्स उस वक्तमें मैं तेरेको यहां रखके ॥ २५२ ॥

**कोसंबीए बिज्जं सोऊणं, जाव तत्थ वच्चामि। ता तत्थ जिणाययणे, दिट्ठो एगो मुणिवरिंदो ॥२५३॥**

कौसांबी नगरीमें सव रोगको मिटानेवाला वैद्यको सुनके जितने वहां जाऊं उतने उस नगरीमें एक मुनिवरिन्द्रको देखा कैसा है मुनीन्द्र सो कहते हैं ॥ २५३ ॥

**खंतो दंतो संतो, उवउत्तो गुत्तिमुत्तिसंयुत्तो। करुणारसप्पहाणो, अवितहनाणो गुणनिहाणो ॥ २५४ ॥**

अर्थ—क्षमायुक्त दान्त नाम जितेन्द्रिय शान्तरस युक्त उपयुक्त उपयोगवान मन वचन कायाकी गुप्ति सहित और निर्लोभी और करुणारस प्रधान जिसके तथा सत्य ज्ञान जिसका इसीसे गुणोंका निधान ॥ २५४ ॥

**धम्मं वागरमाणो, पत्थावे नमिय सो मए पुट्ठो। भयवं किं मह पुत्तो, कयावि होही निरुयगत्तो ॥५५॥**

अर्थ—इस प्रकारका वह मुनीन्द्र धर्मका स्वरूप कहताथा तव अवसर पायके नमस्कार करके मैंने प्रश्न किया हे भगवन् मैं प्रश्न करती हूं मेरा पुत्र कब निरोग होगा रोगरहित शरीर जिसका ऐसा ॥ २५५ ॥

तेण मुणिंदेणुत्तं, भद्दे सो तुझ नंदणो तत्थ । तेणं चिय कुट्ठियपेडएण, दट्ठूण संगहिओ ॥ २५६ ॥

अर्थ—तब उस मुनिन्द्रने कहा हे भद्रे हे पुत्रि तेरे पुत्रको उज्जैनीमें उन कोढ़ी मनुष्योंने देखके ग्रहण किया अपने पासमें रक्खा है ॥ २५६ ॥

विहिओ उंबरराणुत्ति, नियपहू लद्धलोयसम्माणो। संपइ मालवनरवइ,-धूयापाणप्पिओ जाओ ॥२५७॥

अर्थ—बाद उन कोढ़ी पुरुषोंने तेरे पुत्रका उम्बर राणा ऐसा नाम करके अपना स्वामी किया है वह तेरा पुत्र लोकोंमें सत्कारपाया है इस वक्त मैं मालवदेशका राजा प्रजापालकी पुत्री मदनसुंदरीका प्राणप्रिय अर्थात् भर्तार भया है ॥ २५७ ॥

रायसुयावयणेणं, गुरुवइट्ठं स सिद्धवरचक्कं । आराहिऊण सम्मं, संजाओ कणयसमकाओ ॥ २५८ ॥

अर्थ—वह तेरा पुत्र राजपुत्री मदनसुंदरीके वचनसे श्री गुरूका कहा हुआ सिद्धचक्रयंत्रराजको विधिःसे आराधके सोनेके सदृश शरीर जिसका ऐसा स्वर्णवर्ण देह भया है ॥ २५८ ॥

सो य साहम्मिएहिं, पूरियविहवो सुधम्मकम्मपरो। अच्छइ उज्जेणीए, घरणीइ समन्निओ सुहिओ २५९

अर्थ—वह तेरा पुत्र इस वक्त अपनी स्त्रीसहित उज्जैनीमें रहता है कैसा है वह साधर्मियोंने पूर्ण किया है स्वर्णादि द्रव्य जिसको और शोभन धर्म कार्य वही है प्रधान जिसके ऐसा और सुख भया है जिसके ऐसा सुखी रहता है ॥५९॥

**तं सोऊणं हरिसियचित्ताहं वच्छ! इत्थ संपत्ता। दिट्ठोसि बहूसहिओ, जुन्हाइ ससिव कयहरिसो ॥६०॥**

अर्थ—वैसा गुरूका बचन सुनके हे वत्स मैं हर्षित चित्त भई ऐसी यहां प्राप्त भई हूं इस समयमें चन्द्रमाकी चांदनी सहित चन्द्रके जैसा वहूसहित तुमको देखा है यहां कुमरको चन्द्रकी उपमा और वहूको चांदनी रात्रिकी उपमा कैसा है तैं किया है हर्ष जिसने ऐसा ॥ २६० ॥

**ता वच्छ? तुमं बहुया,-सहिओ जय जीव नंद चिरकालं। एसुच्चिय जिणधम्मो, जावज्जीवं च महसरणं२६१**

अर्थ—तिस कारणसे हे पुत्र तैं वहूसहित बहुतकालतक जयवन्ता होय सर्वोत्कृष्ट वर्त चिरंजीव रहो समृद्धि प्राप्त होवो इस जिनधर्मका जावज्जीव मेरेभी शरणा है ॥ २६१ ॥

**जिणरायपायपउमं, नमिऊणं वंदिऊण सुगुरुं च। तिन्निवि करंति धम्मं, सम्मं जिणधम्मविहिनिउणा२६२**

अर्थ—तदनंतर माता पुत्र वहू यह तीन जीव श्री जिनेन्द्र देवका दर्शन करके और श्री सुगुरू महाराजको वन्दना करके सम्यक् धर्म करते हुए रहे कैसे हैं तीनों जिन धर्ममें निपुण है ॥ २६२ ॥

**ते अन्नदिणे जिणवरपूयं, काऊण अंगअग्गमयं। भावच्चयं करिंता, देवे वंदंति उवउत्ता ॥ २६३ ॥**

अर्थ—वे तीनों जणा अन्य दिनमें श्री तीर्थंकरकी अंगपूजा और अग्रपूजा करके भावपूजा उपयोगसहित करते हैं अर्थात् देववंदना करते भए उस वक्त क्या भया सो कहते हैं ॥ २६३ ॥

इओ य धूयादुहेण सा, रूप्पसुंदरी रूसिऊण सह रन्ना। नियभायपुण्णपालस्स, मंदिरे अच्छइ ससोया ॥

अर्थ—इधरसे पुत्रीके दुःखसे रूप्पसुंदरी रानी राजाके साथ रूसके अर्थात् नाराज होके अपना भाई पुन्यपालके घरमें जाके शोकसहित रही ॥ २६४ ॥

वीसारिऊण सोयं, सणियं सणियं जिणुत्तवयणेहिं। जग्गियचित्तविवेया, समागया चेइयहरंमि २६५

अर्थ—वह रूप्पसुंदरी रानी धीरे २ शोकको दूर करके तीर्थंकरके कहे हुए वचनोंसे जाग्रत हुआ है चित्तमें निर्मल विवेक जिसके ऐसी जिनमंदिर आई ॥ २६५ ॥

जा पिक्खइ सा पुरओ, तं कुमरं देववंदणापउणं। निउणं निरुवमरूवं, पच्चक्खं सुरकुमारव(रंव) ॥२६६॥

अर्थ—वह रूपसुंदरी रानी जितने आगे उस कुमरको देखे कैसा है कुमर देववंदनामें लगा है मन जिसका और विचक्षण उपमारहित रूप आकृति सौंदर्य जिसका और प्रत्यक्ष देवकुमारके सदृश ऐसा ॥ २६६ ॥

तप्पुट्ठीइ ठियाओ, जणणी जायाउ ताव तस्सेव। दट्ठूण रुप्पसुंदरी, राणी चिंतेइ चित्तंमि ॥२६७॥

अर्थ—उतने कुमरके पीछे रही भई कुमरकी माता और स्त्रीको देखके रूप्पसुंदरी रानी मनमें विचारती भई क्या विचारा सो कहते हैं ॥ २६७ ॥

हीं एसा का लहुया, वहुया दीसेइ मज्झ पुत्तिसमा। जावनिउणं निरिक्खइ, उवलक्खइ ताव तं मयणं ६८

अर्थ—हि यह विचारमें है रानी विचारती है मेरी पुत्रीके सदृश यह छोटी वहू कौन दीखती है ऐसा विचारके जितने अच्छी तरहसे देखे उतने उसको मदनसुंदरी है ऐसा जाने ॥ २६८ ॥

नूणं मयणा एसा, लग्गा एयस्स कस्सवि नरस्स। पुट्ठीइ कुट्ठियं तं, मुत्तूणं चत्तसइमग्गा ॥ २६९ ॥

अर्थ—तव उसके अनन्तर इस प्रकारसे विचारे निश्चय यह मदनसुंदरी मेरी पुत्री उस कुष्टी पुरुषको छोड़के सतीके मार्गका त्याग किया है जिसने ऐसी यह कोई पुरुषके पीछे लगी है ऐसा जाना जाय है ॥ २६९ ॥

मयणा जिणमयनिउणा, संभाविज्जइ न एरिसं तीए। भवनाडयंमि अहवा, ही ही किंकिं न संभवइ ॥७०॥

अर्थ—मदनसुंदरी जिनमतमें निपुण वर्ते है उससे ऐसा अकार्यका करना नहीं संभवे अथवा ही ही इति अतिखेदे भव नाटकमें जीवोंके क्या २ नहीं संभवे अपि तु सर्व संभवे है ॥ २७० ॥

विहियं कुले कलंकं, आणीयं दूसणं च जिणधम्मे। जीए तीइ सुयाए, न मुयाए तारिसं दुक्खं ॥२७१॥

अर्थ—जिसने कुलमें कलंक लगाया जिन धर्मपर दूषण प्राप्त किया वह पुत्री मरजाती तो वैसा दुःख नहीं होता ॥७१॥

जारिसमेरिस असमंजसेण, चरिएण जीवयंतीए । जायं मज्झ इमीए, धूयाइ कलंकभूयाए ॥ २७२ ॥

अर्थ—जैसा दुःख ऐसा अयोग्य आचरण करनेसे कलंकभूत पुत्री जीवती भईसे मेरेको उत्पन्न भया कि जिसने अपने पतिको छोड़के अन्य पुरुषको अंगीकार किया ॥ २७२ ॥

एवं चिंतंती रुप्पसुंदरी, दुक्खपूरपडिपुण्णा । करुणसरं रोयंती, भणेइ एयारिसं वयणं ॥ २७३ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे विचारती भई दुःखके पूरसे भरी भई रुप्पसुंदरी रानीभी करुणा स्वरसे रोती भई जैसा होय वैसा ऐसा वचन बोली ॥ २७३ ॥

धिद्धी अहो अकज्जं, निवडउ वज्जं च मज्झ कुच्छीए। जत्थुप्पन्नावि वियक्खणावि, ही एरिसं कुणइ २७४

अर्थ—अहो इति आश्चर्ये इस अकार्यको धिक्कार होवो धिक्कार होवो और मेरी कुक्षि नाम उदरमें वज्र पड़ो इस मेरी कुक्षिमें उत्पन्न भईभी और विचक्षण होके ऐसा अकार्य करे है ॥ २७४ ॥

तं सोऊणं मयणा, जा पिक्खइ रुप्पसुंदरी जणणिं। रुयमाणिं ता नाओ, तीए जणणीअभिप्पाओ ॥२७५॥

अर्थ—ऐसा वचन सुनके मदनसुंदरी जितने अपनी माताको रोती भई देखे उतने मदनसुंदरीने अपनी माताका अभिप्राय मनका विचार जाना ॥ २७५ ॥

चिअ वंदणं समग्गं, काऊणं मयणसुंदरी जणणिं । कर वंदणेण वंदिय, वियसियवयणा भणइ एवं २७६

अर्थ—तदनंतर मदनसुंदरी संपूर्ण चैत्य वंदना करके अपनी माताको हाथजोड़के प्रणाम करके विकस्वरमान मुख जिसका ऐसी कहा जायगा जिसका स्वरूप ऐसा वचन बोली ॥ २७६ ॥

अम्मो ? हरिसट्ठाणे, कीस विसाओ विहिज्जए एवं, । जं एसो नीरोगो, जाओ जामाउओ तुम्हं ॥२७७॥

अर्थ—सो कहते हैं हे माताजी हर्षके ठिकाने दुःख कैसा करो हो जिसकारणसे यह तुम्हारा जमाई निरोग भया है इसलिए यहां हर्ष करना युक्त है ऐसा भाव है ॥ २७७ ॥

अन्नं च जं वियप्पह, तं जइ पुव्वाइ पछिमदिसाए, उग्गमइ कहवि भाणू, तहवि न एयं नियसुयाए २७८

अर्थ—और जो अकार्यका आचरण लक्षण अपनी पुत्रीका विचारो हो वह तो जो सूर्य पूर्वदिशिको छोड़के पश्चिम दिशिमें ऊगे तथापि तुम्हारी पुत्रीसे नहीं होवे अर्थात् मदनसुंदरीसे अकार्य कभी होवे नहीं ॥ २७८ ॥

कुमरजणणीवि जंपइ, सुंदरि? मा कुणसु एरिसं चित्ते। तुज्झ सुयाइ पभावा, मज्झ सुओ सुंदरो जाओ ॥

अर्थ—तब कुमरकी माताभी बोली हे सुंदरि तुम अपने मनमें ऐसा विचार करना नहीं जिस कारणसे तुम्हारी पुत्रीके प्रभावसे यह मेरा पुत्र ऐसा सुंदर भया है ॥ २७९ ॥

धन्नासि तुमं जीए, कुच्छीए इत्थिरयणमुप्पन्नं । एरिसमसरिससीलप्प-भावचिंतामणिसरिच्छं ॥२८०॥

अर्थ—हे सुंदरि तुम धन्य हो जिसकी कुक्षिमें ऐसा स्त्रीरत्न उत्पन्न भया है कैसा सो कहते हैं असदृश अनुपम उपमारहित जो ब्रह्मचर्य उसके प्रभावसे चिंतामणि रत्नके तुल्य है ॥ २८० ॥

हरिसवसेणं सा रुप्प-सुंदरी पुच्छए किमेयंति। मयणावि सुविहिनिउणा, पभणइ एयारिसं वयणं ॥२८१॥

अर्थ—ऐसा वचन सुनके रुप्पसुंदरी रानी हर्षके वशसे कुमरकी माताको ऐसा पूछा यह क्या वृत्तान्त है तब विधिको जाननेवाली मदनसुंदरी इस प्रकारसे बोली ॥ २८१ ॥

चेइयहरंमि वत्ता,-लावंमि कए निसीहियाभंगो। होइ तओ मह गेहे, वच्चह साहेमिमं सव्वं ॥२८२॥

अर्थ—क्या बोली सो कहते हैं चैत्यघर जिनमंदिरमें वार्तालाप करनेसे निसहीका भंग होवे है तिसकारणसे आप मेरे घर चलो जिससे मैं यह सर्व वृत्तान्त कहूं ॥ २८२ ॥

तत्तो गंतूण गिहं, मयणाए साहिओ समग्गोवि। सिरिसिद्धचक्कमाहप्प,-संजुओ निययवुत्तंतो ॥ २८३ ॥

अर्थ—बादमें घर जाके मदनसुंदरीने सब अपना वृत्तान्त कहा कैसा है वृत्तान्त श्री सिद्धचक्रका जो माहात्म्य उस करके सहित है ॥ २८३ ॥

तं सोऊणं तुट्ठा, रुप्पा पुच्छेइ कुमरजणणिंपि। वंसुप्पत्तिं तुह नंदणस्स, सहि? सोउमिच्छामि ॥२८४॥

अर्थ—वह अपने जमाईका वृत्तान्त सुनके संतोष प्राप्त भई रुप्पसुंदरी रानी कुमरकी मातासे पूछे, सो कैसे; कहते हैं हे सखि हे सम्वधनि तुम्हारे पुत्रकी वंशोत्पत्ति सुननेकी इच्छा है किस वंशमें उत्पन्न भया है ॥ २८४ ॥

पभणेइ कुमरमाया, अंगादेसंमि अत्थि सुपसिद्धा । वेरिहिं कयअकंपा, चंपानामेण वरनयरी ॥ २८५ ॥

अर्थ—अब कुमरकी माता कहती है अंग नाम देशमें अतिशय प्रसिद्ध चंपा नामकी प्रधान नगरी है वैरियोंनें नहीं किया है कंप जिसको ऐसी ॥ २८५ ॥

तत्थ य अरिकरिसीहो, सीहरहो नाम नरवरो अत्थि । तस्स पिया कमलपहा, कुंकुणनरनाहलहुभइणी ॥

अर्थ—उस चंपानगरीमें वैरीही हाथी उन्होंको भगानेमें सिंहके जैसा सिंहरथ नामका राजा है सामान्यसे वर्तमानका निर्देश किया है अन्यथा सिंहरथ राजा होता भया उस राजाके कुंकणदेशके राजाकी छोटी वहिन कमलप्रभा नामकी रानी है ॥ २८६ ॥

तीए अपुत्तियाए, चिरेण वरसुविणसूइओ पुत्तो । जाओ जणियाणंदो, वद्धावणयं च कारवियं ॥२८७॥

अर्थ—नहीं विद्यमान पुत्र जिसके ऐसी रानीके वहुत कालसे प्रधान स्वप्न सूचित पुत्र भया कैसा पुत्र उत्पन्न किया है आनंद जिसने ऐसा राजाने वधाई कराई ॥ २८७ ॥

पभणेइ तओ राया, अम्हमणाहाइ रायलच्छीए । पालणखमो इमो ता, हवेउ नामेण सिरिपालो ॥२८८॥

अर्थ—तदनंतर राजा कहे हमारी अनाथ राज्य लक्ष्मीको पालनेमें समर्थ है इस लिए इस कुमरका नाम श्रीपाल कुमर ऐसा होवो इस कहने कर उस कुमरका नाम श्रीपाल ऐसा स्थापा ॥ २८८ ॥

सो सिरिपालो वालो, जाओ जा वरिसजुयलपरियाओ। ता नरनाहो सूलेण, झत्ति पंचत्तमणुपत्तो ॥२८९॥

अर्थ—वह श्रीपाल वालक जितने २ वर्षका भया उतने उसका पिता सिंहरथ राजाने शूल रोगसे शीघ्र मरण पाया ८९

कमलप्पभा रुयंती, मइसायरमंतिणा निवारित्ता। धाईउच्छंगाठिओ, सिरिपालो छाविओ रज्जे ॥ २९० ॥

अर्थ—तव रोती भई कमलप्रभा रानीको मतिसागर मंत्री मनाकरके धाय माताकी गोदीसे श्रीपालवालककों लेके राज्यमें स्थापा ॥ २९० ॥

जं वालस्सवि सिरिपाल-नाम रन्नो पवत्तिया आणा। सव्वत्थवि तो पच्छा, निवमयकिच्चंपि कारवियं ॥२९१॥

अर्थ—जो वालकभी श्रीपाल नाम राजाकी आज्ञा सर्वत्र प्रवर्ताई वाद राजाका मृतक कार्य अग्निसंसकारादि कराया ९१

वालोवि महीपालो, रज्जं पालेइ मंतिसुत्तेण। मंतीहिं सव्वत्थवि, रज्जं रक्खिज्जए लोए ॥ २९२ ॥

अर्थ—वालकभी श्रीपाल राजा मंत्रवींकी व्यवस्थासे राज्य पाले यह अर्थ युक्त है जिस कारणसे सर्वत्र लोकमें मंत्रियां करके राज्यकी रक्षा करी जावे है कहाभी है मंत्रिहीनो भवेद् राजा तस्य राज्यं विनश्यति इति वचनात् २९२

कइवयदिणपज्जंते, बालयपित्तिज्जओ अजियसेणो। परिगहभेयं काउं, मंतइ निवमंति बहणत्थं ॥२९३॥

अर्थ—कितने दिनोंके बाद बालक श्रीपाल राजाका पितृव्य काका अजितसेन राजा परिवारका भेद करके राजा और मंत्रवीको मारनेका विचार करे ॥ २९३ ॥

तं जाणिऊण मंति, कहिओ कमलप्पभाइ सव्वंपि। विन्नवइ देवि ? जह तह, रक्खिज्जसु नंदणं निययं ९४

अर्थ—मंत्री वह विचार जानके कमलप्रभा रानीको सब वृतान्त कहके विनती करी हे देवी हे महारानी यथा तथा जिस तिस प्रकार करके अपने पुत्रकी रक्षा करो ॥ २९४ ॥

जीवंतेण सुएणं, होही रज्जं पुणोवि निष्भंतं। ता गच्छ इमं घित्तुं, कत्थवि अहयंपि नासिस्सं ॥२९५॥

अर्थ—पुत्र जीता रहेगा तो औरभी निसंदेह राज्य होगा इसलिए इस बालकको लेके कहीं चलीजाओ मैंभी यहांसे भागके जाउंगा ॥ २९५ ॥

तत्तो कमला घित्तूण, नंदणं निग्गया निसिमुहंमि। मा होउ मंतभेओत्ति, सवहा चत्तपरिवारा ॥२९६॥

अर्थ—तदनंतर कमलप्रभा रानी पुत्रको लेके संध्या समयमें निकली कैसी रानी इस विचारको कोई जानो मत ऐसा विचारके सर्वथा दास्यादि परिवारका त्याग किया जिसने ऐसी एकाकिनी निकली ॥ २९६ ॥

निवभज्जा सुकुमाला, वहियव्वो नंदणो निसा कसिणा। चंकमणं चरणेहिं, ही ही विहिविलसियं विसमं ९७

अर्थ—राजाकी रानी है इस कारणसे सुकुमार शरीरवाली है और पुत्रको गोदीमें उठाके चलना होवे है तथा रात्रि अंधारी है और पगोंसे चलना है रथादिक सवारीके अभावसे इतनी आपदा एक वक्तमें पाई ही ही यह खेदकी वात है विधिका विलास अतिविषम है ॥ २९७ ॥

पिय मरणं रज्ज सिरी,-नासो एगागिणित्तमरितासो। रयणीवि विहायंती, हा संपइ कत्थ वच्चिस्सं ॥२९८॥

अर्थ—मार्गमें चलती भई कमलप्रभा विचार करे भर्तारका मरण राज्यलक्ष्मीका नाश एकाकिनीपना और वैरीका त्रास रात्रि जाती भई अर्थात् प्रभात होता भया दिखताहै हा इति खेदे अव कहां जाऊं ॥ २९८ ॥

इच्चाइ चिंतयंती, जा वच्चइ अग्गओ पभायंमि। ता फिट्टाए मिलियं, कुट्ठियनरपेडयं एगं ॥ २९९ ॥

अर्थ—इत्यादि विचारती भई जितनें आगे चलती है उतने प्रभात समयमें एक कोढ़ी मनुष्योंका पेड़ा यानें समूह विना विचाराही मिला अर्थात् अकस्मात् मिला ॥ २९९ ॥

तं दट्ठूणं कमला, निरुवमरूवा महग्घआहरणा। अवला वालिकसुया, भयकंपिर तणुलया रुयइ ॥३००॥

अर्थ—इन कुष्टी मनुष्योंके समुदायको देखके भयसे कांपती भई कमलप्रभा रोती भई कैसी है कमलप्रभा निरुपम अद्भुत है रूप जिसका और वहुत कीमतके आभरण हैं जिसके पासमें, और स्त्री होनेसे अवला है और वालक एक पुत्र है जिसके ऐसी ॥ ३०० ॥

तं रुयमाणिं दट्ठुं, पेडयपुरिसा भणंति करुणाए। भद्दे कहेसु अम्हं, काऽसि तुमं कीस वीहेसि ॥२०१॥

अर्थ—तब कोढ़ियोंके पेड़ेका मनुष्यो नें उस रानीको रोती भई देखके करुणासे बोले हे भद्रे तैं हमसे कह तैं कौन है और कैसे डरती है ॥ २०१ ॥

तीए नियबंधूणिव, कहिओ सव्वोवि निययवुत्तंतो। तेहिं च सा सभइणिव, सम्ममासासिया एवं ॥२॥

अर्थ—बादमें उस रानीने अपने भाइयोंके जैसा सर्व अपना वृतान्त कहा उन्होंसे, और उन्होंने उस रानीको अपनी बहिनके जैसी समझके और वक्ष्यमाण प्रकार करके आश्वसना दिया कैसे सो कहते हैं ॥ २०२ ॥

मा कस्सवि कुणसु भयं, अम्हे सव्वे सहोयरा तुज्झ। एआइ वेसरीए, आरूढा चलसु वीसत्था ॥२०३॥

अर्थ—हे भगिनी तेरेको किसीकाभी भय नहीं करना जिस कारणसे हम सव तेरे भाई हैं इस खचरनीपर बैठी हुई विश्वास युक्त सुखसे चलो ॥ २०३ ॥

तत्तो जा सा वरवेसरीए, चडिया पडेण पिहियंगी। पेडयमज्झंमि ठिया, नियपुत्तजुया सुहं वयइ ॥४॥

अर्थ—तदनंतर कमलप्रभा रानी प्रधान वेशरणी नाम खचरनीपर बैठी भई और वस्त्रसे जिसका शरीर ढका है और कोढ़ियोंके पेडेके मध्यमें रही भई अपनें पुत्र सहित सुखसे चलती है ॥ २०४ ॥

तापत्ता वेरिभडा, उब्भडसत्थेहिं भीसणायारा। पुच्छंति पेडयं भो, दिट्ठा किं राणिया एगा ॥ ३०५ ॥

अर्थ—इतने वैरी अजितसेन राजाका सुभट आके कोढ़ी मनुष्योंके वृन्दसे पूछे अहो तुमने क्या एकरानी देखी कैसे हैं सुभट उद्भट शस्त्रों करके भयंकर है आकार जिन्होंका ऐसे ॥ ३०५ ॥

पेडयपुरिसेहिं तओ, भणियं भो अत्थि अम्हसत्थंमि। रउताणियावि नूणं, जइ कज्जं ता पगिन्हेह ३०६

अर्थ—तदनंतर कोढ़ी पेटकके मनुष्योंने कहा अहो सुभटो हमारे साथमें निश्चय पामा नामकी रानी है जो तुम्हारे पाससे कार्य होवे तो अच्छी तरहसे लेवो ॥ ३०६ ॥

एगेण भडेण तओ, नायं भणियं च दिंति मे पामं। सवं दिज्जइ संतं, तो कुट्ठभएण ते नट्ठा ॥३०७॥

अर्थ—तदनंतर एक सुभटने जाना और कहा यह कोढ़ी मनुष्य है पामा देवे है युक्त है यह जिसकारणसे सर्व विद्यमान होवे सो दिया जावे है बाद कोढ़के भयसे वह सर्व सुभट भाग गए ॥ ३०७ ॥

तेहिं गएहिं कमला, कमेण पत्ता सुहेण उज्जेणिं। तत्थ ट्ठिया य सपुत्ता पेडयमन्नत्थ संपत्तं ॥ ३०८ ॥

अर्थ—बाद उन सुभटोंके जानेसे कमलप्रभा रानी क्रमसे चलती भई उज्जैनी नगरी सुखसे प्राप्त भई और पुत्रसहित उज्जैनी नगरीमें रही कोढ़ियोंका पेडा तो और कहीं चला गया ॥ ३०८ ॥

भूसणधणेण तणओ, जा विहिओ तीइ जुवणाभिमुहो। ता कम्मदोसवसओ, उंवररोगेण सो गहिओ३०९

अर्थ—बाद उस कमलप्रभाने गहना वेचके उस द्रव्यसे अपने पुत्रको यौवन अवस्था प्राप्त किया उतने पूर्वकृत कर्म दोषके वशसे उस बालकके उंवर कोढ़ विशेष रोग भया ॥ ३०९ ॥

बहुएहिंपि कएहिं, उवयारेहिं गुणो न से जाओ । कमलप्पहा अदन्ना, जणं जणं पुच्छए ताव ॥३१०॥

अर्थ—बहुत उपाय करनेसेभी वह रोग नहीं मिटा तब कमलप्रभा रानी अधीर भई हरएक मनुष्यसे रोग जानेका उपाय पूछे ॥ ३१० ॥

केणवि कहियं तीसे, कोसंबीए समत्थि वरविज्जो । जो अट्ठारसजाई, कुट्ठस्स हरेइ निब्भंतं ॥ ३११ ॥

अर्थ—उतने किसी पुरुषने कमलप्रभासे कहा कौशाम्बी नगरीमें अठारह जातिका कुष्ट रोग मिटानेवाला प्रधान वैद्य है निसंदेह सब रोगोंको मिटाता है ॥ ३११ ॥

कमला पुत्तं पाडोसियाण, सम्मं भलाविऊण सयं । विज्जस्स आणणत्थं, पत्ता कोसंबिनयरीए ॥३१२॥

अर्थ—तब कमलप्रभा रानी अपने पुत्रको पाड़ोसियोंको बोलाकर अर्थात् सौंपके आप वैद्यको बुलानेके वास्ते कौशाम्बी नगरी प्राप्त भई ॥ ३१२ ॥

तं विज्जं तित्थगयं, पडिक्खमाणी चिरं ठियातत्थ। मुणिवयणाओ मुणिऊण, पुत्तसुद्धिं इहं पत्ता ॥३१३॥

अर्थ—उस वैद्यको तीर्थयात्रा गया भया सुनके कमलप्रभा रानी वैद्यकी वाट देखती भई कौशाम्वी नगरीमें वहुत कालतक रही पीछे मुनिके वचनसे पुत्रकी खवर जानके यहां आई ॥ ३१३ ॥

साऽहं कमला सो एस मज्झ, पुत्तुत्तमो सिरिपालो । जाओ तुज्झ सुयाए, नाहो सव्वत्थ विक्खाओ ॥१४॥

अर्थ—वह कमलप्रभा मैं हूं वह यह मेरा पुत्रोत्तम श्रीपाल कुमर है जो तुम्हारी पुत्रीका भर्तार भया है और सर्वत्र लोकमें प्रसिद्ध भया है ॥ ३१४ ॥

सीहरहरायजायं, नाउं जामाउयं तओ रुप्पा । साणंदं अभिणंदइ, संसइ पुन्नं च धूयाए ॥ ३१५ ॥

अर्थ—तदनंतर रुप्पसुंदरी रानी सिंहरथ राजाके पुत्रको जमाई जानके आनंदसहित जैसा होय वैसा पुत्रीके पुण्यकी अनुमोदना करे याने पुत्रीके पुण्यकी प्रशंसा करे ॥ ३१५ ॥

गंतूण गिहं रुप्पा, कहेइ तं भायपुन्नपालस्स । सोऽवि सहरिसो कुमरं, सकुटुंवं नेइ नियगेहं ॥ ३१६ ॥

अर्थ—तदनंतर रुप्पसुंदरी रानी अपने घर जाके अपने भाई पुण्यपालके आगे वह वृत्तान्त कहे तव पुण्यपालभी हर्षसहित मातादि कुटुंबसहित कुमरको अपने घर लावे ॥ ३१६ ॥

अप्पेइ वरावासं, पूरइ धणधन्नकंचणाईयं । तत्थऽच्छइ सिरिपालो, दोगंदुकदेवलीलाए ॥ ३१७ ॥

अर्थ—प्रधान आवास रहनेके वास्ते देवे तथा धन धान्य कांचन वगैरहः सर्व वस्तु पूर्ण करे श्रीपाल कुमर उस आवासमें दोगंदुक त्रायस्त्रिंशक इन्द्रके पुरोहित स्थानीय देवोंके जैसी लीला करके रहे ॥ ३१७ ॥

**अन्नदिणे तस्सावास,-पाससेरीइ निग्गओ राया । पिक्खइ गवक्खसंठिय,-कुमरं मयणाइ संजुत्तं ॥३१८॥**

अर्थ—अन्य दिनमें श्रीपालके आवासके पासमें सेरी मार्ग विशेष उस मार्गसे राजा निकला उस आवासके गोखड़ेमें मदनसुंदरीसहित श्रीपाल कुमरको बैठा भया देखा सेरी यह देशी शब्द है ॥ ३१८ ॥

**तो सहसा नरनाहो, मयणं दट्ठूण चिंतए एवं । मयणाइ मयणवसगाइ, मह कुलं मइलियं नूणं ॥३१९॥**

अर्थ—तदनंतर राजा प्रजापाल अकस्मात मदनसुंदरीको देखके इस प्रकारसे विचारकिया, कामके वसपड़ी भई मदनसुंदरीने निश्चय मेरे कुलको मलीन किया ॥ ३१९ ॥

**इक्कं मए अजुत्तं, कोवंधेणं तया कयं वीयं । कामंधाइ इमीए, विहियं ही ही अजुत्तयरं ॥ ३२० ॥**

अर्थ—उस अवसरमें एक तो मैंने कोपान्ध होके अयुक्त किया जो कोढ़िएको अपनी पुत्री दी और दूसरा इसने कामान्ध होके ही ही इति खेदे अयुक्ततर अतिशय अयुक्त किया जिसने अपने पतिको छोड़के अन्य पति अंगीकार किया ॥ ३२० ॥

**एवं जायविसायस्स, तस्स रन्नो सुपुण्णपालेण । विन्नतं तं सव्वं, धूयाचरियं सअच्छरियं ॥ ३२१ ॥**

अर्थ—एवं उक्तप्रकार करके उत्पन्न भया है दुःख जिसको ऐसे राजाके आगे शोभन पुण्यपालने वह सर्व पुत्रीका चरित कहा कैसा है चरित आश्चर्य सहित वर्ते ऐसा ॥ २२१ ॥

तं सोऊणं राया, विम्हियचित्तो गओ तमावासं। पणओ य कुमारेणं, मयणासहिएण विणएणं ॥२२२॥

अर्थ—वह पुत्रीका चरित सुनके आश्चर्य पाया चित जिसका ऐसा भया थका मदनसुंदरीके आवासमें गया मदनसुंदरी सहित श्रीपाल कुमरने विनयसे नमस्कार किया और सिंहासनपर वैठाया ॥ २२२ ॥

लज्जाऽणओ नरिंदो, पभणइ धिद्धी ममं गयविवेयं। जं दप्पसप्पविसमुच्छिएण, कयमेरिसमकज्जं ॥२२३॥

अर्थ—लज्जासे नम्र भए राजा बोले गया विवेक जिसका ऐसे मेरेको धिकार होवो धिकार होवो जिस कारणसे अभिमानरूप सर्प उसका विष स्तब्धतालक्षण उससे मूर्च्छित होके मैंने ऐसा अकार्य किया ॥ २२३ ॥

वच्छे! धन्नासि तुमं, कयपुन्ना तंसि तंसि सविवेया। तं चेव मुणियतत्ता, जीए एयारिसं सत्तं ॥२२४॥

अर्थ—हे पुत्री तं धन्य है और कृतपुण्य है तं विवेक सहित है तथा जाना है तत्व जिसने ऐसी तंही है जिसका ऐसा सत्य धैर्य है ॥ २२४ ॥

उद्धरियं मज्झकुलं, उद्धरिया जीइ नियजणणीवि। उद्धरिओ जिणधम्मो, सा धन्ना तंसि परमिका २५

अर्थ—हे पुत्री जिसने मेरे कुलका उद्धार किया और जिसने अपनी माताका उद्धार किया और जिनधर्मका उद्धार किया अर्थात् जिनधर्मको शोभा प्राप्त किया ऐसी एक तैं ही धन्य है ॥ ३२५ ॥

अन्नाणतमंधेणं, दुद्धरहंकारगयविवेगेणं । जो अवराहो तइया, कओ मए तं खमसु वच्छे ॥ ३२६ ॥

अर्थ—अज्ञान ही अंधकार उससे आंधा उस करके और दुर्धर जो अहंकार उससे गया है विवेक जिसका ऐसे मैंने उस वक्तमें जो तेरा अपराध किया वह क्षमा कर ॥ ३२६ ॥

विणओणया य मयणा, भणेइ मा ताय कुणसु मणखेयं । एयं मह कम्मवसेण चेव, सव्वंपि संजायं ॥२७॥

अर्थ—इस प्रकारसे राजाने वचन कह्यों के बाद विनयसे नम्र ऐसी मदनसुंदरी बोली हे पिताजी मनमें खेद मतकरो यह सर्व मेरे कर्मके वशसेही भया है यहां थोडाभी आपका दोष नहीं है ॥ ३२७ ॥

नो देई कोइ कस्सवि, सुक्खं दुक्खं च निच्छओ एसो । निययं चेव समज्जियमुवभुंजइ जंतुणा कम्मं ॥२८॥

अर्थ—हे तात यह निश्चय है कोई किसीको सुख या दुःख नहीं देवे है किंतु जीव अपना किया हुआ कर्मही भोगवे है ॥ ३२८ ॥

मा वहउ कोइ गव्वं, जं किर कज्जं मए कयं होइ । सुरवरकयंपि कज्जं, कम्मवसा होइ विवरीयं ॥३२९॥

अर्थ—निश्चय मेरा किया हुआ कार्य होता है ऐसा कोई गर्व मत धारो जिसकारणसे इन्द्रादिकका भी कार्य कर्मके वससे विपरीत होता है ॥ ३२९ ॥

ता ताय जिणुत्तं तत्त, मुत्तमं मुणसु जेण नाएणं। नज्जइ कम्मजियाणं, वलावलं वंधमुक्खं च ॥३०॥

अर्थ—तिस कारण से हे पिताजी तीर्थंकरका कहा हुआ तत्व उत्तम जानो जिसके जाननेसे कर्म और जीवोंका वलावल जाना जावे है कत्थवि जीवो वलीओ कत्थवि कम्माइं हुंति वलियाइं कभी जीव वलवान होता है कभी कर्म्म वलवान होते हैं जीव अनंत वली है और कर्म महावली है और वंध मोक्ष जाना जाता है ॥ ३३० ॥

तत्तो धम्मं पडिवज्जिऊण, राया भणेइ संतुट्ठो। सीहरहरायतणओ, जं जामाया मए लद्धो ॥३३१॥

अर्थ—तदनंतर राजा धर्म अंगीकार करके संतुष्टमान होके वोले जो मैंने सिंहरथराजाका पुत्र जमाई पाया ॥३३१॥

तं पत्थरमित्तकए, हत्थंमि पसारियंमि सहसत्ति। चडिओ अचिंतिओ च्चिय, नूणं चिंतामणी एसो ॥३२॥

अर्थ—वह पाषाण मात्र ग्रहणनिमित्त हाथप्रसारण करनेसे अकस्मात निश्चय विना विचाराही यह चिंतामणि रत्न हाथमें आया ॥ ३३२ ॥

जामाइयं च धूयं, आरोविय गयवरंमि नरनाहो। महया महेण गिहमाणिऊण, सम्माणइ धणेहिं ॥३३॥

अर्थ—तदनंतर राजा जमाई श्रीपाल और पुत्री मदन-सुंदरी इन दोनोंको प्रधान हाथीपर बैठाके बड़े उत्सवके साथ अपने घर लाकरके वहुत प्रकारका द्रव्योंकरके सत्कार करे ॥ ३३३ ॥

**जायं च साहु वायं, मयणाए सत्तसीलकलियाए, । जिणसासणप्पभावो, सयले नयरम्मि वित्थरिओ ३४**

अर्थ—तव सत्वसील धैर्य ब्रह्मचर्य करके युक्त मदनसुंदरीका साधुवाद भया यह महासती है ऐसी प्रसिद्धि भई तथा जिनशासनका प्रभाव सर्व नगरमें विस्तार पाया ॥ ३३४ ॥

**अन्नदिणे सिरिपालो, हयगयरहसुहडपरियरसमेओ । चडिओ रयवाडीए, पच्चक्खो सुरकुमारुव ॥३५॥**

अर्थ—अन्यदिनमें श्रीपालकुमर घोड़ा हाथी रथ सुभटोंका परिवार सहित प्रत्यक्ष देवकुमारके जैसा राजवाड़ी चला अर्थात् वगीचे क्रीड़ा करनेको जाता है ॥ ३३५ ॥

**लोए य सप्पमोए, पिक्खंते चडवि चंदसालासु । गामिल्लएण केणवि, नागरिओ पुच्छिओ कोवि ॥३३६॥**

अर्थ—तव हर्ष सहित लोग चन्द्रशाला घरके ऊपरकी भूमिपर चढ़के कुमरको देखरहे हैं उतने किसी ग्रामीण मनुष्यने कोई नगरवासी पुरुषसे पूछा ॥ ३३६ ॥

**भो भो कहेसु को एस, जाइ लीलाइ रायतणउव!। नागरिओ भणइ अहो, नरवरजामाउओ एसो ॥३७॥**

अर्थ—अहो अहो तूं कहः राजकुमर सदृश लीला करके यह कौन जावे है ऐसा ग्रामीणने पूछनेसे नागरिक बोला अहो यह राजाका जमाई है ॥ ३३७ ॥

तं सोऊण कुमारो, सहसा सरताडिओव विच्छाओ। जाओ वलिऊण समागओय, गेहंमि सविसाओ ३८

अर्थ—यह नागरिकका वचन सुनके कुमर अकस्मात् वाणसे ताडितके जैसा उदासभया और विषाद सहित वहांसेही पलटकर अपने घर आया ॥ ३३८ ॥

तं तारिसं च जणणी, दट्टूण समाकुला भणइ एवं, किं अज्ज वत्थ! कोवि हु, तुह अंगे वाहए वाही ॥३३९॥

अर्थ—तब माता कुमरका वैसा उदास मुखदेखके व्याकुल भई इस प्रकारसे कहे हे वत्स आज तेरे शरीरमें क्या कोई रोग पीडा उत्पन्न करे है ॥ ३३९ ॥

किं वा आखंडलसरिस, तुज्झ केणावि खंडिया आणा। अहवा अघडंतोवि हु, पराभवो केणवि कओ ते ४०

अर्थ—अथवा हे आखंडल सदृश हे इन्द्रतुल्य हे पुत्र तेरी आज्ञा क्या किसी पुरुषने खंडन करी अथवा अघटमान भी निश्चय तेरा अनादर किसीने किया जिससे तूं ऐसा देखनेमें आवे है ॥ ३४० ॥

किंवा कन्नारयणं, किंपि हु हियए खडुकए तुज्झ। घरणीकओ अविणओ, सो मयणाए न संभवइ ॥४१॥

अर्थ—अथवा कोई कन्या रत्न तेरे हृदयमें खटके है तथा अपनी स्त्रीका कीया हुआ अविनय भया है वह तो मदनसुंदरीमें नहीं संभवे है ॥ ३४१ ॥

केणावि कारणेणं, चिंतातुरमत्थि तुह मणं नूणं । जेणं तुह मुहकमलं, विच्छायं दीसई वच्छ ॥३४२॥

अर्थ—निश्चय कोई कारण करके तेरा मन चिंतातुर है जिसकारणसे हे वत्स तेरा मुहकमल उदास दीखता है ॥३४२॥

कुमरेण भणियमम्मो, एएसिं मज्झओ न एक्कंपि । कारणमत्थित्थमिमं अन्नं पुण कारणं सुणसु ॥४३॥

अर्थ—कुमर बोला हे माताजी इन कारणोंमें एकभी यहां कारण नहीं है किंतु कारण और है वह तुम सुनो ॥३४३॥

नाहं निययगुणेहिं, न तायनामेण नो तुह गुणेहिं । इह विक्खाओ जाओ, अहयं सुसुरस्स नामेणं ॥४४॥

अर्थ—इस नगरमें मैं अपने गुणोंसे प्रसिद्ध नहीं भयाहूं और पिताके नामसे भी विख्यात नहीं भयाहूं और तुम्हारे गुणोंसे भी प्रसिद्धि नहीं पाई है किंतु मैं यहां सुसरेके नामसे प्रसिद्ध भयाहूं ॥ ३४४ ॥

तं पुण अहमाहमत्तकारणं वज्जियं सुपुरिसेहिं । तत्तुच्चिय मज्झमणं, दूमिज्जइ सुसुरवासेणं ॥ ३४५ ॥

अर्थ—वह जो सुसरेके नामसे प्रसिद्ध होना सो तो अधमाधमका कारण है जिस कारणसे कहा है उत्तमाः स्वगुणैः ख्याताः मध्यमाश्च पितुर्गुणैः । अधमाः मातुलैः ख्याताः श्वशुरेणाधमाधमाः ॥ १ ॥ इस वचनसे इसीकारणसे सत् पुरुषोंने मना किया है स्वसुरेके घरमें रहनेसे मेरा मन उदास होता है ॥ ३४५ ॥

तो भणियं जणणीए, वहुसिन्नं मेलिऊण चउरंगं। गिन्हसु नियपियरज्जं, मह हिययं कुणसु निस्सल्लं ॥४६॥

अर्थ—तब माता बोली हे पुत्र चार अंगजिसके ऐसी हाथी घोड़ा वगैरेहः बहुत सैन्य एकट्ठी करके अपने पिताका राज्य ग्रहणकर और मेरा हृदय निशल्य कर ॥ ३४६ ॥

कुमरेणुत्तं ससुरयवलेण, जं गिएहणं सरज्जस्स । तं च महच्चिय दूमेइ, मज्झचित्तं ध्रुवं अम्मो ॥३४७॥

अर्थ—कुमरने कहा हे माताजी सुसरेके वलसे जो अपना राज्य लेना वह निश्चय मेरे मनको उदास करे है ॥३४७॥

ता जइ सभुयज्जिय सिरिवलेण, गिन्हामि पेइयं रज्जं । ता होइ मज्झ चित्तंमि, निवुई अन्नहा नेव ॥ ४८ ॥

अर्थ—तिसकारणसे अपना भुजोंसं उपार्जितकीभई लक्ष्मीके वलसे अपने पिताका राज्य ग्रहण करूं तव मेरे चित्तमें निवृत्ति होवे अन्यथा और प्रकारसे सुख होवे नहीं ॥ ३४८ ॥

तत्तो गंत्तूणमहं, कत्थवि देसंतरमि इक्किल्लो । अज्जियलच्छिवलेणं, लहुं गहिस्सामि पियरज्जं ॥ ४९ ॥

अर्थ—तिस कारणसे मैं एकाकी कहांभी देशान्तरमे जाके लक्ष्मी उपार्जनकरके जल्दी पिताका राज्य ग्रहण करूंगा ॥ ३४९ ॥

तं पइ जंपइ जणणी, वालो सरलोसि तंसि सुकुमालो, । देसंतरेसु भमणं, विसमं दुक्खावहं चेव ॥३५०॥

अर्थ—उस श्रीपालको माता कहे हे पुत्र तैं वालक है और सरल है सुकुमार तेरा शरीर है देशान्तरोंमें फिरना तो कठिन है इसी कारणसे दुःखकारक है ॥ ३५० ॥

तो कुमरो जणणीं पइ, जंपइ मा माइ ! एरिसं भणसु । तावच्चिय विसमत्तं, जाव न धीरा पवज्जंति ॥५१॥

अर्थ—उसके वाद मातासे कहे हे अंब हे माताजी ऐसा वचन मतकहो कार्यमात्रका विषमपना तवतकही है जवतक धैर्यवान पुरुष नही अंगीकार करे ॥ ३५१ ॥

पभणइ पुणोऽवि माया, वच्छय ! अह्मे सहागमिस्सामो । को अह्मं पडिबंधो, तुमं विणा इत्थ ठाणंमि ॥५२

अर्थ—औरभी माता कहे हे वत्स हम तुम्हारे साथ आवेंगी यहां तेरे विना हमारे रहनेका क्या कारण है अपितु कोई कारण नहीं है ॥ ३५२ ॥

कुमरो कहेइ अम्मो ! तुम्हेहिं सहागयाहिं सवत्थ । न भवामि मुक्कलपओ, ता तुम्हे रहह इत्थेव ॥५३॥

अर्थ—कुमर वोला हे माताजी आप साथमें आवो तो मेरे सर्वत्र पग वन्धन होवे सर्वत्र मोकला पग नहीं होवे इस वास्ते यहांही रहो ॥ ३५३ ॥

मयणा भणेइ सामिय ! तुम्हं अणुगामिणी भविस्सामि,। भारंपि हु किंपि अहं, न करिस्सं देहछायुव॥५४॥

अर्थ—तब मदनसुंदरी बोली हे स्वामिन् मैं आपके अनुगामिनी पीछे २ चलूंगी निश्चय कुछभी भार नही करूंगी शरीरकी छाया सदृश चलूंगी ॥ ३५४ ॥

कुमरेणुत्तं उत्तमधम्मपरे, देवि! मज्झ वयणेणं । नियसस्सूसुस्सूसण,—परा तुमं रहसु इत्थेव ॥५५॥

अर्थ—कुमर बोला हे उत्तमधर्मतत्पर हे देवि मेरे वचनसे तैं अपनी सासूकी सेवा प्रधान जिसके ऐसी भई थकी यहांही रह ॥ ३५५ ॥

मयणाह पइपवासं, सइओ इच्छंति कहवि नो तहवि । तुम्हं आएसुच्चिय, महप्पमाणं परं नाह ! ॥५६॥

अर्थ—तब मदनसुंदरी कहे सती सुशीला स्त्रियों कोईप्रकारसे अपने पतिका विदेश गमन नहीं वांछती है तथापि मेरे तो आपकी आज्ञाही प्रमाण है ॥ ३५६ ॥

अरिहंताइपयाइं, खणंपि न मणाउ मिल्हियव्वाइं । नियजणणिं च सरिज्जसु, कइयावि हु मंपि नियदासीं ॥

अर्थ—आप अर्हतादि नवपद क्षण मात्रभी अपने मनसे दूर करना नहीं और अपनी माताको याद करना कोई वक्त मैं दासी हूं मेरेकोभी याद करना ॥ ३५७ ॥

जणणी वि तस्स नाऊण, निच्छयं तिलयमंगलं काउं । पभणइ तुह सेयत्थं, नवपयज्झाणं करिस्समहं ३५८

अर्थ—अथ माताभी श्रीपालकुमरका विदेश जानेमें निश्चय जानके तिलक मंगल करके कहती भई हेपुत्र तुम्हारे कल्याणके वास्ते मैं नवपदोंका ध्यान करूंगी ॥ ३५८ ॥

**मयणा भणेइ अहयंपि, नाह! निच्चंपि निच्चलमणेणं। कल्लाणकारणाइं, झाइस्सं ते नवपयाइं ॥३५९॥**

अर्थ—मदनसुंदरी बोली हे नाथ मैंभी निरंतर निश्चलमन करके एकाग्रचित्त करके आपके कल्याणका कारण नवपदोंका स्मरण ध्यान करूंगी ॥ ३५९ ॥

**तेणं मयणावयणा,-मएण सित्तो नमित्तु माइपए। संभासिऊण दइयं, सिरिपालो गहियकरवालो ॥३६०॥**

अर्थ—मदनसुंदरीके वचनामृतसे सींचा हुआ श्रीपालकुमर माताके चरणकमलोमें नमस्कार करके मदनसुंदरीके साथ भाषण करके तलवारलेके ॥ ३६० ॥

**निम्मलवारुणमंडल-मंडियससिचारपाणसुपवेसे। तच्चरणपढमकमणं,-कमेण चल्लेइ गेहाओ जुम्मं ॥३६१॥**

अर्थ—निर्मल जो वारुणमंडल जलमंडल उसकरके मंडित जो शशिचारप्राण चंद्रनाड़ि संचारि वायु उसका शोभन प्रवेश होनेसे अर्थात् वामस्वररूप चंद्रनाड़ि वहतांथका उसी पगको प्रथम रखने करके ऐसे क्रमसे घरसे चले युग्म है ॥३६१॥

**सोगामागरपुरपट्टणेसु कोऊहलाइं पिक्खंतो। निब्भयचित्तो पंचाणणुव, गिरिपरिसरं पत्तो ॥ ३६२ ॥**

अर्थ—वह श्रीपाल कुमर ग्राम आकर पुर पत्तनोंमें कौतूहल देखता हुआ पंचानन सिंहके जैसा निर्भय चित्त जिसका ऐसा भयाथका एक पर्वतके पासमें पहुंचा ॥ ३६२ ॥

तत्थ य एगंमि व्रणे, नंदणवणसरिससरसपुप्फफले । कोइलकलरवरम्मं, तरुपंतिं जा निहालेइ ॥३६३॥

अर्थ—वहां पर्वतके समीपदेशमें एक वनमें वृक्षोंकी पंक्ति यानें श्रेणी जितने देखे कैसा है वन नंदनवनसदृश-सरस पुप्पफल है जिसमें कैसी है वृक्षोंकी पंक्ति कोयलोंकी मधुर धुनि करके रमणीक है ॥ ३६३ ॥

ता चारुचंपयतले, आसीणं पवररूवनेवत्थं । एगं सुंदरपुरिसं, पिक्खइ मंतं च झायंतं ॥ ३६४ ॥

अर्थ—उतने मनोहर चंपक वृक्षके नीचे रहा हुआ और प्रधानरूप आकृति वेप जिसका ऐसा एक पुरुप मंत्र ध्याता हुआ देखे ॥ ३६४ ॥

सो जाव समत्तीए, विणयपरो पुच्छिओ कुमारेण। कोसि तुमं किं झायसि, एगागी किं च इत्थ वणे ३६५

अर्थ—वह पुरुप जाप समाप्ति होनेपर विनयमें तत्परभया उसको कुमरने पूछा तैं कौन है क्या ध्यावे है और इस-वनमें एकाकी क्यों रहा है ॥ ३६५ ॥

तेणुत्तं गुरुदत्ता विज्जा, मह अत्थि सा मए जविया । परमुत्तरसाहगमंतरेण, सा मे न सिज्झेइ ॥३६६॥

अर्थ—उस पुरुषने कहा मेरेपास गुरूकी दीभई विद्या हैं वह विद्या मैंने जपी परंतु उत्तर साधक यानें सहायकारी पुरुष विना सिद्ध होवे नहीं ॥ ३६६ ॥

जइ तं होसि महायस! मह उत्तरसाहगो कहवि अज्ज। ताहं होमि कयत्थो, विज्जा सिद्धीइ निब्भंतं ॥३६७॥

अर्थ—हे महायशस्विन् जो तै कोई प्रकारसे मेरा उत्तर साधक होवे तो मैं निसंदेह सिद्धभई है विद्या जिसकी ऐसा होजाऊं ॥ ३६७ ॥

तत्तो कुमरकएणं, साहज्जेणं स साहगो पुरिसो। लीलाइ सिद्धविज्जो, जाओ एगाइ रयणीए ॥३६८॥

अर्थ—तदनंतर कुमरने किया सहाय करके वह साधकपुरुष लीलाकरके एकरात्रिमें सिद्ध होगई है विद्याजिसकी ऐसा भया ॥ ३६८ ॥

तत्तो साहगपुरिसेण, तेण कुमरस्स ओसहीजुअलं। पडिउवयारस्स कए, दाऊणं भणियमेयं च ॥३६९॥

अर्थ—विद्यासिद्धभयोंके बाद उस साधक पुरुषने पीछा उपकार करनेके लिए कुमरको २ (दो) औषधिः देके यह कहा ॥ ३६९ ॥

जल तारिणी अ एगा, परसत्थनिवारिणी तहा बीया। एयाउ ओसहीओ, तिधाउमढियाउ धारिज्जा ३७०

अर्थ—क्या कहा सो कहते हैं इन औषधियोंमें एक औषधिः जलतारिणी है और दूसरी औषधिः परशस्त्रनिवारिणी है ये दोनों औषधिः सोना रूपा तांवा इन धातुमें मढवाके भुजामें तुम धारण करो ॥ ३७० ॥

कुमरेण समं सो विज्झासाहगो, जाइ गिरिनियंबंमि। ता तत्थ धाउवाइय,-पुरिसेहिं एरिसं भणिओ ॥३७१॥

अर्थ—वह विधासाधकपुरुष कुमरके साथ जितने पर्वतका किनारा वहां जावे इतने धातुवादिपुरुषोंने ऐसा वचन कहा ॥ ३७१ ॥

देव! तुम्ह दंसिएणं, कप्पपमाणेण साहयंताणं। केणावि कारणेणं, अम्हाण न होइ रससिद्धी ॥३७२॥

अर्थ—हे देव अन्यदर्शित कल्पप्रमाणे साधतां रससिद्धी करतां हमारे कोई प्रकारसे रससिद्धी नाम स्वर्णोत्पादक रसकी सिद्धी नहीं होती है ॥ ३७२ ॥

कुमरेण तओ भणियं, भो मह दिट्ठीइ साहह इमंति। ता तेहिं तहाविहिए, जाया कल्लाणरससिद्धी ॥३७३॥

अर्थ—तव कुमरने कहा अहोपुरुषो मेरी दृष्टिके आगे यह रस साधो वाद उन्होंने उसी प्रकारसे किया करनेसे कल्याण रसनाम स्वर्णरसकी सिद्धि भई ॥ ३७३ ॥

काऊण कंचणं साहगेहिं, भणियं कुमार! अम्हाणं। जं जाया रससिद्धी, तुम्हाणं सो पसाओत्ति ॥३७४॥

अर्थ—बादमें साधकपुरुषोने स्वर्णसिद्धि करके और बोले हे कुमार हमारे यह स्वर्णरसकी सिद्धी भई सो आपका प्रसाद है ॥ ३७४ ॥

ता गिण्ह कणगमेयं, नो गिण्हइ निप्पिहो कुमारो य। तहवि हु अलयंतस्सवि, कंपि हु वंधंति ते वत्थे ३७५

अर्थ—तिस कारणसे यह सोना आप लेवो परन्तु कुमर निस्प्रही है नहीं लेवे तौभी नहीं लेता थकांभी कुमरके वस्त्रमें साधकपुरुष कितनाक सोना बांधे ॥ ३७५ ॥

तत्तो कुमरो पत्तो, कमेण भरुयच्छनामयं नयरं। कणगव्वएण गिण्हइ, वत्थालंकारसत्थाइं ॥ ३७६ ॥

अर्थ—तदनंतर श्रीपालकुमर भृगुकच्छ (भरुवच्छ) नगर पहुंचा वहां सोना वेचके वस्त्र अलंकार शस्त्रादि ग्रहण करे ३७६

काऊण धाउमढियं, ओसहिजुयलं च बंधइ भुयंमि। लीलाइ भमइ नयरे, सच्छंदं सुरकुमारुव ॥३७७॥

अर्थ—और औषधि जुगल तीन धातुमें मढ़वाके भुजामें बांधे बाद कुमर देवकुमरके जैसी लीला करके स्वइच्छासे नगरमें क्रीड़ाकरे ॥ ३७७ ॥

इओ य कोसंवीनयरीए, धवलो नामेण वाणिओ अत्थि। सो बहुधणुत्ति लोए, कुवेरनामेण विक्खाओ ७८

अर्थ—इधरसे कोशाम्बीनाम नगरीमें धवल नामका वानियाहै वह धवल वहुत धन जिसके इस कारणसे लोकमें कुवेरनाम करके प्रसिद्ध भयाहै ॥ ३७८ ॥

वहुकणयकोडिगाहिय,-कयाणगो णेगवाणिउत्तेहिं। सहिओ सो सत्थवाई, भरुयच्छे आगओ अत्थि ३७९

अर्थ—वहुत करोड़ों सोनयोंका किरयाना जिसने ग्रहण कियाहै ऐसा और अनेक वानियोंके पुत्रो सहित वह सार्थवाह भरोंच नगरमें आयाहै ॥ ३७९ ॥

जाओ य तत्थ लाहो, पवरो सो तहवि दव्वलोहेणं। परकूलगमणपउणो, पगुणइ वहुजाणवत्ताइं ॥३८०॥

अर्थ—उस भरोंचनगरमें वहुत लाभ भयाहै तौभी वह सार्थपति द्रव्यके लोभसे परकूलनाम समुद्रके परतट जानेके लिए तत्पर भया वहुत जहाज तय्यार करे ॥ ३८० ॥

मज्झिमजुंगो एगो, सोलसवरकूवएहिं कयसोहो। चत्तारि य लहुजुंगा, चउचउकूवेहिं परिकलिया॥३८१॥

अर्थ—उन जहाजोंमें एक मध्यमजुंगनामका जहाज सोलहप्रधान कूपकस्तम्भोंकरके करीहै जिसकी शोभा ऐसाहै और चार लघुजुंगनामके जहाजहै चार २ कूपस्तम्भों करके सहित है ॥ ३८१ ॥

वडसफरपवहणाणं, एगसयं वेडियाण अट्ठसयं,। चउरासी दोणाणं, चउसट्ठी वेगडाणं च ॥३८२॥

अर्थ—वृहत सफर नामका जहाज एकसौहै वेड़िका नामका जहाज १०८है द्रोण जहाजविशेष ८४ है वेगड़ नामका जहाजविशेष ६४ है ॥ ३८२ ॥

सिल्लाणं चउपन्ना, अवात्ताणं च तहय पंचासा। पणतीसं च खुरप्पा, एवं सयपंचवोहित्था ॥ ३८३ ॥

अर्थ—सिल्लनामका जहाज ५४ है आवर्तनामका जहाज ५० हैं और क्षुरप्र नामका जहाज ३५ हैं इस प्रकारसे ५०० जहाज तय्यार किए हैं ॥ ३८३ ॥

गहिऊण निवाएसं, भरिया विविहेहिं ते कयाणेहिं । नाखुइयमालिमेहिं, अहिट्ठिया वाणिउत्तेहिं ॥३८४॥

अर्थ—राजाकी आज्ञालेके वह जहाज नानाप्रकारके किरियानोंसे भरेहैं और नाखुयिक (नाखवा) और मालिम जहाजके अधिकारीओं करके तथा वणिक पुत्रों करके अधिष्ठित नाम आश्रित हैं ॥ ३८४ ॥

मरजीवएहिं गब्भिल्लएहिं, खुल्लासएहिं खेलेहिं । सुंकणिएहिं सययं, कयजालवणीविहिविसेसा ॥३८५॥

अर्थ—समुद्रके जलमें प्रवेशकरके वस्तु निकाले वह मरजीवक कहे जावें और गब्भिल्लकनाम खलासीलोग और खेल और सुंकाणिक अपने २ जहाज सम्बन्धी व्यापारके अधिकारियो करके निरंतर कियाहै साचवण विधि विशेष जिन्होंमें ऐसे ॥ ३८५ ॥

नाणाविहसत्थविहत्थहत्थ,-सुहडाणदससहस्सेहिं । धवलस्स सेवगेहिं, रक्खिज्जंता पयत्तेणं ॥ ३८६ ॥

अर्थ—और वह जहाज कैसेहैं अनेक प्रकारके शस्त्रों करके व्याकुलहैं हाथ जिन्होंके ऐसे दसहजार सुभट धवल सेठके सेवकों करके प्रयत्नसे रक्षा करी गईहै जिन्होंकी ॥ ३८६ ॥

बहुचमरछत्तसिकारि,-धयवडवरमउडविहियसिंगारा । सढदोर सारनंगर,-पक्खरभेरीहिं कयसोहा॥३८७॥

अर्थ—और जहाज कैसे हैं बहुत चामर छत्र सिरिकरी जहाजका आभरण विशेष ध्वजा और प्रधानमुकुट इन्हों करके कियाहै शृंगार जिन्होंका ऐसे और सढ नाम वडा वस्त्र मई उपकरण विशेष वायु देनेमें प्रसिद्ध और वड़े २ रस्से और सारनंगर लोहमय जहाजको खड़ारखनेका उपकरण और जहाजकी रक्षाके उपकरण भेरी दुंदुभी इन्हों करके करीहै शोभा जिन्होकी ऐसे ॥ ३८७ ॥

जलसंवलइंधणसंगहेण, ते पूरिऊण सुमुहुत्ते। धवलो य सपरिवारो चडिओ चालावए जाव ॥ ३८८ ॥

अर्थ—जल संवल इन्धनोंका संग्रह करके उन जहाजोंको पूर्ण करके अच्छे मुहूर्तमें धवल सार्थवाह परिवार सहित जहाजपर चढा और जितने जहाजोंकोचलावे ॥ ३८८ ॥

ताव वलीसुवि दिज्जंतयासु, वज्जंततारतूरेसु। निज्जामएहिं पोया, चालिज्जंतावि न चलंति ॥ ३८९ ॥

अर्थ—उतने देव देवियोंको वलिदान देता थकां ऊंचेस्वरसे वादित्र वजानेसे और निर्यामक जहाजोके चलाने वालोंने जहाज चलाए तौभी जहाज नहीं चले ॥ ३८९ ॥

तत्तो सो संजाओ, धवलो चिंताइ तीइ कालमुहो। उत्तरिय गओ नयरिं, पुच्छइ सीकोत्तरिं चेगं ॥३९०॥

अर्थ—तदनंतर वह धवलक चिंताकरके श्याममुख होगया तव जहाजसे उतरके धवलसेठ नगरीमें गया और एक सिकोत्तरी स्त्रीसे पूछा ॥ ३९० ॥

सा कहइ देवयाथंभियाइं, एयाइं जाणवत्ताइं । वत्तीससुलक्खणनर,-वलीइ दिन्नाइ चल्लंति ॥ ३९१ ॥

अर्थ—वह सिकोत्तरी स्त्री बोली यह तेरे जहाज देवताने स्तंभित किए हैं ३२ लक्षणा पुरुषको देवताको बलिदान देनेसे जहाज चलेंगे और उपाय करनेसे नहीं चलेंगे ॥ ३९१ ॥

तत्तो धवलो सुमहग्ध,-वत्थु भिट्टाइ तोसिऊण निवं । विन्नवइ देवअेग, वलिकज्जे दिज्जउ नरं मे ॥३९२॥

अर्थ—तदनंतर धवल सार्थपति बहुत कीमतका भेटनालेके राजाके पासमें गया भेटनादेके राजाको संतोष उत्पन्न करके वीनतीकरे हेदेव एकमनुष्य देवताको वलिदानके वास्ते देओ ॥ ३९२ ॥

रन्ना भणियं जो होइ कोवि, विदेसिऊ अणाहो य । तं गिन्ह जहिच्छाए, अन्नो पुण नो गहेयव्वो ॥३९३॥

अर्थ—तव राजा बोले जो कोई परदेशमें रहनेवाला अनाथ स्वामीरहित जिसके पीछे पुकार करनेवाला कोई नहीं आवे ऐसा मनुष्य होवे उसको तुम अपनी इच्छासे लेलेओ और कोई नहीं लेना ॥ ३९३ ॥

तत्तो धवलस्स भडा, जाव गवेसंति तारिसं पुरिसं। ता सिरिपालो कुमरो, विदेसिओ जाणिओ तेहिं ३९४

अर्थ—तदनंतर धवलसेठका सुभट जितने वैसे पुरुषकी गवेषणाकरे उतने उन्होंने श्रीपालकुमरको परदेशी जाना ॥ ३९४ ॥

वत्तीसलक्खणधरो, कहिओ धवलस्स तेहिं पुरिसेहिं। धवलेण पुणो राया,-एसो गहिओ य तग्गहणे ३९५

अर्थ—उन पुरुषोंने वत्तीस लक्षणका धारनेवाला श्रीपालकुमारको देखके धवलसेठसे कहा तव धवलसेठने उसको पकड़नेके लिए अर्थात् श्रीपालकुमरको पकड़नेके लिए और राजाकी आज्ञा लिया ॥ ३९५ ॥

सो सिरिपालो चउहट्टयंमि, लीलाइ संनिविट्ठोवि । धवलभडेहिं उब्भडसत्थेहिं, झत्ति आक्खित्तो ३९६

अर्थ—तव वह श्रीपालकुमर वजारमें लीलासे वैठाहै तथापि उद्भट शस्त्रवाले धवलसेठके सुभटोंने शीघ्र प्रेरणा किया ३९६

रेरे तुरियं चल्लसु रुट्ठो तुह अज्ज धवलसत्थवई । तं देवयावलीए, दिज्झसि मा कहसि नो कहियं ॥ ३९७ ॥

अर्थ—कैसे आक्षेप कियासो कहते हैं अरे २ तैं जल्दीचल आज तेरेपर धवल सार्थवाह नाराज हुआहै तेरेको देवताके लिए वलिदान देगा नकारा करना नहीं ॥ ३९७ ॥

कुमरेणुत्तं रे रे, देह वलिं तेण धवलपसुणावि । पंचाणणेण कत्थवि, किं केणावि दिज्झए हु वली ॥३९८॥

अर्थ—तव कुमर वोला अरे २ पामरो तुह्मारास्वामी धवल पशुहै उसकाही वलिदान देओ कारण सर्वत्र दुर्वल पशुकाही वलिदान दिया जावेहै परंतु सिंहका वलिदान कहींभी नहीं दिया जावेहै ॥ ३९८ ॥

तत्तो पयडंति भडा, किंपि वलं जाव ताव कुमरकयं । सोऊण सीहनायं, गोमाउ गणुव्व ते नट्ठा ॥३९९॥

अर्थ—तदनंतर जितने धवलसेठके सुभट कुछ वल प्रगटकरें उतने कुमरका कियाभया सिंहनाद सुनकर वे धवलके सुभट शृगाल समूहके जैसा भाग गया ॥ ३९९ ॥

धवलस्स पेरिएणं, रन्नावि हु पेसियं नियं सिन्नं । तंपि हु कुमरेण कयं, हयप्पयावं क्खणद्धेणं ॥४००॥

अर्थ—धवलसेठकी प्रेरणासे राजानेभी धवलका कार्य सिद्ध होनेके लिए अपनी सेना भेजी वह सेनाभी कुमरने आधे क्षणमें नष्ट होगयाहै प्रताप जिसका ऐसी करी ॥ ४०० ॥

धवलाएसेण भडा, नरवइसिन्नेण संजुया कुमरं । वेढंति तिपंतीहिं, मायावीयंव रेहाहिं ॥ ४०१ ॥

अर्थ—धवलकी आज्ञासे सुभट राजाकी सेनाके सुभटों सहित श्रीपालकुमरको तीन पंक्तिसे वीटा अर्थात् चारो तरफ तीन घेरादिया किसके जैसा तीनरेखा करके वीटा हुआं मायावीज ह्रींकारके सदृश ॥ ४०१ ॥

धवलो भणेइ रे रे, एयं इत्थेव सत्थछिन्नतणुं । देह बलिं जेणेसा, संतुस्सइ देवया अज्ज ॥ ४०२ ॥

अर्थ—तब धवलसेठ बोला अरे २ सुभटो इस पुरुषको इसी ठिकाने शस्त्रोंसे शरीर छेदके वलिदान देओ जिसकारणसे आज यह देवता संतुष्टमान होवे ॥ ४०२ ॥

ताण भडाणं सरसिल्ल-भल्लखग्गाइया न लग्गंति । कुमरसरीरंमि अहो, महोसहीणं पभावुत्ति ॥४०३॥

अर्थ—उन राजा और धवल सम्बन्धि सुभटोंका वाण सिल्ल भाला खड्गादि अर्थात् बाण बर्च्छी भाला तलवार वगैरह शस्त्रोंका प्रहार कुमरके शरीरमें नहीं लगे वहां हेतु यहहै महौषधियोंका प्रभाव आश्चर्यकारी है ॥ ४०३ ॥

कुमरेण पुणो तेसिं, केसिंपि हु केसकन्ननासाओ । लूणियाउ नियसरेहिं, करुणाइ न जीवियं हरियं ४०४

अर्थ—और कुमरने राजा और धवल सेठके कितने सुभटोंका केस कान नासिका वगैरह अवयव अपने वाणसे काटा परंतु दयासे किसीका जीवतव्य नहीं लिया अर्थात किसीको मारा नहीं ॥ ४०४ ॥

तं पासिऊण धवलो, चिंतइ एसो न माणुसो नूणं । खयरो व सुरवरो वा, कोइ इमोऽणप्पमाहप्पो ४०५

अर्थ—ऐसे श्रीपाल कुमरको देखके धवलसेठने विचार किया निश्चय यह मनुष्य नहींहै किंतु वहुत माहात्म्य जिसका ऐसा यह कोई विद्याधर अथवा देवहै महानहै प्रभावजिसका ऐसा ॥ ४०५ ॥

काऊण अंजलिं मत्थयंमि, तो विन्नवेइ तं धवलो । देव तुममेरिसीए, सत्तीए कोवि खयरोऽसि ॥४०६॥

अर्थ—तदनंतर धवलसेठ मस्तकमें अंजिलीकरके श्रीपालकुमरको विनतीकरे हे देव हे महाराज आपऐसी शक्तिसे कोई विद्याधरहो ॥ ४०६ ॥

ता मह कुणसु पसायं, थंभियवेडीण मोयणोवायं । किंपि हु करेह जेणं, उवयारकरा हु सप्पुरिसा ४०७

अर्थ—जिस कारणसे मेरेपर प्रसन्नहोके मेरा जहाज स्तंभितभयाहै इन्होंके चलानेका उपाय करो जिस कारणसे सत्पुरुष निश्चय उपकार करनेवाले होवेहैं ॥ ४०७ ॥

कुमरेणुत्तं जइ तुह, मोयाविज्जंति जाणवत्ताइं । ता किं लब्भइ सोवि हु, भणेइ दीणारलक्खंति ॥४०८॥

अर्थ—कुमरने कहा जो तुह्मारा जहाज चलावे तो क्यापावे तव धवलसेठ वोला १ लाख सोनयिया देउं ॥ ४०८ ॥

तत्तो चल्लइ कुमरो, वियसियवयणो य लोयपरिअरिओ। चडिओ य धवलसहिओ, अग्गिल्लें जाणवत्तंमि ॥

अर्थ—उसके बाद कुमर विकस्वरमानमुख जिसका ऐसा और लोगोंसे परिवरा हुआ अर्थात् बहुत लोग जिसके साथमें है ऐसा चले धवलसेठ सहित आगेके जहाजपर चढ़ा ॥ ४०९ ॥

निज्जामएसु नियनिय,-पवहणवावारकरणपवणेसु। कयनयपयझाणेणं, मुक्का हक्का कुमारेणं ॥ ४१० ॥

अर्थ—तब निर्यामक जहाज चलाने वालोंने अपना २ जहाज चलानेमें तत्पर होनेसे कियाहै नवपदोंका ध्यान जिसने ऐसे श्रीपालकुमरने उंचे स्वरसे हकारव किया अर्थात् हाक भरी ॥ ४१० ॥

सोऊण कुमरहक्कं, सहसा सा खुद्ददेवया नट्ठा। चलियाइं पवहणाइं, वद्धावणयं च संजायं ॥ ४११ ॥

अर्थ—कुमरकी करीभई हक्का सुनके अकस्मात् वह क्षुद्रदेवता दुष्टदेवी भागगई और जहाज चले वधाई भई ॥४११॥

वज्जंति भेरिभुंगल,-पमुहाउज्झाइं गुहिरसद्दाइं। नच्चंति नट्टियाओ, महुरं गिज्जंति गीयाइं ॥ ४१२ ॥

अर्थ—तथा भेरी भुंगल प्रमुख दुंदुभि वगैरह; वादित्रोंका गंभीर शब्दहै ऐसे वादित्र वजाए जावे हैं और नांचनेवाली स्त्रियां नांचतीहैं और मधुर गीतध्वनि होवेहै ॥ ४१२ ॥

तं अच्छरियं दट्ठुं, धवलो चिंतेइ एस जइ होइ। अम्ह सहाओ कहमवि, ता विग्घं होइ न कयावि ॥४१३॥

अर्थ—यह आश्चर्य देखके धवलसेठ मनमें विचारे जो यह पुरुष कोई प्रकारसे हमारे सहाई होवे तो कोईवक्त कोई ठिकानेभी विघ्न नहीं होवे ॥ ४१३ ॥

इय चिंतिऊण धवलो, तं दीणाराण सयसहस्सं च। दाऊण विणयपणओ, भणेइ भो भो महाभाग! ४१४

अर्थ—इस प्रकारसे विचारके धवलसेठ लाख सोनयिया कुमरको देके नम्र होके नमस्कार करके कुमरसे इस प्रकारसे बोला भोभो महाभाग हे महाभाग्यवान ॥ ४१४ ॥

दीणारसहसइक्किकमित्तयं, वरिसजीवणं दाउं। संगहिया संति मए, दससहसभडा ससोंडीरा ॥४१५॥

अर्थ—एक २ हजार सोनयिया एक वर्षका जीवन याने आजीवका देके मैंने सौंडीर पराक्रम सहित दसहजार सुभटोंका संग्रह कियाहै अर्थात् दसहजार सिपाही रक्खेहैं ॥ ४१५ ॥

जइ तं पि हु ओलग्गं, गिन्हसि ता कहसु जीवणं तुज्झ। कित्तियमित्तं दिज्जइ, जेण तुमं गरुयमाहप्पो ४१६

अर्थ—जो तुम सेवा अंगीकार करो हो तो तुम्हारा जीवन कहो तुमको कितना द्रव्य देवें जिस कारण तुम बड़े प्रभाव वाले हो ॥ ४१६ ॥

हसिऊण भणइ कुमरो, जित्तियमित्तं इमेसिं सव्वेसिं। दिन्नं जीवणवित्तं, तित्तियमित्तं ममिक्कस ॥४१७॥

अर्थ—यह सेठका वचन सुनके कुमर थोड़ा हसके बोला इन सब सुभटोंको जीविकाका जितना द्रव्य देते हो उतना मेरेको चाहिए ॥ ४१७ ॥

तो सहसा विम्हिअओ, लिक्खं गणिऊण चिंतए सिट्ठी । दीणारकोडि एगा, सव्वेसिं जीवणं अत्थि ४१८

अर्थ—तदनंतर धवलसेठ आश्चर्यपायाहुआ शीघ्र सोनयियोंकी संख्या गिनके विचार करे सब सुभटोंका एक करोड़ सोनयिया होवेहै ॥ ४१८ ॥

एगो मग्गइ कोडिं, अहह अजुत्तं विमग्गियं नूणं। एएसिं किं अहियं, सिज्झिस्सइ कज्जममुणाऽवि ४१९

अर्थ—यह अकेला करोड़ सोनयिया मांगताहै अहह इति खेदे खेदकी बातहै इसने अयुक्त मांगा निश्चय यह अकेला दसहजार सुभटोंसे जादा क्या कार्य करेगा ॥ ४१९ ॥

इय चिंतिऊण धवलेणुत्तं, जइ कुमर! दससहस्साइं । गिन्हसि ता देमि अहं, जं पुण कोडी तयं कूडं ४२०

अर्थ—ऐसा विचारके धवलसेठ बोला हे कुमार जो वर्षका दसहजार सोनयिया लेओ तो मैं देऊं और जो तुमने करोड़ सोनयिया मांगा सो तो मिथ्याहै ॥ ४२० ॥

कुमरेणुत्तं मह तायतुल्ल, तुह जीवणेण नो कज्जं । किंतु अहं देसंतर,-गंतुमणो एमि तुह सत्थे ॥४२१॥

अर्थ—तब कुमरने कहा हेताततुल्य पितासदृश आपके पास जीविकाका द्रव्य लेनेसे कोई प्रयोजन नहीं है किंतु मैं देशान्तर जानेवालाहूं इसवास्ते मैं तुम्हारे साथमें आऊं ॥ ४२१ ॥

जइ भाडएण चडणं, देसि ममं हरसिओ तओ सिट्टी । मग्गेइ भाडयं पइमासं, दीणारसयमेगं ॥४२२॥

अर्थ—जो भाड़ालेके मेरेको जहाजमें बैठाओ तो मैं तुम्हारे साथमें आऊं तदनंतर सेठ हर्षित होके एक २ महीनेका सौ २ सोनयिया भाड़ा मांगे ॥ ४२२ ॥

तं दाऊणं चडिए कुमरे मूलिल्लवाहणे तस्स । भेरीउ ताडियाओ, पत्थाणे रयणदीवस्स ॥ ४२३ ॥

अर्थ—यह भाड़ा देके श्रीपालकुमर सेठके मूल जहाजमें बैठा रत्नद्वीपके सन्मुख चलनेकेवास्ते भेरी बजाई गई ॥४२३॥

हक्कारिज्जंति सढे, तह वड्ढिज्जंति सिक्कयाओ य । चालिज्जंते सुकाणयाइं, आउल्लयाइं च ॥ ४२४ ॥

अर्थ—उस वक्तमें पढ वस्त्र मई जहाजका उपकरण विशेषवायुपूरणेके लिए जहाजपर प्रसारण किया जावे तथा छींका रज्जुमई चढ़नेका उपकरण विशेष चढ़नेकेवास्ते बांधा जावे तथा सोंकानक जहाजोंके अग्रभागवर्ती ऊर्ध्व काष्ठ चाडु विशेष चलाए जावें आवुलकानि काष्ठमई चलानेके उपकरण चलाए जावें ॥ ४२४ ॥

एगे मवंति धुवमंडलं च, एगे हरंति घामत्तं । एगे मवंति वेलं, एगे मग्गं पलोयंति ॥ ४२५ ॥

अर्थ—और उसवक्तमें कितनेक जहाजके चलाने वाले ध्रुवके तारेका मंडल देखे उससे दिशाओंका प्रमाण करे और कईक अंदर प्रवेशकिया जलको निकाले कईक काष्ठप्रयोगसे समुद्रकी वेलाका प्रमाण करे और कितनेक मार्ग जोवे ॥४२५॥

कत्थवि दट्ठुं मगरं, एगे वायंति ढुक्कलुक्काइं । एगे य अग्गितिल्लं, खिवंति लहुढिंकलीयाहिं ॥ ४२६ ॥

अर्थ—कोई प्रदेशमें मकर महामत्सविशेषको देखके कईक मनुष्य ढुक्कलुक्क नामका चर्मसे मढ़ा हुआ वादित्र विशेष बजावे और कितनेक लोग लघुढिंकिलिका पात्र विशेषमें अग्नि जलाके तेल डाले ऐसा करनेसे वादित्रका शब्द सुनके अग्निज्वाला देखके मगरमच्छ दूर चले जावें ॥ ४२६ ॥

चोराण वाहणाइं, दट्ठुं निययाइं पक्खरिज्जंति । पंजरिएहिं भडेहिं, चोरा दूरे गमिज्जंति ॥ ४२७ ॥

अर्थ—और कोई प्रदेशमें चोरोंका जहाज देखके जहाजके ऊपर पिंजरेमें बैठेहुए पुरुष अपने जहाजके सुभटोंको तयार करें तब वीर पुरुषोंको देखके चोर दूरसे चलेजावें ॥ ४२७ ॥

उग्गमणं अत्थमणं, रविणो दीसेइ जलहिमज्झंमि । वडवानलपज्जलिया, दिसाउ दीसंति रयणीसु ४२८

अर्थ—और उस वक्तमें सूर्यका उदय अस्त यह दोनों समुद्रके अंदरही देखाजावे तथा रात्रिमें वडवानलअग्निविशेष करके दिशाएं जलती भई देखनेमें आवें ॥ ४२८ ॥

एवं विहाइं कोऊहलाइं, पिक्खंतओ समुद्दस्स । जा वच्चइ कुमरवरो, ता पंजरिओ भणइ एवं ॥४२९॥

अर्थ—इस प्रकारके समुद्रके कौतूहलनाम कौतुक देखता हुआ जितने कुमरश्रेष्ठ श्रीपाल चले हैं उतने ऊपर पीजरेमें रहा हुआ पुरुष वक्षमाण प्रकारसे बोला ॥ ४२९ ॥

भो भो जइ जलइंधण-पमुहेहिं किंपि अत्थि तुह्माणं। कज्जं ता कहह फुटं, वव्वरकूलं समणुपत्तं ॥४३०॥

अर्थ—अहो लोगो जो तुम्हारे जल इन्धन प्रमुखसे कुछभी कार्य होवे तो प्रगट कहो जिस कारणसे बबर कूल नामका बंदर आया है रत्नद्वीप हालमें दूर है ॥ ४३० ॥

संजत्तिएहिं भणियं, वव्वरकूलस्स मंदिराभिमुहं। वच्चह जेण जलाईं, गिन्हामो मा विलंवेह ॥ ४३१ ॥

अर्थ—ऐसा वचन सुनके सांयात्रिक जहाजके वाणियोंने कहा बबरकूलबंदर के सामने चलो जिससे जलादिक लेवें इसमें देरी करना नहीं ॥ ४३१ ॥

पत्ताय तत्थ लोया, सपमोया उत्तरंति भूमीए। दससहसभडसमेओ, धवलोवि ठिओ तडमहीए ४३२

अर्थ—उस बंदरमें जहाज पहुंचे लोक हर्षसहित जहाजोंसे उतरे पृथ्वीपर तब दसहजार सुभटों करके सहित धवल सेठ समुद्रके तटकी भूमिपर रहा ॥ ४३२ ॥

इत्थंतरंमि तेसिं, हलवोलं सुणिय आगया तत्थ। वव्वररायनिउत्ता, मंदिरलागत्थिणो पुरिसा ॥४३३॥

अर्थ—इस अवसरमें उन जहाजोंके मनुष्योंकी हलवोलनाम अव्यक्तध्वनि सुनके उस प्रदेशमें वव्वर राजाने अधिकारी किया वंदरका लागालेनेवाला पुरुष आए लागा मासूल विशेष है ॥ ४३३ ॥

**मग्गंताणवि तेसिं, लागं नो देइ जाव सो सिट्ठी । ता तेहिं महाकालो, वहाविओ वव्वराहिवई ॥४३४॥**

अर्थ—लागा मांगते भए राजपुरुषोंको जितने सेठ लागा नहीं देवे उतने उनपुरुषोंने महाकाल नामका वव्वर कूलके राजाके पासमें जाके कहा तब राजा उन्होंकी प्रेरणासे प्रेरित भया ॥ ४३४ ॥

**महकालो भूरिबलो तत्थागंतूण मग्गए लागं । सिट्ठी न देई पद्धर-पएहिं सुहडे पंचारेइ ॥ ४३५ ॥**

अर्थ—उसके बाद बहुत सैन्य जिसके ऐसा महाकालराजा उस वंदरमें आके लागा मांगे परंतु धवलसेठ पाधरे पगे लागा नहीं देवे सुभटोंकी युद्धके वास्ते प्रेरणा करे ॥ ४३५ ॥

**तो धवलभडाउब्भड,—सत्था सहसत्ति बव्वरभडेहिं । जुज्झंति जओ लोए, मरंति पच्चारिया सुहडा ४३६**

अर्थ—तदनंतर धवलकेसुभट उद्भट भयजनक शस्त्र जिन्होंके पासमे ऐसे शीघ्र तत्काल वव्वर राजाके सुभटोंके साथ युद्धकरे जिस कारणसे लोकमें सुभट पौरष उत्पादक वचनोंसे प्रेरा हुआ अपने स्वामीके सामने प्राणोंका त्याग करे है अर्थात् मरते हैं ॥ ४३६ ॥

**पढमं धवलभडेहिं, भग्गं महकालभडवलं सयलं । तो महकालनिवेणं, उट्ठवियं सबलतुरएणं ॥४३७॥**

अर्थ—तव पहले धवलसेठके सुभटोंने महाकाल राजाके सुभटोंका वल नाम सैन्यको भगाया तदनंतर महाकाल राजा वलवान घोड़ेपर सवार होके आपसंग्रामके वास्ते आया ॥ ४३७ ॥

नट्ठं धवलभडेहिं, वब्बरवइतेयमसहमाणेहिं । पयचारी जुज्झंतो, धवलो पुण पाडिओ वद्धो ॥ ४३८ ॥

अर्थ—तव ववरपति ववरकूलका स्वामी राजाकातेज नहीं सहते हुए धवलके सुभट दशोंदिशमें भागे वाद प्यादल युद्ध करता हुआ धवलसेठको पृथ्वीपर गिराके वांधा ॥ ४३८ ॥

तं वंधिऊण रुक्खे, राया सुहडे निओइऊण निए। सत्थस्स रक्खणत्थं, सयं च चलिओ पुराभिमुहं ४३९

अर्थ—राजा महाकाल उसधवल सेठको वृक्षमें वंधवाके सार्थकी रक्षाकेलिए अपने सुभटोंको वहां रखके आप अपने नगरके सामने चला ॥ ४३९ ॥

इत्थंतरंमि कुमरो, धवलं वुल्लावए कहसु इन्हिं। ते सुहडा कत्थगया, जेसिं दिन्ना तए कोडी ॥४४०॥

अर्थ—इसअवसरमें श्रीपालकुमर धवलसेठसे वोला अहो धवल तुमकहो इसवक्त तुम्हारे सुभट कहां गए जिन्होंको तुम करोड़ सोनयिय्या देते थे ॥ ४४० ॥

धवलो भणेइ भो भो, खयंमि किं कुणसि खारपक्खेवं। किं वा दट्ठाणुवरिं, फोडयदाणकियं कुणसि ४४१

अर्थ—तब धवलसेठ कहे भोकुमर घावके ऊपर खारकाप्रक्षेप क्या करो हो अथवा जले हुएके ऊपर क्या जलाओ हो यह आप जैसों के अयुक्त है ॥ ४४१ ॥

तो कुमरो भणइ फुडं अज्जवि जइ कोवि तुज्झ सव्वस्सं । वालेइ तस्स किं देसिं, मज्झ साहेसु तं सव्वं ४४२

अर्थ—तदनंतर कुमर प्रगट कहे कि भो श्रेष्ठिन् जो अभीभी तुह्मारा सर्वस्व पीछा लेआवे तो उसको तुम क्या देओ सो सत्य मेरेसे कहो ॥ ४४२ ॥

धवलो भणेइ न हु संभवेइ, एवं तहावि तस्स अहं । देमि सव्वस अद्धं, इत्थ पमाणं परमपुरिसो ॥४४३॥

अर्थ—तब धवलसेठ बोला निश्चय ऐसा नहीं संभवे गया हुआ पीछा कहांसे आवे तौभी जो मेरा सर्वस्व पीछा लेआवे उसको मैं आधाधन देउं इसमें परमपुरुष परमेश्वरही प्रमाण है अर्थात् साक्षीभूत है ॥ ४४३ ॥

तो कुमरो धणुहकरो, अंसेसुणुबद्धउभयतूणीओ । बुल्लावइ महकालं, पिट्ठी गंतूण इक्किल्लो ॥ ४४४ ॥

अर्थ—तदनंतर धनुष है हाथमें जिसके तथा कांधोके पीछे बांधा है बाणोंका भाथड़ा जिसने ऐसा कुमर एकाकी पीछे जाके महाकाल राजाको बुलावे ॥ ४४४ ॥

भो बव्वरदेसाहिव, एवं गंतुं न लब्भए इन्हि । ता बलिऊण वलं मे, पिक्खसु खणमित्तमिक्कस्स ॥४४५॥

अर्थ—कैसे बुलावे सो कहते है भो बब्बर देशाधिप इस वक्तमें इस प्रकारसे तुम नहीं जा सकोगे इसलिए एकवेर पीछा पलटकर क्षणमात्र मेरा हाथ देखो अर्थात् मेरा बल देखो ॥ ४४५ ॥

तो वलिओ महकालो, पभणइ बालोसि दंसणीओसि । वररूवलक्खणधरो, मुहियाइ मरेसि किं इक्को ॥

अर्थ—तब महाकाल राजा पीछा पलटके कुमरसें कहे तैं बालकहै तै देखनेयोग्य है रूपलक्षणप्रधानहे तेरा अर्थात् प्रधान रूप लक्षणका धारनेवाला ऐसा तं एकाकी व्यर्थ निकम्मा क्यों मरता है ॥ ४४६ ॥

कुमरोवि भणइ नरवर, इय वयणाडंबरेण काउरिसा । भज्जंति तुह सरेहिंवि, महहियय कंपए नेव ॥४४७॥

अर्थ—तब कुमरभी कहे हे नरवर हे महाराज यह वचनके आडंबरसे कायर पुरुष भागते हैं मेरा हृदयतो तुह्मारे बाणोंसेभी नहीं कांपे इस वास्ते वृथा वचनका आडंबर मतकरो मेरा हाथ देखो ॥ ४४७ ॥

इय भणिऊण कुमरो, अप्फालेऊण धणुमहारयणं, । मिल्लं(ल्हं)तो सरनियरं, पाडइ केउं नरिंदस्स ४४८

अर्थ—इस प्रकारसे कहके कुमर अपने धनुषको आस्फालनकरके बाणोंके समूहकी वर्षात करता भया राजाके आगेका झंडा गिरादिया ॥ ४४८ ॥

तो बब्बरसुहडेहिं, विहिओ सरमंडवो गयणमग्गे । तहवि न लग्गइ अंगे, इक्कोवि सरो कुमारस्स ॥४४९॥

अर्थ—बादमें बब्बर देशाधिपके सुभटोंने आकाशमार्गमें बाणोंका मंडप किया याने इतने बाण चलाए कि जिससे बाणोंका मंडप होगया तथापि कुमरके शरीरमें एकभी बाण नहीं लगे ॥ ४४९ ॥

कुमरसरेहिं ताडिय,-देहा ते बब्बराहिवइसुहडा । केवि हु पडंति केवि हु, भिडंति नासंति केवि पुणो ४५०

अर्थ—कुमरके बाणोंसे ताडित देहजिन्होंका ऐसे वह बब्बर राजाके सुभट कितनेक पड़े याने गिरे और कितनोका शरीर आपसमें मिले और कितनेक भाग गए ॥ ४५० ॥

महकालोवि नरिंदो, मिल्लइ सयहत्थियं सहत्थेण । सोवि न लग्गइ ओसहि,-पभावओ कुमरअंगंमि ४५१

अर्थ—महाकाल राजाभी अपने हाथसे शस्त्रको चलावे वह भी शस्त्र औषधिके प्रभावसे कुमरके शरीरमें नहीं लगे ॥ ४५१ ॥

तो वेगेणं कुमरो, गहिउं सयहत्थियं तयं चेव । अप्फालिऊण पाडइ, भूमीए बब्बराहिवइं ॥ ४५२ ॥

अर्थ—उसके बाद कुमर राजाके हाथको शस्त्रलेके और आस्फालन करके याने राजाके सामने फेंकके बब्बराधिपतिको पृथ्वीपर गिरावे ॥ ४५२ ॥

तं बंधिऊण कुमरो, आणइ जा नियसत्थपासंमि । तं दट्ठुं ते नट्ठा, सत्थाहिवरक्खगा पुरिसा ॥४५३॥

अर्थ—बादमें उन राजोको बांधके कुमर जितने अपने सथवाड़ेके पास लावे उतने अपने राजाको बंधा हुआ देखके सथवाड़ेकी रक्षाके वास्ते जो पुरुष रक्खे थे वह पुरुष भाग गए ॥ ४५३ ॥

धवलो बंधविमुक्को, खग्गं घित्तूण धावए सिग्घं । महकालमारणत्थं, सिरिपालो तं निवारेइ ॥ ४५४ ॥

अर्थ—अब धवलशेठ बंधनसे रहित हुआ खड्गलेके महाकाल राजाको मारनेके वास्ते जल्दी दौड़े तब श्रीपाल कुमर धवलसेठको मनाकरे ॥ ४५४ ॥

गेहागयं च सरणागयं च बद्धं च रोगपरिभूयं । नस्संतं वुड्ढं बालयं च, न हणंति सप्पुरिसा ॥ ४५५ ॥

अर्थ—क्या कहके मनाकरे सो कहते हैं अहो सेठ अपने घर आया १ शरणे आया २ और बंधाहुआ ३ और रोगसे पीडित ४ और भागता हुआ ५ तथा वृद्ध नाम जरासे पीड़ित ६ और बालक इतने वैरी होवे तथापि सत्पुरुष नहीं मारे ऐसे नीतिके वचनसे यह राजाभी अपने घर आया है और बंधाहुआ है इसलिए अवध्य है अर्थात् मारने योग्य नहीं है ॥ ४५५ ॥

जे दससहस्ससुहडा, बब्बरसुहडेहिं ताडिया नट्ठा । तेसिं रुट्ठो सिट्ठी, जीवणवित्तीउ भंजेइ ॥ ४५६ ॥

अर्थ—जे दसहजार सुभट बबरराजाके सुभटोसे ताड़े हुए भागगएथे उन्होंपर धवलसेठ नाराज होके उन्होंकी आजीविकाका निषेध किया ॥ ४५६ ॥

ते सव्वेवि हु कुमरस्स, तस्स सुहियाइ सेवगा जाया । कुमरेण ते निउत्ता नियभागागयपवहणेसु ॥४५७॥

अर्थ—बाद वह सर्वही सुभट अन्यत्र आजीवीका नहीं पातेहुवे श्रीपालकुमरके विनाही मूल्य सेवक भए तब कुमरने उन सुभटोंको अपने भागमें आए भए जहाजोंका अधिकारी किया ॥ ४५७ ॥

सयमेव महाकालं, बधाओ मोइऊण सिरिपालो । नियभागपवहणाणं, वत्थाईहिं तमच्चेइ ॥ ४५८ ॥

अर्थ—बाद श्रीपालकुमर आपही महाकाल राजाको बन्धनसे छुड़वाके अपने भागमें आए जहाजोंमें लेजाके वस्त्र आभूषणोंसे सत्कार करे ॥ ४५८ ॥

सव्वेवि हु ते सुहडा, पहिरावेऊण पवरवत्थेहिं । संतोसिऊण मुक्का, कुमरेण विवेयवंतेण ॥ ४५९ ॥

अर्थ—और विवेकवान कुमरने सर्व सुभटोंको प्रधानवस्त्र पहराके संतोष उत्पन्न करके राजा सम्बन्धी सुभटोंको छोड़े और महाकाल राजाका विशेष सत्कार किया ॥ ४५९ ॥

महकालोवि हु दट्ठुण, तस्स कुमारस्स तारिसं चरियं । चित्ते चमक्किओ तं, अब्भत्थइ विणयवयणेहिं ४६०

अर्थ—महाकालराजाभी उस कुमरका वैसा आश्चर्यकारी चरित आचार देखके चित्तमें चमत्कार प्राप्त भया ऐसी कुमरसे विनययुक्त वचनोंसे प्रार्थना करे ॥ ४६० ॥

**पुरिसुत्तम ? महनयरं, नियचरणेहिं तुमं पवित्तेहिं। अम्हेवि जेण तुम्हं, नियभत्तिं किंपि दंसेमो ॥ ४६१ ॥**

अर्थ—हे पुरुषोत्तम तुम अपने चरणोंसे मेरा नगर पवित्र करो जिस कारणसे हमभी तुह्मारी भक्ति करें अपनी भक्ति दिखावें ॥ ४६१ ॥

**कुमरो दक्खिन्ननिही, जा मन्नइ ता पुणो धवलसीट्टी। वारेइ घणं कुमरं, सव्वत्थवि संकिया पावा ४६२**

अर्थ—दाक्षिण्य परचित्तानुकूल उसका निधान कुमर जितने राजाके वचन अंगीकार करे उतने धवलसेठ कुमरको बहुत मना करे हे कुमर शत्रुके घरमें सर्वथा नहीं जाना इत्यादि वचनोंसे, किस कारणसें सो कहते है जिसकारणसे दुष्ट प्राणियोंको सर्व ठिकाने शंका रहती है उत्तम निःशंक रहते हैं ॥ ४६२ ॥

**वारंतस्सवि धवलस्स, तस्स कुमरो समत्थपरिवारो। पत्तो महकालपुरं, तोरणमंचाइकयसोहं ॥ ४६३ ॥**

अर्थ—धवलसेठ मनाकरतेभी अर्थात् धवलसेठका वचन नहीं मानके सर्वपरिवार सहित कुमर महाकाल राजाके नगरमें पहुंचा कैसा नगर तोरण मंचादिकसे करी है शोभा जिसकी ऐसा ॥ ४६३ ॥

**महकालो तं कुमरं, भत्तीइ नियासणंमि ठावित्ता। पभणेइ इमं रज्जं, महपाणावि हु तहायत्ता ॥४६४॥**

अर्थ—अथ महाकाल राजाभी कुमरको भक्तिसे अपने सिंहासनपर बैठाके विशेष आदरके साथ कहे यह राज्य तुम्हारे आधीन है जादा कहनेकर क्या निश्चय मेरे प्राणभी तुह्मारे आधीन हैं ॥ ४६४ ॥

अन्नं च मज्झपुत्ती, पाणोहिंतोवि वल्लहा अत्थि । नामेण मयणसेणा, तं च तुमं पसिय परिणेसु ॥४६५॥

अर्थ—औरभी मेरे प्राणोंसेभी वल्लभ मदनसेना नामकी पुत्री है उस पुत्रीका प्रसन्न होके पाणिग्रहण करो ॥ ४६५ ॥

कुमारेण भणियमहं, विदेसिओ तह अनायकुलसीलो, । तस्स कहं नियकन्ना दिज्जइ सम्मं वियारेसु ४६६

अर्थ—कुमरने कहा मैं परदेशी हूं और मेरा कुलाचार तुमने नहीं जाना है अर्थात् अज्ञात कुलशील मेरेको अपनी कन्या कैसे देते हो हेमहाराज कन्या प्रदानमें अच्छी तरहसे विचार करना ॥ ४६६ ॥

पभणेइ महाकालो, आयारेणावि तुह कुलं नायं । न य कारणे वि एसो, कुणसु इमं पत्थणं सहलं ४६७

अर्थ—इस प्रकारसे कुमरने कहा तथापि महाकाल राजा बोले हमने आचारसेभी आपका कुल जाना है और अपना विदेशीपना जो कहा उसपर कहते हैं कन्या परदेशीको नही देना ऐसा नियम नहीं है इसलिए यह हमारी प्रार्थना सफल करो ॥ ४६७ ॥

आमिति कुमारेणं भणिए, महया महूसवेण निवो । परिणावइ नियधूयं, देइ सिरिं भूरिवित्थारं ॥४६८॥

अर्थ—तब कुमरने राजाका वचन अंगीकार किया बड़े उत्सवके साथ महाकाल राजा अपनी पुत्रीको पर्णावे बहुत विस्तार जिसका ऐसी लक्ष्मी देवे ॥ ४६८ ॥

॥ ६० ॥

नवनाडयाइं दाइज्झयंमि, दाऊण चारुवत्थेहिं। परिहावइ परिवारं, कुमरेण सहागयं सयलं ॥ ४६९ ॥

अर्थ—पाणिग्रहणके समयमें वहूवरके देने योग्य पदार्थ देते नवनाटक देके कुमरके साथमें आयाहुआ सव परिवारको प्रधान पटकूल रेशमी वस्त्र वगेरेह पहरावे अर्थात् देवे ॥ ४६९ ॥

एगं च महाजुंगं, वाहणरयणं च मंदिरे पत्तं। काऊण कुमरसहिओ रायावि समागओ तत्थ ॥४७०॥

अर्थ—और एक महाजुंगनामका प्रधान जहाजपात्र वंदरमें प्राप्तकरके कुमर सहित राजाभी उस वंदरमें आए ॥४७०॥

सिट्ठीवि महाजुंगं, दट्ठुं चउसट्ठिकूवयसणाहं। मणिकंचणपडिपुन्नं, चिंतइ निययंमि हिययंमि ॥४७१॥

अर्थ—तव धवलसेठभी ६४ कूपस्तम्भों करके सहित और मणिरत्न और सोने करके भराहुआ ऐसा महाजुंग नामका जहाजको देखके अपने मनमें विचार करे ॥ ४७१ ॥

अहह किमेयं जायं, जं एसो मज्झ सेवगसमाणो। सामित्तमिमं पत्तो, भाडयमित्तं न मे दाही ॥४७२॥

अर्थ—क्या विचारे सो कहते हैं अहह इतिखेदे यह क्या होगया जिस कारणसे यह श्रीपाल मेरे सेवकके समान था इस वक्तमें स्वामी होगया अव मेरेको भाड़ाभी नहीं देवेगा ॥ ४७२ ॥

इय चिंतिय सो जायइ, कुमरं गयमासभाडयं सोवि। दावेइ दसगुणं तं, ही केरिसमंतरं तेसिं ॥४७३॥

अर्थ—ऐसा विचारके वह धवलसेठ कुमरके पास जाके भाडा मांगा तब कुमरभी दसगुना भाड़ा दिलावे हि यह आश्चर्यमें है शास्त्रकार कहते हैं कुमर और सेठ इनदोनोंके आपसमें कितना अंतर है अर्थात् बहुत अंतर है ॥ ४७३ ॥

आरोविऊण कुमरं, तत्थ महापवहणे सपरिवारं । मुकलाविऊण धूयं, महकालो जाइ नियनयरिं ४७४

अर्थ—बाद महाकाल राजा उस महाजुंग जहाजपर परिवार सहित कुमरको चढ़ाके पुत्रीका मुकलावा करके मुकलावा यह देशी वचन है कुमरीकों भौला करके राजा अपनी नगरी जावें ॥ ४७४ ॥

पोएण जणा जलहिं, लंघिय पावंति रयणदीवं तं । जह संजमेण मुणिणो, संसारं तरिय सिवठाणं ४७५

अर्थ—लोक जहाजोंसे समुद्रको उलंघके रत्नद्वीप पहुंचे यहां दृष्टांत कहते हैं जैसे मुनि संयमसे संसार समुद्रको तिरके शिवस्थान मुक्तिपद पाते हैं वैसा ॥ ४७५ ॥

तत्थ य पोए तडमंदिरेसु, गुरुनंगरेहिं थंभित्ता । उत्तारिऊण भंडं पडमंडवमंडले ठवियं ॥ ४७६ ॥

अर्थ—वे द्वीपमें तट मंदिरमें जहाजोंको नंगर गिराके खड़े करके जहाजों के अंदरसे क्रियाणा उतारके पट मंडप याने तंबुओंमें रक्खै ॥ ४७६ ॥

कुमरोवि सपरिवारो, पडवंसावासमज्झमासीणो । पिक्खेइ नाडयाइं, विमाणमज्झट्ठियसुरुव ॥४७७॥

अर्थ—श्रीपाल कुमरभी अपने परिवार सहित तंवुओं में रहा हुआ सिंहासन पर वैठा हुआ नाटक देखे किसकेजैसा विमानमें रहा हुआ देवके जैसा ॥ ४७७ ॥

सेट्ठिवि तंमि दीवे, वहुलाभं मुणिय विन्नवइ कुमरं। देव नियवाहणाणं, कयाणगे किं न विक्केह ॥४७८॥

अर्थ—धवल सेठभी उस द्वीपमें वहुत लाभ जानके कुमरसे वीनती करे हे देव हे महाराज अपने जहाजोंका क्रियाना कैसे नहीं वेचते हो ॥ ४७८ ॥

तो भणइ कुमारो ताय, अम्हतुम्हाण अंतरं नत्थि। तं च्चिय कयाणगाणं, जं जाणसि तं करिज्जासु ४७९

अर्थ—तदनंतर कुमरकहे हे तात सदृश हमारे तुम्हारे अंतर नहीं है क्रियाणोंकी व्यवस्था जैसी तुमजानोहो वैसी करो ॥४७९ ॥

हिट्ठो सिट्ठी चिंतइ, हुं हुं नियजाणियं करिस्सामि।जेण कयविक्कओ च्चिय,वणिणो चिंतामणिं विंत्ति ४८०

अर्थ—यह श्रीपालका वचन सुनके सेठ वहुत खुशी हुआ विचारे अव मैं अपना जाना हुआ करूंगा जिस कारणसे वाणियोंके क्रय विक्रय चिंतामणि वांछित अर्थ साधक रत्नके सदृश लोक कहते हैं ॥ ४८० ॥

इत्तो य कोवि पुरिसो, सुरसरिसो चारुरूवनेवत्थो। सुपसन्ननयणवयणो, उत्तमहयरयणमारूढो ४८१

अर्थ—इधरसै कोई पुरुष देवसदृशरूपआकृति वेष मनोहर जिसका ऐसा, नेत्र और मुख अतिशयप्रसन्नहर्षित जिसका प्रधान घोड़ेपर सवार हुआ ऐसा ॥ ४८१ ॥

बहुपरिअरपरिअरिओ, पत्तो कुमरस्स गुड्डरदुवारं । पिक्खेइ नाडयं जा, तो सो कुमरेण आहूओ ॥४८२॥

अर्थ—और बहुत परिवारसे परवरा हुआ ऐसा कुमरके तंबूका दरवाजा वहां प्राप्त हुआ जितने नाटक देखे उतने कुमरने उसपुरुषको अपने पासमें बुलवाया ॥ ४८२ ॥

युग्मं सो कयकुमरपणामो, आसणदाणेण लद्धसम्माणो । विणयपरो वीसत्थो, उवविट्ठो कुमरपासंमि ॥

अर्थ—वह पुरुष किया है नमस्कार जिसने ऐसा तथा आसन देनेसे पाया है सन्मान जिसने और विनयमें ततपर विश्वास युक्त स्वस्थ चित्त जिसका ऐसा कुमरके पासमें बैठा ॥ ४८३ ॥

सुरपिच्छणयसरिच्छं, तं पिच्छणयं पलोइऊण खणं । चिंतइ एस इमाए, लीलाए कोवि रायसुओ ४८४

अर्थ—देवताके नाटक सदृश वह नाटक क्षणमात्र देखके विचार करे इस लीलाकरके यह कोई राजकुमर है ऐसा जाना जावे है ॥ ४८४ ॥

थकंमि नाडए सो, पुट्ठो कुमरेण कोसि भद्द तुमं । कत्थ पुरे तुह वासो, दिट्ठं अच्छेरयं किंपि ॥ ४८५ ॥

अर्थ—अथ नाटक पूर्ण होनेसे उस पुरुषको कुमरने पूछा हे भद्र तैं कौन है किस नगरमें तुम्हारा निवास है और कोई आश्चर्य देखा होय तो कहो ॥ ४८५ ॥

सो जंपइ विणयपरो, कुमरं पइ देव ? इत्थ दीवंमि । सेलोत्थि रयणसाणू, वलयागारेण गुरुसिहरो ४८६

अर्थ—इस प्रकारसे कुमरके पूछनेसे वह पुरुष विनयमें ततपर होके कुमरसे कहे हे देव हे महाराज इस द्वीपमें कड़े क जैसी गोळ आकृति ऐसा रत्नसानु नामका बहुत हैं शिखर जिसके ऐसा पर्वत है ॥ ४८६ ॥

तम्मज्झ कयनिवेसा, अत्थि पुरी रयणसंचयानाम । तं पालइ विज्जाहर,-राया सिरिकणयकेउत्ति ४८७

अर्थ—उस पर्वतके मध्यभागमे करी रचना जिसकी ऐसी रत्नसंचया नामकी नगरी है उस नगरीको श्रीकनककेतु नाम विद्याधर राजा पाले हैं अर्थात् रक्षाकरे है ॥ ४८७ ॥

तस्सत्थि कणयमाला, नाम पिया तीइ कुच्छिसंभूया । कणयपह कणयसेहर, कणयज्झय कणयरुइपुत्ता ॥

अर्थ—उस राजाके कनकमाला नामकी रानी है उसकी कुक्षिसे उत्पन्न भए कनकप्रभ १ कनकशेखर २ कनकध्वज ३ कनकरुचि ४ इन नामके चार पुत्र हैं ॥ ४८८ ॥

तेसिं च उवरि एगा, पुत्ती नामेण मयणमंजूसा । सयलकलापारीणा, अइरइरूवा मुणियतत्ता ॥४८९॥

अर्थ—और उन चार पुत्रोंके ऊपर मदनमंजूसा नामकी एक पुत्री है कैसी है सम्पूर्ण कलाका पारपाया जिसने और रति कामदेवकी स्त्रीका रूप सौंदर्य उल्लंघा जिसने और जाना है तत्व जिसने ऐसी ॥ ४८९ ॥

तत्थ य पुरीइ एगो, जिणदेवो नाम सावगो तस्स । पुत्तोहं जिनदासो, कहेमि चुज्जं पुणो सुणसु ४९०

अर्थ—उस नगरीमें एक जिनदेवनामका श्रावक है उसका जिनदास नामका मैं पुत्रहूं आश्चर्य अब मैं कहूं सो सुनो ॥ ४९० ॥

सिरिकणयकेउरन्नो, पियामहेणित्थ कारियं अत्थि । गिरिसिहरसिरोरयणं, भवणं सिरिरिसहनाहस्स ॥

अर्थ—श्रीकनककेतू राजाका पितामह दादाने इस पर्वतके शिखरपर रत्न जैसा श्रीऋषभदेव स्वामीका मंदिर बनवाया है ॥ ४९१ ॥

तं च केरिसं, संतमणोरहतुगं, उत्तमनरचरियनिम्मलविसालं ।
दायारसुजसधवलं, रविमंडलदलियतमपडलं ॥ ४९२ ॥

अर्थ—सत्पुरुषोंका मनोरथ ऊंचा होवे है वैसा वह मंदिर ऊंचा है और उत्तमपुरुषोंके चरित्र जैसा वह मंदिर निर्मल और विशाल है तथा दातारके जसके जैसा वह मंदिर धवला है सूर्यमंडलके जैसा अंधकार जिसने दूरकिया है ऐसा वह मंदिर है ॥ ४९२ ॥

तम्मज्झे रिसहेसर, पडिमा कणयमणिनिम्मिया अत्थि। तिहुयणजणमणजणिया,-णंदा नवचंदलेहव्व ॥

अर्थ—उस मंदिरमें सोने और मणिरत्नसेंबनीभई श्रीऋषभदेवस्वामिकी प्रतिमा है कैसी है प्रतिमा नवीन चन्द्रमाकी रेखाके जैसी तीनभवनके लोकोंके मनमें उत्पन्न किया है आनन्द हर्प जिसने ऐसी ॥ ४९३ ॥

तं सो खेयरराया, निच्चं अच्चेइ भत्तिसंयुत्तो। लोओवि सप्पमोओ, नमेइ पूएइ झाएइ ॥ ४९४ ॥

अर्थ—वह विद्याधरोंका राजा भक्तिसहित उस जिन प्रतिमाकी नित्यपूजा करे है नगरमें रहनेवाले लोगभी हर्पसहितलोंके उस प्रतिमाको नमस्कार करे हैं पूजाकरे है ध्यावे है ॥ ४९४ ॥

सा नरवरस्स धूया, विसेसओ तत्थ भत्तिसंजुत्ता। अट्ठपयारं पूयं, करेइ निच्चं तिसंज्झासु ॥ ४९५ ॥

अर्थ—वह पहले कही मदनमंजूषानामकी राजकुमरी विशेष भक्ति संयुक्त उस जिनमंदिरमें तीनों संध्यामें निरंतर अष्टप्रकारी पूजाकरे है ॥ ४९५ ॥

अन्नदिणे विहिनिउणा, सा नरवरनंदिणी सपरिवारा। कयविहिवित्थरपूया, भावजुया वंदए देवे ॥९६॥

अर्थ—अन्यदिनमें विधिमें निपुण चतुर वह राजकुमरी परिवारसहित विस्तारविधिसे करी पूजा जिसने ऐसी और शुभभावयुक्त देववंदना करे ॥ ४९६ ॥

ताव नरिंदोवि तहिं, पत्तो पूयाविहिं पलोयंतो । हरिसेण पुलइअंगो, एवं चिंतेइ हिययंमि ॥४९७॥

अर्थ—उतने राजाभी पूजाविधि देखता हुआ उस जिनमंदिरमें आया विशेष पूजाके देखनेसे हर्षसे रोमराजी जिसकी विकस्वर मानभई ऐसा मनमें इसप्रकारसे विचारे ॥ ४९७ ॥

अहो अपुवा पूया, रइया एयाइ मज्झ धूयाए । अहो अपुवं च नियं, विन्नाणं दंसियमिमीए ॥४९८॥

अर्थ—जैसे राजा विचारे सो कहते हैं अहो इति आश्चर्ये इस मेरी पुत्रीने अपूर्व पूजा रची ऐसी पूजा पहले कभी भी नहीं देखी और यहभी आश्चर्य है इस पुत्रीने अपूर्व अपना विज्ञान कलामें कुशल पणा दिखाया ॥ ४९८ ॥

एसा धन्ना कयपुन्निया य, जीए जिणिंदपूयाए । एरिसओ सुहभावो, दीसइ सरलो अ सुहहावो ४९९

अर्थ—यह मेरी पुत्री धन्या है और किया है पुन्य जिसने ऐसी कृतपुन्या है जिसका श्रीतीर्थंकरकी पूजामें ऐसा शुभ भाव वर्ते है और जिसका सरल, शोभन स्वभाव है ॥ ४९९ ॥

थिरियापभावणाकोसलत्त,-भत्तीसुतित्थसेवाहिं । सालंकारमिमीए, नज्जइ चित्तंमि संमत्तं ॥ ५०० ॥

अर्थ—जिनधर्ममें स्थिरपना १ प्रभावना धर्मको शोभाप्राप्तकरना २ कुशलत्व जिनप्रवचनमें निपुणपना ३ भक्ति तीर्थंकरादिकमें अंतरंगप्रीति ४ सुतीर्थसेवा स्थावर जंगम शोभनतीर्थकी सेवा ५ इन पांच अलंकारों करके इसके चित्तमें सम्यक्त्व अलंकार सहितवर्ते है ॥ ५०० ॥

ता एयाए एयारिसीइ, धूयाइ हवइ जइ कहवि। अणुरूवो कोइवरो, ता मज्झ मणो सुही होइ ॥५०१॥

अर्थ—तिसकारणसे ऐसी मेरी पुत्री के योग्य जो कोई भर्तारहोवे तब मेरे मनमें सुखहोवे ॥ ५०१ ॥

एवं नियधूयाए, वरचिंतासल्लसल्लिओ राया। अच्छइ खणं निसन्नो, सुन्नमणो झाणलीणुव ॥५०२॥

अर्थ—इस प्रकारसे अपनी पुत्रीके वरकी चिंतारूप सल्यसे सल्लितभया सल्य युक्त राजा क्षणमात्र उसी विचारमें लीनमन जिसका ऐसा शून्यमन होके बैठा ॥ ५०२ ॥

सावि हु नरिंदधूया, पूयं काउण विहियतिपणामा। नीसरइ जाव पच्छिम,-पएहिं जिणगब्भगेहाओ ५०३

अर्थ—यह राजकुमरीभी पूजाकरके किया है तीनप्रणाम नमस्कार जिसने ऐसी जितने मूलगुंभारेसे पीछे पगोंसे बाहर निकले ॥ ५०३ ॥

तक्कालं तह मिलियं, तद्दारकवाडसंपुडं कहवि,। जहवलिएणवि केणवि, पणुल्लियं उग्घडइ नेव ॥५०४॥

अर्थ—उतने ततकाल उस जिनमंदिरके दरवज्जेका कपाट कोई प्रकारसे वैसामिला अर्थात् बन्ध होगया जैसे कोई बलवान पुरुषकी प्रेरणासेभी नहीं खुले अर्थात् उघड़े नहीं ॥ ५०४ ॥

तत्तो सा निवधूया, अप्पं निंदइ गरुयसंतावा। हा हा अहं हयासा, किं कयपावा असुहभावा ॥५०५॥

अर्थ—उसके अनन्तर वह राजपुत्री वहुत संताप जिसके ऐसीभई अपने आत्माकी निंदाकरे किया पाप जिसने ऐसी अशुभ भाववाली मैं हूं ॥ ५०५ ॥

**जेण मए पावाए, पमायलग्गाइ मंदभग्गाए । संकरकयाइ पूयाइ, दंसणं खणमवि नलद्धं ॥ ५०६ ॥**

अर्थ—जिस कारणकरके मैं पापनी प्रमादमें लगीभई और मन्दभागिनीने संकरभाव शुभाशुभ रूप मिश्रभावसे पूजाकरी जिससे प्रभुका दर्शन क्षणमात्रभी नहीं पाया ॥ ५०६ ॥

**ही ही अहं अहन्ना, अन्नाणवसेण कम्मदोसेण । आसायणंपि काहं, किंपि धुवं वंचिया तेण ॥ ५०७ ॥**

अर्थ—हही इति खेदे खेदसे कहती है मैं अधन्य हूं अज्ञानके वशसे कर्मके दोषसे कोई आशातना विराधनाकरी है इस कारणसे निश्चय मैं ठगी गई हूं ॥ ५०७ ॥

**एवं ममावराहं, खमसु तुमं नाह कुणसु सुपसायं । मह पुन्नविहीणाए, दीणाए दंसणं देसु ॥ ५०८ ॥**

अर्थ—हे नाथ यह मेरा अपराध क्षमाकरो आप सुष्ठुनाम शोभन प्रसाद नाम अनुग्रह प्रसन्नताकरो पुन्यविहीन दीन मेंहूं ऐसी मेरेको दर्शन देओ ॥ ५०८ ॥

**एवं तं रुयमाणिं, दट्ठूणं नंदणिं भणइ राया । वच्छे(वत्थे)तुहावराहो, नत्थि इमो किं तु मह दोसो ५०९**

अर्थ—इस प्रकारसे रोती भई पुत्रीको देखको राजा कहे हे वत्से यह तेरा अपराध नही है किंतु मेरा दोष है ॥५०९॥

जं जिणहरमज्झगओ, तुहकयपूयं निरिक्खमाणोवि। जाओऽहं सुन्नमणो, तुहवरचिंताइ खणमिक्कं ५१०

अर्थ—कैसे सोकि जो मैं जिनमंदिरमें आया हुआ तेरी करीभई पूजा देखता हुआभी तेरे वरकी चिंता करके एक क्षणमात्रतक शून्यमन होगया ॥ ५१० ॥

तीए य मणोणेगत्तरूव,-आसायणाइ फलमेयं । संजायं तेण अहं, निय्रावराहं वियक्केमि ॥ ५११ ॥

अर्थ—उसमनसे अनेक प्रकारकी आशातना होती है उस आशातनाका यह जिनमंदिरका द्वार वंधभया यह फल हुआ इस कारणसे मैं अपना अपराध विचारूं हूं ॥ ५११ ॥

देवो य वीयराओ, नेवं रूसेइ कहवि किंतु इमं । जिणभवणाहिट्ठायग,-कयमपसायं मुणसु वच्छे ५१२

अर्थ—देवतो वीतराग हूं कोई प्रकारसे नहीं नाराज होवे किंतु हे पुत्रि यह जिनमंदिरके अधिष्ठायक देवका किया हुआ अप्रसाद अप्रसन्नपना तं जान, ॥ ५१२ ॥

तत्तो नरेहिं आणाविऊण, वलिकुसमचंदणाईयं । कप्पूरागुरुमयनाहि,-धूवरूवं च वरभोगं ॥ ५१३ ॥

अर्थ—उसके अनन्तर पूजाके निमित्त पुष्प चंदनादि सेवक लोगोंके पाससे मंगवाके और कपूर अगर कस्तूरी प्रमुखका प्रधान भोगदेवयोग्य द्रव्य मंगवाके ॥ ५१३ ॥

राया धूयाईजुओ, धूवकडुच्छेहिं कुणइ भोगविहिं । निम्मलचित्तो निच्चल,-गत्तो तत्थेव उवविट्ठो ५१४

अर्थ—राजा पुत्री सहित धूपधानोंमें भोगविधिः नामधूपदानादि विधिः करे कैसा है राजा निर्मल है चित्तजिसका और निश्चल शरीर जिसका ऐसा जिनमंदिरमें बैठा ॥ ५१४ ॥

युग्मं, उववासतिगंजायं, धूयासहियस्स नरवरिंदस्स। तो रंगमंडवोवि हु, रंगं नो जणइ जणहियए ॥

अर्थ—जिनमंदिरमें धूपदानादि विधिः करते पुत्रीसहित राजाके तीनउपवास भया तब रंगमंडपभी लोगोंके मनमें राग नहीं उत्पन्न करे ॥ ५१५ ॥

सामंतमंतिपरिगह,-पउरजणेसुवि विसन्नचित्तेसु । उवविट्ठेसु निरंतर,-जलंतदिप्पंतदीवेसु ॥ ५१६ ॥

अर्थ—सामंत और मन्त्रवी और परिवार और नगरमें रहने वालेलोग खेदातुर भया है चित्तजिन्होंका तथा निरंतर दीपक जलरहे है उसवक्तमें ॥ ५१६ ॥

केवि हु दियंति कन्नाइ, दूसणं केवि नरवरिंदस्स । एवं बहुप्पयारं, परप्परालावमुहरजणे ॥ ५१७ ॥

अर्थ—कईक लोग कन्याको दूषण देवे और कितनेक राजाको दूषण देवें इसप्रकारसे यथा तथा लोगोंका परस्पर भाषण होनेसे लोगदुर्मुख हुआ इच्छामे आवे ऐसा बोले ॥ ५१७ ॥

तइयाए रयणीए, पच्छिमजामंमि निज्झुणिसहाए । सहसत्ति गयणवाणी, संजाया एरिसी तत्थ ॥

अर्थ—तीसरी रात्रिके चौथे प्रहरमें ध्वनि निकली अर्थात् उस रंगमंडपमें अकस्मात् ऐसी आकाशवाणी भई ॥५१८॥

दोस न कोइ कुमारियह, नरवर दोस न कोइ। जिणकारणि जिणहरु जडिओ, तं निसुणउ सहु कोइ ॥

अर्थ—यह वाणी दोहा छन्दोसे कहते हैं यहां कुमरीका दोष कोई नहीं है और राजाकाभी दोष नहीं है जिस कारणसे जिनमंदिर ढका गया है वह कारण सवलोग सुनो ॥ ५१९ ॥

तं सोऊणं वाला, संजाया हरिसजणियरोमंचा। रायावि हु साणंदो, संजाओ तेण वयणेण ॥ ५२० ॥

अर्थ—तदनंतर देववाणी सुनके राजकन्या हर्षित भई रोमराजी जिसकी विकस्वरमान भई राजाभी उसवाणीसे आनंद सहितभए ॥ ५२० ॥

लोयावि सप्पमोया, जाया सवेवि चिंतयंति अहो। किं कारणं कहिस्सइ! तत्तो वाणी पुणो जाया ५२१

अर्थ—लोकभी हर्षसहित हुआ ऐसा सव विचारे अहो यह आश्चर्य है क्या कारण कहेगा वाद और वाणी भई ॥

जसु नरदिट्ठिहिं होइसइ, जिणहरु मुक्कदुवारु । सोइज मयणमंजूसियह, होइसइ भत्तारु ॥५२२॥

अर्थ—जिस मनुष्यके देखनेसे जिनमंदिरका दरवाजा उघड़ेगा अर्थात् खुलेगा वहही नररत्न मदनमंजूषा राजपुत्रीका भर्तार होगा ॥ ५२२ ॥

गाटयरं तो तुट्ठा, सवे चिंतंति कस्सिमा वाणी। एवं च कया होही, तत्तो जाया पुणो वाणी ॥५२३॥

अर्थ—तदनंतर सबलोग अत्यन्त संतुष्टमान हुआ विचारे किसकी यह वाणी है और कब वह पुरुष आवेगा और कब जिन मंदिरका दरवाजा खुलेगा ऐसा विचारोंके अनन्तर और वाणी भई ॥ ५२३ ॥

सिरिरिसहेसर ओलगिणि, हउं चक्केसरिदेवि । मासब्भंतरि तसु नरह, आविसु निच्छइ लेवि ॥ ५२४ ॥

अर्थ—श्री ऋषभदेवस्वामीकी सेवाकरनेवाली मैं चक्रेश्वरी देवी हूं १ महीनेमें उस पुरुषको लेके निश्चय आऊंगी २२४

इत्थंतरंमि जायं, विहाणयं वज्जियाइं तूराइं । रायावि सपरिवारो, समुट्ठिओ नियगिहं पत्तो ॥ ५२५ ॥

अर्थ—इस अवसरमें प्रभातहोगया प्रभातयोग्य वादित्र वजे राजाभी परिवारसहित अपने घरगए ॥ ५२५ ॥

तत्तो कयगिहपडिमा,-पूयाइविहीहिं पारणं विहियं । सव्वत्थवि वित्थरया, सा वत्ता लोयमज्झंमि ॥२६॥

अर्थ—तदनंतर घरदेरासरमें जिनप्रतिमाकी विधिः से पूजाकरके पुत्रीसहित राजाने तीनउपवासका पारणाकिया वह वार्ता सबलोकमें प्रसिद्धभई है ॥ ५२६ ॥

आवंति तओ लोया, सपमोया जिणहरस्स दारंमि । अणउग्घडिए तंमिवि, पुणोवि गच्छंति सविसाया २७

अर्थ—तदनंतरलोक हर्षसहित जिनमंदिर जावे मंदिरका दरवज्जा वन्ध देखके विषादसहित हुआ पीछा अपने ठिकाने जावे ॥ ५२७ ॥

तं जिणहरस्स दारं, केणवि नो सक्कियं उघाडेउं । किंतु कओ बहुएहिंवि उग्घाडो नियंयकम्माणं २८

अर्थ—वह जिनमंदिरका दरवज्जा कोई उघाड़नेको समर्थ नहीं हुआ किंतु वहुतलोकोंने अपना भाग्य उघाड़नेका उपाय किया परन्तु किसीका भाग्य उघड़ा नहीं ॥ ५२८ ॥

एवं च तस्स चेईहरस्स, ढंकियदुवारदेसस्स । संजाओ किंचूणो मासो, एयं तमच्छरियं ॥ २९ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे जिनमंदिरका दरवज्जा वन्धहोनेको आज कुछ कम एक महीना हुआ है यह आश्चर्य है ॥५२९॥

जइ पुण पुरिसुत्तम,? तंसि चेव तं जिणहरस्स वरदारं । उग्घाडेसि धुवं तो, मिलिया चक्केसरीवाणी ॥३०॥

अर्थ—हे पुरुषोत्तम जो फेर तुमही उस जिनमंदिरका दरवज्जा उघाडो तो निश्चय चक्रेश्वरीकी वाणी मिले ॥५३०॥

तो तं कुणसु महायस,? जिणभवणुग्घाडणं तुरियमेव । उग्घडिए तंमि जओ, अम्हाणवि उग्घडइ पुन्नं ३१

अर्थ—तिसकारणसे हे महायशस्विन् आप जिनमंदिरका दरवज्जा जल्दी उघाड़ो इसमें यत्नकरो जिसकारणसे जिन मंदिरके उघड़नेसे हमारा पुन्य उघड़े है ॥ ५३१ ॥

तत्तो कुमरो तुरियं, तुरयारूढो पयंपए सिट्ठिं, । आगच्छसु ताय? तुमंपि, जिणहरं जेण गच्छामो ५३२

अर्थ—उसके अनन्तर कुमर घोडेपर सवारहोकर शीघ्र धवल सेठसेकहे हे पितासदृश हेसेठ तुमभी आओ जिससे जिनमंदिर जावें ॥ ५३२ ॥

तो सिट्ठी कुमरं पइ, जंपइ तुब्भे अवेयणा जेण, भुञ्जह अणज्जियं चिय, निच्चं निक्खीणकम्माणो ॥५३३॥

अर्थ—तदनंतर सेठ कुमरसे कहे आप अवेदन है नहीं विद्यमान है वेदन विचार जिन्होंको ऐसे किसकारणसे सो कहते है जिसकारणसे आप निरंतर क्षीणकर्मी हो विनाकमाया हुआ भोगवोहो ॥ ५३३ ॥

नूणं तुह्माणंपिव, अह्मोवि न तारिसा इहच्छामो, गच्छ तुमं चिय अह्मे, नियकज्जाइं करिस्सामो ॥५३४॥

अर्थ—निश्चय आपके जैसा हमभी इसवक्त निक्षीणकर्मा नहीं कमायाहुआ खानेवाला नहीं रहें इसलिए आपही जाओ हमतो हमारा कार्य करेंगे ॥ ५३४ ॥

तो धवलं मुत्तणं, अन्नो सव्वोवि सत्थपरिवारो,। चलिओ कुमरेण समं, पत्तो जिणभवणपासंमि ॥५३५॥

अर्थ—वाद धवल सेठको छोडके और सव परिवार कुमरके साथमें चला तव कुमर जिनमंदिरके पासमें पहुंचा ५३५

कुमरो भणेइ भो भो, पिहु पिहु गच्छेह जिणवरदुवारं, जेण फुडं जाणिज्जइ, सो दारुग्घाडओ पुरिसो ५३६

अर्थ—तव कुमर कहे अहो लोगो तुम अलग अलग जिनमंदिरमें जाओ जिससे प्रगट दरवज्जा उघाड़नेवाला पुरुष जाननेमें आवे ॥ ५३६ ॥

तो जंपइ परिवारो, मा सामिय ? एरिसं समाइससु,। किं सूरमंतरेणं, पडिबोहइ कोवि कमलवणं ५३७

अर्थ—तदनंतर परिवारके लोग कहें हे स्वामिन् ऐसी आज्ञा मतदेओ जिस कारणसे सूर्य विना क्या कोई कमलोका वन विकस्वरमान करे हैं अपितु नहीं करे ॥ ५३७ ॥

ससिमंडलं विणा किं, कमुयवणुल्लासणं कुणइ कोवि, । किंच वसंतेण विणा, वणराइं कोवि मंडेइ ५३८

अर्थ—तथा चन्द्रमाके मंडलविना क्या कोई कुमुदोंके वनको विकस्वरमान करसके है अपितु कोई नहीं करसके और वसतऋतु विना वनराजिको कौन प्रफुल्लित करसके किंतु कोई नहीं करसके ॥ ५३८ ॥

किं सहकारेण विणा, उग्घाडइ कोवि कोइलाकंठं, । ता देव तं दुवारं, तुमं विणा केण उग्घडइ ५३९

अर्थ—तथा आमकी मांजरविना कोयलका कंठ कौन उघाडसके है किंतु कोई नहीं उघाडसके तिसकारणसे यह जिन मंदिरका दरवज्जा आपविना कौन उघाड़े अर्थात् कोई नहीं उघाड़े ॥ ५३९ ॥

तो कुमरो तुरयाई, मोइत्ता विहिय उत्तरासंगो, कयनिस्सीहीसद्दो, सीहदुवारंमि पविसेइ ॥ ५४० ॥

अर्थ—तदनंतर, कुमर घोड़ेसे उतरके कियाहै उत्तरासन जिसने ऐसा उच्चारणकिया है निसहीका शब्द जिसने ऐसा चैत्यका सिंहद्वार नाम प्रथमद्वारमें प्रवेशकरे ॥ ५४० ॥

जा जाइ मंडवंतो, कुमरो उप्फुल्लनयणमुहकमलो, ता कयकिंकाररवं, अररिजुयं झत्ति उग्घडियं ॥५४१॥

अर्थ—अब कुमर विकस्वरमान है नेत्र और मुखकमल जिसका ऐसा जितने मंडपके अंदर जावे उतने किया है किंकारव शब्द जिसने ऐसा कपाट युग्म दोनों कपाट जल्दी उघड़े ॥ ५४१ ॥

सो तत्थ रिसहनाहं, वत्थालंकारघुसिणकयपूयं, अमिलाणकुसुमदामं, वंदिय ढोएइ फलमउलं ॥५४२॥

अर्थ—वह श्रीपालकुमार उसजिनमंदिरमें श्रीऋषभदेवस्वामी देवाधिदेवको नमस्कार करके सर्वोत्कृष्ट फल चढावे कैसे हैं श्रीऋषभदेवस्वामी उत्तमवस्त्र और अलंकार आभूषण करके और केसरकरके करी है पूजा जिन्होकी और विकस्वरमान फूलोंकी माला कंठमें है जिन्होंके ऐसे ॥ ५४२ ॥

इत्थंतरंमि राया, धूयासहिओ समागओ तत्थ, । अच्छरियकारिचरियं, पिच्छइ कुमरं निहुयनिहुयं ५४३

अर्थ—इस अवसरमें कनककेतुराजा पुत्रीसहित उस जिनमंदिरमें आयाभया आश्चर्यकारी चरित्र आचार जिसका ऐसे कुमरको निश्चल दृष्टिसे देखे ॥ ५४३ ॥

कुमरोऽवि हरिसवसओ, पंचंगपणामलीढमहिवीढो। सिरसंठियकरकमलो,रिसहजिणिंदं थुणइ एवं ५४४

अर्थ—कुमरभी हर्षके वशसे पंचांगप्रणामकरके पृथ्वीका स्पर्श किया है जिसने मस्तकमें अर्थात् ललाटदेशमें अंजलि करी है जिसने ऐसा कहाजाय प्रकारसे श्रीऋषभदेवस्वामी की स्तुति करे ॥ ५४४ ॥

सिरिसिद्धचक्कनवपय,-महल्लपढमिल्लपयमय जिणिंद। असुरिंदसुरिंदच्चिय,-पयपंकय नाह! तुज्झनमो ४५

अर्थ—श्रीसिद्धचक्रमें जे नवपद उन्होंमें वड़ा जो प्रथमपद वह स्वरूप जिसका ऐसा उसका सम्बोधन हे श्रीसिद्ध० हे जिनेन्द्र और चमर वलिन्द्र आदि असुरेन्द्र सौधर्म ईशानादि सुरेन्द्र उप लक्षणसे नागेन्द्रादिककाभी ग्रहण है इन्हों करके पूजित हैं चरण कमल जिन्होंका ऐसे आपको नमस्कार होवे ॥ ५४५ ॥

सिरिरिसहेसरसामिय, कामियफलदाणकप्पतरुकप्प ! ।
कंदप्पदप्पगंजण, भवभंजण देव तुज्झ नमो ॥ ५४६ ॥

अर्थ—हे श्रीऋषभेश्वरस्वामी वांछितफलदेनेमें कल्पवृक्षके सदृश और कंदर्पनामकामका जो अभिमान उसको मर्दन करनेवाले हे भवभंजन हे देव आपको नमस्कार होवो ॥ ५४६ ॥

सिरिनाभिनामकुलगर,-कुलकमलुल्लासपरमहंससम, । असमतमतमोभर,-हरणिकपईव तुज्झ नमो ४७

अर्थ—श्रीनाभिनाम जो कुलगर उनोका जो कुलरूपकमल उसको विकास करनेमें उत्कृष्ट सूर्यसदृश उसका सम्बोधन हे श्रीनाभि० और नहीं विद्यमान है तुल्य जिसके ऐसा अज्ञानरूप अंधकारकासमूह उसके हरनेमे अद्वितीय प्रदीप समान ऐसा हे देव आपके लिए नमस्कार होवो ॥ ५४७ ॥

सिरि मरुदेवासामिणि,-उदरदरीदरियकेसरिकिसोर ? । घोरभुयदंडखंडिय,-पयंडमोहस्स तुज्झ नमो५४८

अर्थ—श्रीमरुदेवी स्वामिनीका उदरही गुफा उसमें निर्भय केसरी सिंहके बालक सदृश और प्रचंड भुजदंड करके खंडित किया हैं दुर्धर मोहको जिसने ऐसा हे देव आपके अर्थ नमस्कार होवो ॥ ५४८ ॥

**इक्खागुवंसभूसण,-गयदूसण दुरियमयगलमइंद, चंदसमवयण वियसिय,-नीलुप्पलनयण तुज्झनमो ॥**

अर्थ—हे इक्ष्वाकुवंशभूषण और गए हैं दूषण जिससे ऐसे हेगत दूषण और पापही मदोत्कट हाथी उन्होंके हटानेमें सिंहके जैसा और चन्द्रके तुल्य मुखजिसका और विकसित नीलकमलके सदृश नेत्रजिन्होंके ऐसे हे प्रभो आपको नमस्कार होवो ॥ ५४९ ॥

**कल्लाणकारणुत्तस,-तत्तकणयकलससरिससंठाण?। कंठट्ठियकलकुंतल,-नीलुप्पलकलिय तुज्झ नमो ५०**

अर्थ—कल्याणका कारण जो उत्तम तपा हुआ सोना उसका जो कलश उसके सदृश संस्थान आकार जिन्होंका उसका सम्बोधन और कंठमें रहे हुए मनोहर पांचवीमुट्ठी सम्बन्धी केश वह ही नीलोत्पल उन्हों करके युक्त अर्थात् कलशके कंठमें नीलोत्पल कमल होते हैं वैसा प्रभुके कंठमें बाल शोभते हैं ऐसे आपको नमस्कार होवो ॥ ५५० ॥

**आईसर जोईसर,-लयगयमणलक्खलक्खियसरूव, भवकूवपडियजंतुतारण,-जिणनाह तुज्झ नमो ॥५१॥**

अर्थ—हे आदीश्वर और योगीश्वरोंके लयगत मनसे जाना जाय स्वरूप जिसका उसका सम्बोधन हे योगीश्वर० और भवरूप कूपमें गिरते हुए प्राणियोंको तारनेवाले ऐसे हे जिननाथ आपको नमस्कार होवो ॥ ५५१ ॥

सिरिसिद्धसेलमंडन, दुहखंडण खयररायनयपाय ।
सयलमहासिद्धिदायग, जिणनायग होउ तुज्झ नमो ॥ ५२ ॥

अर्थ—हे श्रीसिद्धशैल शत्रुंजयगिरिका मंडन और विद्याधर राजाने नमस्कार किया है चरणोमें जिसके और मेरेको सर्व सिद्धीके देनेवाले ऐसे हे जिननायक आपको नमस्कार होवो ॥ ५५२ ॥

तुज्झ नमो तुज्झ नमो, तुज्झ नमो देव तुज्झ चेव नमो, पणयसुररयणसेहर,-रुइरंजियपाय तुज्झ नमो॥

अर्थ—आपको नमस्कार हो आपके लिए नमस्कार हो आपके अर्थ नमस्कार हो हे देव आपहीको नमस्कार होवो और अतिशय नमस्कार किया देवोंने उन्होके रत्नोंके शेखरोकी दीप्ति करके रंजित हैं चरणकमल जिन्होका ऐसे हेदेव आपको नमस्कार होवो ॥ ५५३ ॥

इति स्तवनं, रायावि सुयासहिओ, निसुणंतो कुमरविहिय ।
संथवणं, आणंदपुलइअंगो, जाओ अमिएण सित्तुव ॥ ५५४ ॥

अर्थ—यह स्तुति करी तब पुत्रीसहित राजाभी कुमरकी करी भई स्तुति सुनता हुआ आनंदसे रोमोद्गम युक्त अंग जिसका ऐसा भया अमृतसे सींचा हुआ होय वैसा ॥ ५५४ ॥

कुमरोवि जिणं नमिउं, सीसंमि निवेसिऊण जिणसेसं, । वहिमंडवंमि करवंदणेण, वंदेइ नरनाहं ५५५

अर्थ—कुमरभी तीर्थंकरोंको नमस्कार करके और अपने मस्तकपर प्रभुका निर्माल्य पुष्पादिक रखके बाहिरके मंडपमें राजाको नमस्कार करे अर्थात् हाथजोडके प्रणाम करे ॥ ५५५ ॥

नरनाहो अभिणंदिय, तं पभणइ वच्छ जह तए भवणं, उग्घाडियं तहा नियचरियं,-पि हु अम्ह पयडेसु ५६

अर्थ—राजा श्रीपालको आशीर्वादसे संतोषितकरके बोले हे वत्स जैसा तुमने जिनमंदिर उघाडा वैसा अपना चरितभी हमारे सामने प्रगट कहो अर्थात् कुलादिक कहो ॥ ५५६ ॥

नियनामंपि हु न जंपंति, उत्तमा ता कहेमि कह चरियं, । इय जा चिंतइ कुमरो, ता पत्तो चारणमुणिंदो ॥

अर्थ—हु यह निश्चयमें है उत्तम पुरुष अपने मुखसे अपना नामभी नहीं कहे है तो मैं अपना चरित्र कैसे कहूं ऐसा जितने कुमर विचारे उतने वहां आकाशमार्गसे चारण मुनीन्द्र आए ॥ ५५७ ॥

सो वंदिऊण देवे, उवविट्ठो जाव ताव तं नमिउं । उवविट्ठेसु निवाइसु, चारणसमणो कहइ धम्मं ५५८

अर्थ—वह चारणलब्धिमान साधु देववंदना करके जितने बैठे उतने राजादिक उन साधुको नमस्कार करके सामने बैठे तव चारणलब्धिमान श्रमण राजादिक लोगोंके आगे धर्म कहने लगे ॥ ५५८ ॥

भो भो महाणुभावा, सम्मं धम्मं करेह जिणकहियं । जइ वंछह कल्लाणं, इहलोए तहय परलोए ५५९

अर्थ—अहो महानुभावो तुम तीर्थंकरका कहा हुआ धर्म अच्छीतरहसे करो जो इसभवमें और परभवमें कल्याण सुखकी इच्छा करते हो ॥ ५५९ ॥

धम्मो जिणेहिं कहिओ, तत्ततिगाराहणामओ रम्मो, । तत्ततिगं पुण भणियं, देवो य गुरू य धम्मो य ॥

अर्थ—तीर्थंकरोंने तीनतत्वकी आरानधारूप रमणीक मनोज्ञ धर्म कहा है तीनतत्व देव १ गुरू २ धर्म ३ देवतत्व १ गुरूतत्व २ धर्मतत्व ३ यह है ॥ ५६० ॥

इक्किक्कस्स उ भेया, नेया कमसो दु तिन्नि चत्तारि । तत्थऽरिहंता सिद्धा, दो भेया देवतत्तस्स ॥५६१॥

अर्थ—और एक एक तत्वका क्रमसे २–३–४ भेद जानना देवतत्वके २ भेद गुरुतत्वके ३ भेद और धर्मतत्वके ४ भेद यहां देवतत्वके २ भेद अरहंत १ सिद्ध २ ॥ ५६१ ॥

आयरियउवज्झाया, सुसाहुणो चेव तिन्नि गुरुभेया । दंसणनाणचरित्तं, तवो य धम्मस्स चउभेया ५६२

अर्थ—आचार्य १ उपाध्याय २ सुसाधु ३ यह तीन गुरुतत्वके भेद जानो । तथा दर्शन सम्यक्त्व१ ज्ञान तत्वका अवबोध २ विरतिरूप चारित्र ३ अनशनादि तप ४ यह धर्म तत्वका चार भेद है ॥ ५६२ ॥

एएसु नवपएसु, अवयरियं सासणस्स सव्वस्सं । ता एयाइं पयाइं, आराहह परमभत्तीए ॥ ५६३ ॥

अर्थ—यह नवपदोंमें जिनशासनका सरवस्व याने सर्वसार अवतीर्ण है तिस कारणसें अहो भव्यो तुम यह पद परम भक्तिसे आराधन करो अर्थात् सेवो ॥ ५६३ ॥

जहा जियंतरंगारिजणे सुनाणे, सुपाडिहेराइसयप्पहाणे, ।
संदेहसंदोहरयं हरंते, झाएह निच्चंपि जिणेरिहंते ॥ ५६४ ॥

अर्थ—जीता अंतरंगशत्रु कामक्रोधादि जिन्होंने और प्रधान ज्ञान जिन्होंका तथा शोभन अशोक वृक्षादि प्रातिहार्य अतिशयों करके प्रधान ऐसे और संशयोंका जो समूह वही रज धूलि उसको दूर करनेवाले ऐसे अरहन्तोंको निरंतर ध्यावो ॥ ५६४ ॥

दुट्ठट्ठकम्मावरणप्पमुक्के, अणंतनाणाइसिरीचउक्के ।
समग्गलोगग्गपयप्पसिद्धे, झाएह निच्चंपि मणंमि सिद्धे ॥ ५६५ ॥

अर्थ—दुष्ट आठकर्मही आवरणों करके प्रकर्षपने करके मुक्त अनंत ज्ञानादिलक्ष्मीचतुष्क है जिन्होंके अनंतज्ञान १ अनंतदर्शन २ अनंतसुख ३ अनंतअकर्णवीर्य ४ इन्हों करके युक्त तथा सम्पूर्णलोकका ऊपरका स्थान वहां प्रसिद्ध सिद्धपना प्राप्तभया ऐसे सिद्धोंको तुम निरंतर मनमे ध्यावो ॥ ५६५ ॥

न तं सुहं देइ पिया न माया, जं दिंति जीवाणिह सूरिपाया, ।
तम्हा हु ते चेव सया महेह, जं मुक्खसुक्खाइं लहुं लहेह ॥ ५६६ ॥

अर्थ—इस संसारमें जीवोंको जो सुख मातापिता नहीं देवे है वह सुख आचार्य देवेंहै ऐसा आचार्योंको तुम निरंतर पूजो जिनसे मोक्षसुख शीघ्र पावो ॥ ५६६ ॥

सुतत्थसंवेगमयस्सुएणं, सन्नीरखीरामयविस्सुएणं, ।
पीणंति जे ते उवज्झायराए, झाएह निच्चंपि कयप्पसाए ॥ ५६७ ॥

अर्थ—उपाध्याय सूत्रार्थ संवेगमय श्रुत करके भव्यजीवोंको तृप्तकरे हैं उन उपाध्याय राजको निरंतर तुम ध्यावो सूत्रमीठे पानीके जैसा अर्थ दूधके जैसा संवेगमयश्रुतको अमृतकी उपमा है कैसे हैं उपाध्याय राज किया है प्रसाद अनुग्रह जिन्होंने ऐसे ॥ ५६७ ॥

खंते य दंते य सुगुत्तिगुत्ते, मुत्ते पसंते गुणजोगजुत्ते, ।
गयप्पमाए हयमोहमाए, ज्झाएह निच्चं मुणिरायपाए ॥ ५६८ ॥

अर्थ—क्षमायुक्त दमयुक्त नाम इन्द्रियमनको दमनेवाले मनोगुप्त्यादि गुप्त और मुक्त निर्लोभी प्रशान्त नाम शान्त रस युक्त गुणोंके सम्बन्ध सहित गया मदादि प्रमाद जिन्होंसे मोहमाया रहित ऐसे मुनिराजोंको तुम निरंतर ध्यावो ॥ ५६८ ॥

जं दव्वछक्काइसु सद्दहाणं, तं दंसणं सव्वगुणप्पहाणं, ।
कुग्गाहवाही उ वयंति जेण, जहा विसुद्धेण रसायणेण ॥ ५६९ ॥

अर्थ—जो षड् द्रव्यादिकका श्रद्धान वह दर्शन नाम धर्म सर्व गुणोंमें प्रधान वर्ते है जिस सम्यक् दर्शन करके कुग्राह हठवाद ही रोग दूर होते है जैसे निर्मल रसायन करके, यह भाव है जरा व्याधिको मिटानेवाला औषध रसायन कहा जावे है उस रसायनसे जैसा सवरोग अच्छे होवे हैं वैसा ॥ ५६९ ॥

नाणं पहाणं नयचक्कसिद्धं, तत्तावबोहिक्कमयं पसिद्धं ।
धरेह चित्तावसहे फुरंतं, माणिक्कदीवुव्व तमोहरंतं ॥ ५७० ॥

अर्थ—नैगमादि नयोंका चक्रनाम समूह उसकरके सिद्ध निष्पन्न और तत्वज्ञानही है एक स्वरूप जिसका ऐसा सर्वत्र प्रसिद्ध प्रधान ऐसा ज्ञान अपने मनमंदिरमें धारो कैसा ज्ञान देदीप्यमान माणिक्य दीपकके जैसा अज्ञानरूप अंधकारको दूर करनेवाला ॥ ५७० ॥

सुसंवरं मोहनिरोहसारं, पंचप्पयारं विगयाइयारं ।
मूलोत्तराणेगगुणं पवित्तं, पालेह निच्चंपि हु सच्चरित्तं ॥ ५७१ ॥

अर्थ—अहो भव्यो शोभन संवर है जिसमें तथा मोहका निरोधही है श्रेष्ठ जिसमें ऐसा और सामायकादि पांच-भेद हैं जिसका और गया अतिचार जिससे ऐसा और मूलउत्तररूप अनेकगुण हैं जिसमें मूलगुण प्राणातिपात विरमणादिक चरणसत्तरी और उत्तर गुण पिंडविशुद्ध्यादि करणसत्तरी इन्हो करके पवित्र ऐसा सत्चारित्र निरंतर तुम पालो ॥ ५७१ ॥

घज्झं तहाभिंतरभेयमेयं, कयाइदुब्भेयकुकम्मभेयं,

दुक्खक्खयत्थं कयपावनासं, तवं तवेहागमयं निरासं ॥ ५७२ ॥

अर्थ—अहो भव्यो तुम यह बाह्य अभ्यंतर भेद है जिसका ऐसा तप तपो कैसा है तप अतिशय दुर्भेद कुकर्मोंका विदारण किया जिन्होने ऐसा इसी कारणसे किया है पापका नाश जिसने और कैसा तप गई आशा जिससे ऐसा तपकरो दुःख क्षय करनेकेवास्ते ॥ ५७२ ॥

एयाइं जे केवि नवप्पयाइं, आराहणंतिट्ठफलप्पयाइं ।

लहंति ते सुक्खपरंपराणं, सिरिं सिरीपालनरेसरुव्व ॥ ५७३ ॥

अर्थ—जे कोई जीव यह वांछित फल देनेवाले ऐसे नवपदोंकी आराधना करे वह श्रीपाल राजाके जैसी सुखकी परंपरा और लक्ष्मी पावे ॥ ५७३ ॥

राया पुच्छइ भयवं, को सिरिपालुत्ति तो मुणिंदोवि, करसन्नाए दंसइ, एसो तुह पासमासीणो ५७४

अर्थ—तव राजा पूछे हे भगवान कौन श्रीपाल तव मुनिवरिंद हाथकी संज्ञासे दिखावे यह तुम्हारे पासमें बैठा-हुआ श्रीपाल है ॥ ५७४ ॥

तं नाऊणं राया, सपमोओ विन्नवेइ मुणिरायं, भयवं ? करेह पयडं, एयस्स सरूवमम्हाणं ॥ ५७५॥

अर्थ—राजा उनको श्रीपाल जानके हर्पसहित मुनिराजसे वीनंती करे हे भगवन् इन्होंका स्वरूप हमारे आगे प्रगट करो ॥ ५७५ ॥

तत्तो चारणसमणेण, तेण आमूलचूलमेयस्स । कहियं ताव चरित्तं, जिणभुवणुग्घाडणं जाव ॥५७६॥

अर्थ—वाद चारण श्रमणने श्रीपाल कुमरका सर्व चरित जिनमंदिर उघाडा वहां तक कहा ॥ ५७६ ॥

इत्तोवि परं एसो, परिणिंतोणेगरायकन्नाओ । पियरज्जे उवविट्ठो, होही रायाहिराओत्ति ॥ ५७७ ॥

अर्थ—तिसके अनंतरभी यह श्रीपाल कुमर अनेक राजकन्याओंका पाणिग्रहण करके पिताके राज्यमें वैठा भया राजाधिराज होगा अर्थात् राजालोगोंमें वडा राजा होगा ॥ ५७७ ॥

तत्थ सिरिसिद्धचक्कं, विहिणा आराहिऊण भत्तीए । पाविस्सइ सग्गसुहं, कमेण अपवग्गसुक्खं च ५७८

अर्थ—उस महाराज अवस्थामें श्रीसिद्धचक्रका विधिसे आराधन करके देवलोकका सुख पावेगा क्रमसे मोक्षसुख पावेगा ॥ ५७८ ॥

तत्तो एस महप्पा, महप्पभावो महायसो धन्नो। कयपुन्नो महभागो, संजाओ नवपयपसाया ॥ ५७९ ॥

अर्थ—तिसकारणसे यह महात्मा महाप्रभावजिसका और महायश जिसका ऐसा धन्य और किया हे पुन्य जिसने ऐसा कृतपुण्य महाभाग्य जिसका ऐसा महाभाग नवपदोंके प्रसादसे भया ॥ ५७९ ॥

जो कोइ महापावो, एयस्सुवरिंपि किंपि पडिकूलं। करिही सच्चिय लहिही, तक्कालं चेव तस्स फलं ५८०

अर्थ—जो कोई महापापी पुरुष श्रीपालकुमरके ऊपर कुछभी प्रतिकूल विरुद्धकरेगा उसका फल वह करनेवाला तत्काल पावेगा ॥ ५८० ॥

एयस्स सिद्धसिरीसिद्धचक्क,—नवपयपसायपत्तस्स । धुवमावयावि होही, गुरुसंपयकारणं चेव ॥५८१॥

अर्थ—सिद्ध याने निष्पन्न श्रीसिद्धचक्र उसमें जो नवपद उन्होंका जो प्रसाद पात्र ऐसा यह श्रीपाल इसके निश्चय आपदाभी बहुत सम्पदाकी कारण होगी ॥ ५८१ ॥

एवं चेव कहंतो, संपत्तो मुणिवरो गयणमग्गे। लोओ अ सप्पमोओ, जाओ नरनाहपामुक्खो ॥ ५८२ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे कहता हुवा मुनिवरिन्द्र आकाश मार्गसे अन्यत्र गए राजादिक लोक आनंद सहित भए ॥ ५८२ ॥

काऊण य सामग्गिं, सयलंपि विवाहपव्वस्स ॥५८३॥
तक्कालं चिय कुमरस्स, तस्स दाऊण मयणमंजूसं ।

अर्थ—मुनिराज गयोंके अनन्तर राजा तत्कालही श्रीपाल कुमरको अपनी कन्या मदनमंजूसा देके और विवाह उत्सवकी सर्व सामग्री तय्यार करके ॥ ५८३ ॥

सहया महेण रन्ना, पाणिग्गहणंपि कारवियं ५८४
तस्स भवणस्स पुरओ, मिलिए सयलंमि नयरलोयंमि ।

अर्थ—उस जिन मंदिरके आगे सर्व नगरके लोग मिलनेसे वड़े उत्सवके साथ पाणिग्रहण कराया ॥ ५८४ ॥

दिन्ना य हयगयावि य, दिन्नो य सुसारपरिवारो ५८५
दिन्नाइं बहुविहाइं, मणिकंचणरयणभूसणाईंणि ।

अर्थ—वहुत प्रकारके मणिरत्न जडे हुए ऐसे सोनेरत्नोके भूषणदिए और घोडा हाथी बहुतसे दिए सार परिवार दिया५८५

सहिओ कुमारराओ, जाओ सव्वत्थ विक्खाओ ५८६
दिन्नो य वरावासो, तत्थ ठिओ दोहिं वरकलत्तेहिं ।

अर्थ—प्रधान आवास प्रासाद रहेनेके वास्ते दिया उस आवासमें रहा हुआ दोय स्त्रियों सहित राजकुमार सर्वत्र प्रसिद्ध भया ॥ ५८६ ॥

पूयापभावणाहिं, सहलं नियरिद्धिवित्थारं ॥ ५८७ ॥
निच्चंपि तंमि चेइयहरंमि, कुमरो करेइ साणंदो ।

अर्थ—निरंतर उस जिनमंदिरमें कुमार आनंद सहित पूजा प्रभावनादिक करके अपनी समृद्धिका विस्तार सफलकरे ॥ ५८७ ॥

अह चित्तमासअट्ठाहियाओ, विहियाओ तत्थ विहिपुव्वं ।
सिरिसिद्धचक्कपूया-विहीवि आराहिओ तेण ॥ ५८८ ॥

अर्थ—तदनंतर श्रीपाल कुमरने उस नगरीमें विधिपूर्वक चैत्रमासकी अट्ठाई करी सिद्धचक्रकी पूजा विधिसे आराधन करी ॥ ५८८ ॥

अन्नदिणे तस्स जिणालयस्स, खुवलाणयंमि आसीणो ।
राया कुमारसहिओ, कारावइ जाव जिणमहिमं ॥ ५८९ ॥

अर्थ—अन्य दिनमें उस जिनमंदिरका वलानक नाम लोगोके बैठनेका मंडप वहां कुमरसहित राजा बैठे हैं जितने भगवानका महिमा करावे है ॥ ५८९ ॥

ता दंडपासिएणं विन्नत्तो, देव ? सत्थवणिएणं । एगेण दाणभंगं, काओ आणावि तुह भग्गा ॥ ५९० ॥

अर्थ—इतने कोटवालने आके राजासे वीनती कही हे देव हे महाराज एक सार्थ वाणिएने दाण भंग किया अर्थात् महसूलकी चोरी करी इसलिए आपकी आज्ञाका भंग किया है ॥ ५९० ॥

तो अत्थि मए वद्धो, एसो को तस्स सासणाएसो । राया भणेइ आणा,—भंगे पाणा हरिज्जंति ॥ ५९१ ॥

अर्थ—उस सार्थ वाणिएको मैंने बांधा है उसके लिए क्या आज्ञा है क्या शिक्षा दी जाने तब राजा बोले आज्ञा भंग करे उसका प्राण लेना ॥ ५९१ ॥

कुमरो भणेइ मा मा, मारणादेसमिह ठिओ देसु । सावज्जवयणकहणेवि, जिणहरे जेण गुरुदोसो ५९२

अर्थ—ऐसा राजाका वचन सुनके कुमर कहे हे महाराज इस जिनमंदिरकी भूमिमें रहे हुए मारनेकी आज्ञा मत देओ जिस कारणसे जिनमंदिरमें सदोषवचन कहनेमेंभी महादोष होवे हैं ॥ ५९२ ॥

तो राया छोडाविय, आणावइ जाव निययपासंमि । तं दट्ठूणं कुमरो, उवलक्खइ धवलसत्थवइ ॥५९३॥

अर्थ—तदनंतर राजा उसको छुडवाके जितने अपने पासमें बुलवावे उतने कुमर श्रीपाल देखके धवल सार्थ वाहको पहिचाने यह तो धवल सार्थवाह है ऐसा जाने ॥ ५९३ ॥

चिंतइ मणे कुमारो, अहह कहं एरिसंपि संजायं । अहवा लोहवसेणं, जीवाणं किं न संभवइ ॥ ५९४ ॥

अर्थ—कुमर मनमें विचारे अहह इति खेदे ऐसा अकार्य कैसे भया अथवा जीवोंके लोभके वशसे क्या २ नहीं संभवे है अर्थात् सब अकार्य संभवे है ॥ ५९४ ॥

तं नियजणयसमाणं, कहिउं मोआविओ नरिंदाओ । उवयारपरो कुमरो, विसज्जए निययठाणे य ॥५९५॥

अर्थ—इसके अनंतर उपकार करनेमें ततूपर कुमर उस धवल सेठको अपने पिताके समान कहके याने यहमेरे
पिताके तुल्य है ऐसा कहके राजासे छुड़ाया और अपने ठिकाने जानेकी आज्ञा दिलाई ॥ ५९५ ॥

अह अन्न दिणे कुमरो, विन्नत्तो? वाणिएण एगेण। सामिय पूरियपोया, अम्हे सव्वेवि संवहिया ५९६

अर्थ—अथ अन्य दिनमें एक वानिएने कुमरसे वीनती किया है स्वामिन् हे महाराज क्रियाणोंसे जहाज भरे हैं
यहांसे चलनेके वास्ते सव लोग तय्यार हुए हैं अर्थात् जो क्रियाणा लाएथे वह सव यहां वेचा है यहां सम्बन्धी क्रियाणा
खरीदकर जहाज तय्यार किए हैं हम लोग देश जानेके वास्ते तय्यार भए है ॥ ५९६ ॥

तो जह चिय कुसलेणं, अम्हे तुम्हेहिं आणिया इहयं ।
तह नियदेसंमि पुणो, सामिय तुरियं पराणेह ॥ ५९७ ॥

अर्थ—तिम कारणसे जैसे आप कुशलसे हमको यहां लाएहो उसी प्रकारसे हे स्वामिन् अपने देश शीघ्र पहुंचाओ ॥५९७॥

तो कुमरो नरनाहं, आपुच्छइ निअयदेसगमणत्थं। कह कहवि सो विसज्जइ, काऊणं गुरुयसम्माणं ५९८

अर्थ—तदनंतर कुमर राजासे अपने देश जानेके लिए पूछे तव राजा वहुत सत्कार करके देश जानेकी आज्ञा मुश्किलसे देवे ॥ ५९८ ॥

दाउं सुयाइसिक्खं, कुमरस्स भलाविऊण धूयं च। पोयंमि समारोवि अ, कुमरं वलिओ नरवरिंदो॥५९९॥

अर्थ—राजा पुत्रीको सिखावन देके मेरी पुत्रीको अच्छी तरहसे रखनी इत्यादि कथन पूर्वक पुत्री कुमरको सौंपके पुत्री सहित कुमरको जहाजमें चढाके राजा पीछे चले स्वस्थान प्रति ॥ ५९९ ॥

**कुमरो बहुमाणेणं, धवलंपि हु सारसारपरिवारं । नियपोयंमि निवेसइ, सेसजणे सेसपोएसु ॥ ६०० ॥**

अर्थ—कुमर सार २ परिवार और धवलसेठको आदर सहित अपने जहाजमें बैठावे और लोगोंको दूसरे जहाजोंमें बैठावे ॥ ६०० ॥

**पत्थाणमंगलंमी, पहयाओ दुंदुहीउ भेरीओ । सज्जीकया य पोया, चल्लंति महल्लवेगेणं ॥ ६०१ ॥**

अर्थ—प्रस्थान मंगलके समयमें दुंदभी नामकी भेरिओं वजाई गई और सज्जकिए हुए जहाज बहुत वेगसें चलते हैं ॥ ६०१ ॥

**पोयारूढो कुमरो, जलहिंमिवि अणुहवेइ लीलाओ । जह पालयाहिरूढो, देविंदो गयणमग्गेवि ॥ ६०२ ॥**

अर्थ—अथ जहाजपर बैठा हुआ कुमर समुद्रमें लीला(क्रीडा) अनुभवे कैसे सों कहते हैं जैसे पालक विमानमें बैठा हुआ देवेन्द्र आकाशमार्गमें चलता हुआ लीला अनुभवे वैसा ॥ ६०२ ॥

**दट्ठुण कुमरलीलं, रमणीजुयलं च रिद्धिवित्थारं । धवलोवि चलियचित्तो, एवं चिंतेउ माढत्तो ॥ ६०३ ॥**

अर्थ—तव धवलसेठ कुमरकी लीला तथा दो २ स्त्री और ऋद्धिका विस्तार देखके विशेष करके चलचित भया ऐसा इस प्रकारसे विचारने लगा ॥ ६०३ ॥

संपत्तो केरिसं सिरिं एसो । अन्नं च रमणिजुयलं, एरिसयं जस्स सो धन्नो॥६०४॥
अहह अहो जणमित्तो, थोडे दिनोंमें कैसी लक्ष्मी पाई
अर्थ—अहह इति खेदे अहो इति आश्चर्ये यह श्रीपाल एकाकी मनुष्यमात्र था
और इसके अति अद्भुत रूप सौंदर्य वाली दो स्त्रियों हैं इसलिए यह धन्य है ॥ ६०४ ॥
ता जइ एयस्स सिरी, रमणिजुयलं च होइ मह कहवि । ताऽहं होमि कयत्थो, अकयत्थो अन्नहा जम्मो ॥
अर्थ—इन कारणसे जो यह श्रीपालकी लक्ष्मी और दो स्त्रियों कोई प्रकारसे मेरे होवे तो मैं कृतार्थ होऊं अन्यथा
इनकी प्राप्तिबिना मेरा जन्म अकृतार्थ याने निष्फल है ॥ ६०५ ॥
एवं सो धणलुद्धो, रमणीझाणेण सयणसरविद्धो । दुज्झवसायाणुगओ, न लहेइ रइं ससल्लुव्व ॥ ६०६ ॥
अर्थ—इस प्रकारसे परद्रव्यका लोभयुक्त तथा कामके वाणोंसे ताडित इसी कारणसे दुष्ट परिणामयुक्त यह धवल
सेठ शल्य सहितके जैसा रति शाता नहीं पावे ॥ ६०६ ॥
इक्किक्कओवि लोहो, बलिओ सो पुण सदप्पकंदप्पो । जलणुव्व पवणसहिओ, संतावइ कस्स नो हिययं६०७
अर्थ—एकाकीभी लोभ बलवान् है और दर्प, कंदर्प याने अभिमान काम सहित किस पुरुषके हृदयको नहीं
संताप करे किंतु सबके हृदयको संताप करे किसके जैसा वायुसहित अग्निके जैसा जैसे वायु प्रेरित अग्नि सबको
संताप करे है ॥ ६०७ ॥

तत्तो सो गयनिद्दो, सयणीयगओवि मज्झरयणीए। दुक्खेण टलवलंतो, दिट्ठो तम्मित्तपुरिसेहिं ॥६०८॥

अर्थ—तदनंतर वह धवलसेठ गई निद्रा जिसकी ऐसा आधीरात्रिके समय शय्यापर लुठता हुआ मित्रोंने देखा ६०८

पुट्ठो य तेहिं को अज्ज, तुज्झ अंगंमि बाहए वाही। जेण न लहेसि निद्दं, तो कहसु फुडं नियं दुक्खं ६०९

अर्थ—और उन मित्रोंने पूछा अहो सेठ आज तुह्मारे शरीरमें क्या रोग पीड़ा उत्पन्न करे है जिससे तुमको निद्रा नहीं आवे हैं इसलिए प्रगट तुम आपना दुःख कहो ॥ ६०९ ॥

कह कहवि सोवि दीहं, नीससिऊणं कहेइ मह अंगं। वाही न बाहए किंतु, बाहए मं दुरंताही ॥६१०॥

अर्थ—वाद धवलसेठभी दीर्घ निश्वासा डालके वड़े कष्टसे कोई प्रकारसे वोला मेरे शरीरमें व्याधि नहीं है किंतु मेरेको आधिनाम मानसिक दुःख पीड़ा करता है ॥ ६१० ॥

पुट्ठो पुणोवि तेहिं, का सा तुह माणसीमहापीडा?। तो सो कहेइ सव्वं, तं निययं चिंतियं दुट्ठं ॥६११॥

अर्थ—तव उनमित्रोंने औरभी पूछा तुम्हारे मनमें क्या दुःख है तव धवलसेठने अपना सव दुष्ट विचार मित्रोंको सुनाया ॥ ६११ ॥

तं निसुणिऊणतेवि हु, भणंति चउरोवि मित्तवाणियगा।
हहहा किमियं तुमए, भणियं कन्नाण सूलसमं ॥ ६१२ ॥

अर्थ—यह धवल सेठका विचारा हुआ सुनके वे चारोंही मित्र वाणिया बोले अहह इति खेदे तैंने कानोंमें शूल तुल्य यह क्या कहा ॥ ६१२ ॥

अन्नस्सवि धणहरणं, न जुज्जए उत्तमाण पुरिसाणं । जं पुण पहुणो उवयारिणो य, तं दारुणविवागं ६१३

अर्थ—उत्तम पुरुषोंको किसीकाभी धन हरना युक्त नहीं है जो फेर अपना प्रभु स्वामी और उपकारीका धन हरणकरना उसका तो भयानक फल होवे है ॥ ६१३ ॥

इयरित्थीणवि संगो, उत्तमपुरिसाण निंदिओ लोए ।
जा सामिणीइ इच्छा, सा तक्खयसिरमणिसरिच्छा ॥ ६१४ ॥

अर्थ—उत्तम पुरुषोंको अन्य सामान्य लोगोंकी स्त्रियोंकाभी संयोग लोकमें निंदनीय है और अपनी स्वामिनीकी जो इच्छा है वहतो नागराजके मस्तककी मणिकी इच्छाके तुल्य है महादुःख दाई होनेसे ॥ ६१४ ॥

अन्नस्सवि कस्सवि पाण,—दोहकरणं न जुज्जए लोए । जं सामिपाणहरणं, तं नरयनिबंधणं नूणं ॥६१५॥

अर्थ—और किसीभी प्राणीका प्राण हरना लोकमें अयुक्त है और जो स्वामीका प्राण हरण करना वह तो निश्चय नरक दुर्गतिकाही कारण है ॥ ६१५ ॥

ता तुमए परिसयं, पावं कह चिंतियं निए चित्ते । जइ चिंतियं च कह, कहियं तुमए सजीहाए ॥६१६॥

अर्थ—इसलिए तैंने अपने मनमें ऐसा पाप कैसे विचारा और जो विचारा तो तैंने अपनी जिव्हासे कैसे कहा तेरेको लज्जाभी नहीं आई ॥ ६१६ ॥

**आसि तुमं अम्हाणं, सामि य मित्तं च इत्तियं कालं। एरिसयं चिंतंतो, संपइ पुण वेरिओ तंसि॥६१७॥**

अर्थ—इतने कालतक तैं हमारा स्वामी और मित्रथा इसवक्तमें ऐसा विचारता हुआ तैं हमारा वैरी है ॥ ६१७ ॥

**पोयाण चालणं तं, तह महकालाउ मोयणं तं च, विज्जाहराउ मोयावणं च, किं तुज्झ वीसरियं॥६१८॥**

अर्थ—जहाजोंको देवताने स्तंभित किया था सो इस महा पुरुषने चलाया महाकाल राजाने तेरेको बांधा था सो इस कुमरने छुड़ाया और विद्याधर राजाने मारनेकी आज्ञा दिया था सोभी इसी उत्तम पुरुषने बचाया इतना उपकार तैं भूलगया ॥ ६१८ ॥

**एवंविहोवयाराण, कारिणो जे कुणंति दोहमणं। दुज्जणजणेसु तेसिं, नूणं धुरि कीरए रेहा ॥ ६१९ ॥**

अर्थ—इस प्रकारके उपगारोंके करनेवाले पुरुषके ऊपर जो दुष्ट द्रोह युक्त मनकरे उन पुरुषोंकी दुष्ट पुरुषोंके आदिमें रेखा दी जाती है निश्चयसे ॥ ६१९ ॥

**मलिणा कुडिलगईओ, परछिद्दरया य भीसणा डसणा, पयपाणेणवि लालंतयस्स मारंति दो जीहा ६२०**

अर्थ—द्विजिव्हा सर्प और खल पुरुष किसको सुख देवे है अपि तु किसीको नहीं देवे अब दोनोंका सदृश विशे-

पणसे तुल्यपना बतलाते है द्विजिव्हा सर्प दूध पिलानेवालेकोभी मारता है वैसा दुष्ट पुरुषभी जो लालनेवाला उसकाही नुकसान करे दोनों कैसे मलीन, सर्प वर्णसे मलीन होवे, और दुष्ट पुरुष भावसे मलीन होता है और कुटिल, सर्प पक्षमें वक्रगति और दुष्ट पुरुषके पक्षमें वक्र चेष्टा जिन्होंकी ऐसे और परछिद्रोंमें रक्त दुष्टके पक्षमें दूसरोंका दोष कहनेमें रक्त सर्प पक्षमें औरोंके मूषक वगेरहके बिलोंमें रक्त और भयानक दांत जिव्हासे दूसरोंका घात करनेवाला ॥ ६२० ॥

पयडियकुसीलयंगा, कयकडुयमुहा य अवगणियणेहा ।
मलिणा कढिण सहावा, तावं न कुणंति कस्स खला ॥ ६२१ ॥

अर्थ—अब ज्वरकी उपमा करके दुर्जनका स्वरूप कहते है दुर्जनपुरुष ज्वरके जैसा किसको संताप नहीं करे अपितु सबको करे कैसे हैं दोनों प्रगट किया है कुत्सित स्वभाव शरीरमें जिन्होंने नहीं गिना है स्नेह प्रेम जिन्होंने ज्वर पक्षमें स्नेह घृतादिक खल पक्षमें स्नेह प्रेम उन्होंको नहीं गिणने वाले तथा मलिन स्वभाववाले दोनों दुर्जन भावसे मैले होवे है अतएव इसी कारणसे दोनोभी कठिन स्वभाववाले ज्वर पक्षमें देहको कठिन करनेवाला ॥ ६२१ ॥

विरसं भसंति सविसं डसंति, जे छन्नमिति सुघंता । ते कस्स लद्धछिद्दा, दुज्जणभसणा सुहं दिंति ॥६२२॥

अर्थ—अब श्वानकी उपमा करके दुर्जनका स्वरूप दिखाते है वह दुर्जन भुसनेवाले स्वानके जैसे छिद्रपाके अर्थात् छलपाके किसको सुख देवे अपितु किसीको नहीं देवे कैसे वह सो कहते हैं गया रस मधुरात्मक जिन्होंसे विरल जैसा

होय वैसा दूसरेकी निर्भर्त्सना करे स्वान पक्षमें अव्यक्त शब्द करे सविष डसे और प्रछन्न सुंघते हुए फिरें दुर्जन पक्षमें दूसरेका विनाश होवे ऐसा छिद्र प्रकाशन करना और परछिद्र देखनेके लिए जाना ॥ ६२२ ॥

**ता तं न होसि धवलो, कालोसि इमाइ किन्हलेसाए । ता तुम्ह दंसणेणवि, मालिन्नं होइ अम्हाणं ६२३**

अर्थ—इस कारणसे तैं धवल नहीं होवे है किंतु इस कृष्ण लेश्यासे काला है तेरेको देखनेसे हम लोग मैले होते हैं ६२३

**इय भणिय गया निय निय,ठाणेसु जावतिन्नि वर पुरिसा । तुरिओ कुडिलसहावो,पुणोवि तप्पासमासीणो**

अर्थ—ऐसा कहके जितने तीन प्रधान पुरुष उठके अपने २ ठिकाने गए उतने कुटिल वक्र स्वभाव जिसका ऐसा चौथा पुरष औरभी धवल सेठके पासमें आके बैठा ॥ ६२४ ॥

**सो जंपइ धवलं पइ, न कहिज्जइ एसिमेरिसं मंतं । जं एए अरिभूया, तुह अहियं चेव चिंतंति ॥६२५॥**

अर्थ—वह पुरुष धवल सेठ से कहे कि अहो सेठ ऐसा विचार इनतीनोंको नहीं कहा जावे जिसकारणसे वे तुम्हारे शत्रु हैं तुम्हारा अहितही विचारते हैं ॥ ६२५ ॥

**इक्कोहं तुह मणवंच्छियत्थ,—संसाहणिक्कतल्लिच्छो। अच्छामि ता तुमं मा, नियचित्ते किंपि चिंतेसु ॥६२६॥**

अर्थ—एक मैं तुम्हारा मनोवांछित अर्थ सम्पादन करनेकी इच्छा जिसकी ऐसा तुम्हारा अर्थ साधनमें तत्पर रहता हूं इसलिए तुम अपने मनमें कोई प्रकारकी चिंता मत करो ॥ ६२६ ॥

किंतु विसेसेण तुमं, सिरिपालेणं समं कुणसु मित्तिं । जं सो वीसत्थमणो, अम्हाणं सुहहओ होई ६२७

अर्थ—किंतु तुम विशेष करके श्रीपालके साथ मैत्री करो जिससे विश्वासयुक्तमनजिसका ऐसा श्रीपाल सुखसे मारा जायगा ॥ ६२७ ॥

तो धवलो तुट्ठमणो, भणेइ तुमं चेव मज्झवरमित्तो । किंतु मह वंछियाणं सिद्धी होही कहं कहसु ६२८

अर्थ—तदनंतर धवल संतोषमान होके कहे तूं ही मेरा प्रधान मित्र है किंतु मेरे वांछितकी सिद्धि कैसे होगी सो तू कह ॥ ६२८ ॥

सो आह जुज्झणत्थं, दोराधारेण मंडिए मंचे। कह कहवि तं चडाविय, केणवि कोऊहलमिसेण ६२९

अर्थ—वह कुमित्र बोला डोरोंके आधारसे युद्धादि करनेके लिए मंचा बांधेंगे कोई प्रकारसे कोई कौतुकके छलसे श्रीपालको उस मांचेपर चढ़ाके ॥ ६२९ ॥

छन्नं चिय छिन्ने दोरयंमि, सो निच्छयं समुद्दंमि । पडिही तो तुह वंच्छिय,—सिद्धी होही निरववायं ६३०

अर्थ—प्रच्छन्नही डोरा काटनेसे श्रीपाल निश्चयसे समुद्रमें पड़ेगा तदनंतर निरपवाद जैसे बने वैसा तुम्हारे वांछितकी सिद्धी होजायगी लोकोंमें अपवाद निंदाभी नहीं पाओगे ॥ ६३० ॥

ता संतुट्ठो धवलो, कुमरसहाए करेइ केलीओ । बहुहासपेसलाओ, तहा जहा हसइ कुमरोवि ॥६३१॥

अर्थ—तदनंतर धवल सेठ संतुष्टमान होके कुमरकी सभा में बहुत हास्य सहित रमणीक क्रीडा करे अर्थात् वैसा हास्य करे जिससे श्रीपाल कुमरभी थोड़ा हसे ॥ ६३१ ॥

अन्नदिणे सो उच्चे, मंचे धवलो सयंसमारूढो । सिरिपालं पइ जंपइ, पिच्छह पिच्छह किमेयंति ६३२

अर्थ—अन्यदिनमें धवल सेठ आप ऊंचे मंचपर चढा हुआ श्रीपाल कुमरसे ऐसा कहे कि भो कुमार आप देखो २ कैसा आज आश्चर्य है पाणी दौड़ता है समुद्रमें बहुत आश्चर्य दीखता है ॥ ६३२ ॥

दीसइ समुद्दमज्झे, अदिट्ठपुव्वं मइत्ति जंपंतो । उत्तरइ सयं तत्तो, कहेइ कुमरस्स सविसेसं ॥ ६३३ ॥

अर्थ—मैंने पहिले ऐसा कभी नहीं देखा है वाहनसे मुसाफिरी करते बहुत वर्ष होगए हैं परंतु आज समुद्रमें अपूर्व आश्चर्य है ऐसा बोलता हुआ मांचे से उतरे और विशेष करके कुमरसे कहे ॥ ६३३ ॥

कुमर अपुव्वं कोऊहलंति, तुज्झवि पलोयणसरिच्छं । जं जीवियाउबहुअं, दिट्ठं पवरं भणइ लोओ ६३४

अर्थ—क्या कहें सो कहते हैं हे कुमार अपूर्व कुतूहल आज है इसलिए तुम्हारेभी देखने योग्य है जिस कारणसे लोग जीनेका फल बहुत देखनाही प्रधान कहते हैं ॥ ६३४ ॥

तो सहसा कुमारोऽवि हु, चडिओ जा तत्थ उच्चए मंचे । ता मंचदोरच्छेओ, विहिओ य कुमंतिणा तेण ६३५

अर्थ—तदनंतर कुमरभी धवलकी प्रेरणासे अकस्मात् जितने उस ऊंचे मांचेपर चढ़ा उतने उस कुमित्रने मंचेका डोरा काट दिया ॥ ६३५ ॥

तो सहसा मंचाओ, कुमरोवि पडंतओ नवपयाइं। झाएइ तक्खणं चिय, पडिओ मगरस्स पुट्ठीए ॥६३६॥

अर्थ—उसके अनन्तर अकस्मात् शीघ्र मांचेसे पड़ता हुआ कुमरभी नवपदोंका ध्यानकरे उस ध्यानके प्रभावसे तत् कालही मकर महामत्स विशेषकी पीठपर पड़ा ॥ ६३६ ॥

नवपयमाहप्पेणं, ओसहियवलेण मगरपुट्ठि ठिओ, खणमित्तेणवि कुमरो, सुहेण कुंकुणतडे पत्तो ६३७

अर्थ—तदनंतर नवपदोंके महात्म्यसे और औषधिके प्रभावसे मगरमच्छकी पीठपर रहा हुआ कुमर क्षणमात्रमें सुखसे कुंकणदेशके तटमें प्राप्त भया ॥ ६३७ ॥

तत्थ य वणंमि कत्थवि, चंपयतरुवरतलंमि सो सुत्तो, जा जग्गइ तो पिच्छइ, सेवापर सुहड परिवेढं ६३८

अर्थ—वहा कुंकण तटके किनारे प्रधान चंपक वृक्षके नीचे श्रीपाल सोता निद्रा आई वाद जितने जगे उतने सेवा करनेमें तत्पर ऐसे सुभटोंसे अपना आतमा वींटा हुआ देखे ॥ ६३८ ॥

विणओणएहिं तेहिं, भडेहिं पंजलिउडेहिं, विन्नत्तं। देव? इह कुंकुणक्खे, देसे ठाणाभिहाणपुरे ६३९

अर्थ—विनयसे नम्र इसी कारणसे हाथ जोड़के उन सुभटोंने वीनती करी सो कहते है हे देव इस कौंकण देशमें स्थाना नामका प्रधान नगर है उस नगरमें ॥ ६३९ ॥

**वसुपालो नाम निवो, तेणं अम्हे इमं समाइट्ठा। जलहितडे जं अचलंतच्छायतरुतले समासीणं ॥६४०॥**

अर्थ—वसुपाल नामका राजा है उन्होंने हमको ऐसी आज्ञा दी है सो कहते हैं समुद्रके तीरपर अचलछाया जिसकी ऐसा वृक्षके नीचे रहा हुआ पुरुष रत्नको ॥ ६४० ॥

**पिच्छेह पुरिसरयणं, अज्झदिणे चेव, पच्छिमे जामे। तं तुरियंचिय तुरया,—रूढं काऊण आणेह ६४१**

अर्थ—आजही दिनके पीछेके प्रहरमें तुमदेखो उस पुरुषरत्नको शीघ्रही घोड़ेपर चढ़ाके लावो ॥ ६४१ ॥

**ता अम्हेहिं तुमंचिय, दिट्ठोसि जहुत्ततरुतलासीणो। सामिय पुन्नवसेणं, ता तुरियं तुरयमारुहह ॥६४२॥**

अर्थ—यह राजाका आदेश है इसलिए हे स्वामिन् हमने यथोक्त वृक्षके नीचे रहे हुए आपको पुण्यके वशसे देखे हैं इससे शीघ्र कृपा करके घोड़ेपर सवार होओ ॥ ६४२ ॥

**कुमरोवि हयारूढो, तेहिं सुहडेहिं चेव परियरिओ। खणमित्तेणावि पत्तो, ठाणयपुरपरिसरवणंमि ॥६४३॥**

अर्थ—कुमरभी घोड़ेपर सवार होके उन पुरुषोंके साथ परवरा हुआ क्षण मात्रसे अर्थात् थोड़ी वक्तसे थाना नगरके पासके वनमें पहुंचा ॥ ६४३ ॥

तस्साभिमुहं रायावि, मंतिसामंतसंजुओ एइ । महया महेण कुमरं, पुरे पवेसेइ कयसोहे ॥ ६४४ ॥

अर्थ—राजा वसुपालभी मंत्री सामंत सहित श्रीपालके सामने आया करीशोभाजिसकी ऐसे नगरमें महोत्सवके साथ कुमरको प्रवेश करावे ॥ ६४४ ॥

काऊण य पडिवत्तिं, तस्स कुमारस्स असणवसणेहिं । पभणेइ सबहुमाणं, राया एयारिसं वयणं ६४५

अर्थ—और कुमरकी अशनपान वस्त्र वगैरहसे भक्ति करके राजा वसुपाल बहुमान सहित ऐसा वचन कहे ६४५

पुव्विं सहाइपत्तो, एगो नेमित्तिओ मए पुट्ठो । को मयणमंजरीए, महपुत्तीए वरो होही ॥ ६४६ ॥

अर्थ—ऐसे वचन कहे सो कहते हैं पहले मेरी सभामें एक नैमित्तिया आयाथा उसको मैंने पूछा मेरी मदनमंजरी पुत्रीका कौन भर्तार होगा ॥ ६४६ ॥

तेणुत्तं जो वइसाहसुद्ध,—दसमीइ जलहितीरवणे । अचलंतच्छायतरुतल,—ठिओ हवइ सो इमीइ वरो

अर्थ—ऐसे पूछनेसे उस नैमित्तिएने कहा वैशाख सुदी दशमीके दिन समुद्रके किनारे जो वन है उसमें अचल छाया जिसकी ऐसे वृक्षके नीचे जो रहा होवे वह पुरुष इस कन्याका भर्तार होगा ॥ ६४७ ॥

अज्जं चिय तंसि तहेव, पाविओ वच्छ पुण्णजोएणं। ता मयणमंजरिमिमं, मह धूयं ज्झत्ति परिणेसु ६४८

अर्थ—आजही हे वत्स पुण्य योगसे नेमित्तिएने जो प्रकार कहा उसी तरह तुम मिले हो इस कारणसे वह मदनमंजरी मेरी पुत्रीका शीघ्र पाणिग्रहण करो ॥ ६४८ ॥

एवं भणिऊण नरेसरेण, अइवित्थरेण वीवाहं । काराविऊण दिन्नं हयगयमणिकंचणाईयं ॥ ६४९ ॥

अर्थ—इस प्रकारसे कहके राजाने अत्यन्त विस्तारसे पाणिग्रहण कराके घोड़ा, हाथी, रत्न स्वर्णादिक दिया ॥ ६४९ ॥

तत्तो सिरिसिरिपालो, नरनाह समप्पियंमि, आवासे । भुंजइ सुहाइं जं पुन्नमेव मूलं हि सुक्खाणं ६५०

अर्थ—तदनंतर श्रीमान् श्रीपाल कुमर राजाके दिए हुए आवासमें सुख भोगवै जिस कारणसे सुखोंका मूलकारण पुन्य है पुन्यवान जहां जावे वहां सुख पावै ॥ ६५० ॥

रन्नो दिंतस्सवि देसवासगामाइअहिवत्तंपि । कुमरो न लेइ इक्कं, थइयाइत्तं नु मग्गेइ ॥ ६५१ ॥

अर्थ—देश नगर ग्रामादिकका स्वामिपना देते हुएभी कुमर नहीं लेवे किंतु एक ताम्बूल देनेका अधिकार मांगे ६५१

राया तं हीणंपि हु, कम्मं दाऊण तस्स तुट्ठिकए । अच्चंतमाणणिज्जाण, तेण दावेइ तंबोलं ॥ ६५२ ॥

अर्थ—राजा वसुपाल कुमरको संतोषके लिये ताम्बूल देनेका हीन काम है तथापि वह अधिकार देके अत्यन्त माननीय पुरुषोंको कुमरके हाथसे ताम्बूल दिलावे ॥ ६५२ ॥

इओ य जइया समुद्दमज्झे, पडिओ कुमरो तया धवल-सिट्ठी, तेण कुमित्तेण समं, संतुट्ठो हियमज्झंमि ५३

अर्थ—इधरसे जब कुमर समुद्रमें गिरा तब धवल सेठ उस कुमित्रके साथ मनमें वहुत संतोष पाया ॥ ६५३ ॥

लोयाण पच्चयत्थं, धवलो पभणेइ अहह किं जायं, जं अम्हाणं पहु सो, कुमरो पडिओ समुद्दंमि ६५४

अर्थ—लोगोंको प्रतीति उत्पन्न करनेके लिए धवल प्रकर्पपने करके कहे अहह इति खेदे यह क्या भया वहुत बुरा कार्य भया जिसकारणसे जो हमारा स्वामी कुमर समुद्रमें गिरा ॥ ६५४ ॥

हियय पिट्टइ सिरं च, कुट्टेइ पुक्करेइ मुक्कसरं। धवलो मायावहुलो, हा कत्थगओसि सामि तुमं ६५५

अर्थ—अब वहुत है माया जिसके ऐसा धवल सेठ छाती कूटे और मस्तक कूटे और ऊंचे स्वरसे जैसा होय वैसा पुकार करे कैसे सो कहते हैं हे स्वामिन् आप कहा गए हो इसप्रकारसे पुकार करे ॥ ६५५ ॥

तं सोऊणं मयणाओ, ताओ हाहारवं कुणंतीओ। पडियाओ मुच्छियाओ, सहसा वज्जाहयाउव ॥६५६॥

अर्थ—वह धवलका किया हुआ पुकार सुनके मदनसेना मदनमंजूषा दोनों स्त्रियों हाहारव करतीं वज्राहतके जैसी मूर्च्छित होके गिरी ॥ ६५६ ॥

जलणिहिसीयलपवणेण, लद्धसंचेयणाउ ताउ पुणो। दुक्खभरपूरियाओ, विमुक्कपुक्काउ रोयंति ६५७

अर्थ—समुद्रके शीतल वायुसे पाई चेतना जिन्होंने ऐसीदोनु स्त्रियों दुःखके भरनामपूरसे भरा है हृदय जिन्होंका इसी कारणसे ऊंचेस्वरसे रोती भई कैसी रोती भई सो कहते हैं ॥ ६५७ ॥

**हा प्राणनाह गुणगणसणाह, हा तिजयसारउवयार। हा चंदवयण हा कमलनयण, हा रूवजियमयण६५८**

अर्थ—हा इति खेदे हे प्राणनाथ हे गुणगण सनाथ गुणोंका समूह करके सहित हा तीनजगतमें सार उपकार जिसका ऐसा हे चन्द्रसम वदन हे कमल सदृश नेत्रवाला हा इति खेदे रूपसे जीता है कामको जिसने उसका सम्बोधन हे रूपजित मदन ॥ ६५८ ॥

**हा हा हीणाण अणाहयाण, दीणाण सरणरहियाण। सामियतए विमुकाण, सरणमम्हाण को होही ६५९**

अर्थ—हाहा इति खेदे हे स्वामिन् आपने हमको छोड़ दी इसी कारणसे शरण रहित हमारे किसका सरणा होगा कैसी हैं हम दीन हैं हीन हैं अनाथ हैं ॥ ६५९ ॥

**तो धवलो सुयणो इव, जंपइ सुयणु करेह मा खेयं। एसोहं निच्चंपि हु, तुम्हं दुक्खं हरिस्सामि ६६०**

अर्थ—इसप्रकारसे उन्होंका रोना सुनके तदनंतर धवल सेठ स्वजनके जैसा उन्होंके पासमें आके इस प्रकारसे वोला हे सुतनु शोभन अंगवाली स्त्रियो तुम मनमें खेद मत करो मैं तुम्हारा दुःख दूर करूंगा मैं तुम्हारा आज्ञाकारी हूं ॥ ६६० ॥

तो सोऊणं ताओ, सविसेसं दुक्खियाउ चिंतंति । नूणमणेणं पावेण, चेव कयमेरिसमकज्जं ॥ ६६१ ॥

अर्थ—तदनंतर धवलसेठका वचन सुनके वे दोनों स्त्रियो विशेष दुःखी होके विचारकरे निश्चय इसी पापी क्रूरने ऐसा अकार्य किया यह जाना जाता है ॥ ६६१ ॥

इत्थंतरे उच्छलियं जलेहिं वियंभियं उब्भड मारुएहिं । समुन्नयं घोरघणावलीहिं, कडकियं रुद्दतडिल्लयाहिं

अर्थ—इस अवसरमें समुद्रका पानी उछला तथा दुःसह वायु वजने लगा और भयानक मेघकी घटा उत्पन्न भई चौतर्फ फैल गई और विजलियाँ चमकनेलगी और विजलियाँ कड़की ॥ ६६२ ॥

घोरंधयारेहिं विवड्ढियं च रउद्दसद्देहिं समुट्ठियं च। अट्टहासेहिं पयट्टियं च, सयं च उप्पायसएहिं जायं ६३

अर्थ—और घोर अंधकार विशेष करके वढ़ा और भयानक ध्वनियां होने लगीं अट्टहास होने लगा सैकडों उत्पात आपहीसे हुआ ॥ ६६३ ॥

तत्तो हल्लोहलिएसु तेसु पोएसु पोयलोएहिं, खलभलियं । जलजलियं, कललियं मुच्छियं च खणं ६६४

अर्थ—तदनंतर जहाजोंका लोक व्याकुल हुआ और खलवले और झल झलितभया और कल कल शब्द युक्त भए और क्षण मात्र मूर्छित होगए ॥ ६६४ ॥

डम २ डमंतडमरुय,—सद्दो अच्चंतरुद्दरूवधरो । पढमं च खित्तवालो, पयडीहूओ सकरवालो ॥ ६६५ ॥

अर्थ—वादमें क्या भया सो कहते हैं पहले क्षेत्रपाल प्रगट भया कैसा है क्षेत्रपाल डम २ शब्द होवे जिसमें ऐसा डमरु बजाता हुआ और अत्यन्त रौद्र रूपका धारने वाला और खड्ग है हाथमें जिसके ऐसा तलवार सहित ॥ ६६५ ॥

तो माणिपुन्नभद्दा, कविलो तह पिंगलो इमे चउरो। गुरुमुग्गरवग्गकरा, पयडीहूया सुरा वीरा ॥ ६६६ ॥

अर्थ—तदनंतर क्षेत्रपालके पीछे माणिभद्र १ पूर्णभद्र २ कपिल ३ पिंगल ४ यह चार वीरदेव प्रगट भए कैसे हैं ये वीरदेव बड़े मुद्गरशस्त्र विशेष हैं हाथमें जिन्होंके ऐसें ॥ ६६६ ॥

कुमुयंजणवामणपुप्फदंत,—नामेहिं दंडहत्थेहिं। पयडीहूयं च तओ, चउहिंवि पडिहारदेवेहिं ॥ ६६७ ॥

अर्थ—और तदनंतर कुमुद १ अंजन २ वामन ३ पुष्पदंत ४ ये चार प्रतिहार देव प्रगट भए कैसे हैं ये देव दंड है हाथमें जिन्होंके ऐसे ॥ ६६७ ॥

चक्केसरी य देवी, जलंतचक्कदुयं भमाडंती। बहुदेवदेविसहिया, पयडीहूया भणइ एवं ॥ ६६८ ॥

अर्थ—और चक्रेश्वरी देवी प्रगट होके इस प्रकारसे कहे कैसीहैं चक्रेश्वरी देवी देदीप्यमान दोनों हाथोमें चक्रघुमावती और बहुत देव देवियां करके सहित ॥ ६६८ ॥

रे रे गिन्हह एयं, पढमं दुव्बुद्धिदायगं पुरिसं। जं सव्वाणत्थाणं, मूलं एसुच्चिय न अन्नो ॥ ६६९ ॥

अर्थ—चक्रेश्वरी देवी क्या कहे सो कहते हैं रे रे देवो तुम पहले यह दुर्बुद्धि देनेवाले पुरुषको पकड़ो जिस कारणसे
सर्व अनर्थोका मूल यही पुरुष है दूसरा नहीं ॥ ६६९ ॥ अवलंविओ य कूवय–खंभंमि अहोमुहं काउं ६७०
तो झत्ति खित्तवालेण, सो नरो वंधिऊण पाएहिं, । अर्थ—चक्रेश्वरीके वचनके अनन्तर क्षेत्रपालने शीघ्र उस दुर्बुद्धि देनेवाले मनुष्यको पकड़के पग वांधके नीचा मुख
करके कूपस्थंभमें लगादिया अर्थात् नीचा मुख ऊपर पग करके वांध दिया ॥ ६७० ॥
सो दिसिपालाणं वलिव्व, दिन्नओ संतिकरणत्थं ६७१
दाऊण मुहे असुइं, खग्गेणं च्छिन्निऊण अंगाइं । अर्थ—इसके मुखमें अशुचि विष्ठा देके खड्गसे उसके अंग वाहू वगैरह काटके दिक्पालोंको वलीके जैसा शांति कर-
नेके लिए शरीरका टुकड़ा २ करके दशों दिशामें फेंक दिया ॥ ६७१ ॥
पभणेइ ममं रक्खह, रक्खह सरणागयं निययं ६७२
नत्तो सो भयभीओ, धवलो मयणाण ताण पिट्ठिठिओ अर्थ—तदनंतर डराहुआ धवलसेठ मदनसेना मदनमंजूषाके पीछे जाके और इस प्रकारसे वोला कि मैं तुम्हारे
सरणे आयाहूं मेरी रक्षा करो रक्षा करो ॥ ६७२ ॥
एयाण सरणगमणेण, चेव मुक्कोसि जीवंतो ॥ ६७३ ॥
ता चक्कसरिदेवी पभणइ रे दुट्ठ धिट्ठ पाविट्ठ । अर्थ—तदनंतर चक्रेश्वरी देवी कहे अरे दुष्ट अरे घेठा इन महा सतियोंके सरणे जानेसे तूं जीता हुआ रहा है ॥६७३॥

विणओणयाउ ताओ, मयणाओ दोवि विम्हियमणाओ। भणियाओ देवीए, सपसायं एरिसं वयणं ६७४

अर्थ—विनयसे नम्र और आश्चर्य भया मनमें जिन्होंके ऐसी दोनों मदनाओंको चक्रेश्वरी देवी प्रसन्नता सहित ऐसा वचन बोली ॥ ६७४ ॥

वच्छा वल्लह तुम्हतणउ, गरुईरिद्धिसमेउ । मासब्भिंतरिनिच्छइण, मिलिसइ धरहु म खेउ ॥ ६७५ ॥

अर्थ—हे पुत्रियो तुम्हारा वल्लभ भर्तार बड़ी ऋद्धिसहित एक महीनेमें मिलेगा तुम्हारे खेद करना नहीं ॥ ६७५ ॥

एम भणेविणु चक्कहरि, परिमलगुणेहिं विसाल । मयणह कंठिहिं पक्खिवइ, सुरतरुकुसुमह माल ॥६७६॥

अर्थ—इस प्रकारसे कहके चक्रेश्वरी देवी मदनसेना और मदन मंजूषा दोनों स्त्रियोंके कंठमें सुगंधगुण करके विशाल कल्पवृक्षके पुष्पोंकी माला पहनाई ॥ ६७६ ॥

तुम्हह दुट्ठु न देखिसइ, मालह तणई पमाणि । एम भणेविणु चक्कहरि, देवि गई नियट्ठाणि ॥ ६७७ ॥

अर्थ—मालाके प्रभावसे तुमको दुष्ट पुरुष नहीं देखसकेगा ऐसा कहके चक्रको धारनेवाली चक्रेश्वरी देवी अपने स्थान गई यहां तीन दोहा छंद है ॥ ६७७ ॥

पभणंति तओ तिन्निवि, ते पुरिसा सरलबुद्धिणो धवलं । दिट्ठं कुबुद्धिदायग,—फलं तए एरिसविबागं ६७८

अर्थ—तदनंतर ये तीनों सरल बुद्धिवाले पुरुष धवलसे कहे हे धवल कुबुद्धि देनेवालेको ऐसा फल भया सो तुमने देखाही है ॥ ६७८ ॥

एयाणं च सईणं, सरणपभावेण जहवि जीवंतो। छुट्टोसि तहवि पावं, पुणो करंतो लहसिऽणत्थं ६७९

अर्थ—और इन सतियोंके शरणेके प्रभावसे यद्यपि जो तैं जीता वचा है तथापि और पापकर्ता हुआ अनर्थ पावेगा ॥६७९॥

जो पररमणीरमणि,—कलालसो होइ रागगहगहिओ। जइ सो वुच्चइ पुरिसो, ता के खरकुक्कुरा अन्ने ६८०

अर्थ—जो पुरुष पर स्त्रियोंके साथ रमनेमें एक लालसा तृष्णाजिसकी ऐसा कामरागग्रहसे ग्रहीत नाम ग्रहण किया जिसने ऐसा मनुष्य रूपसे गर्दभ कुत्तेके सदृश कहा जावे ॥ ६८० ॥

छि छी ताण नराणं, जे पररमणीण रूवमित्तेण। खुहिया हणंति सव्वं, कुलजससग्गापवग्गसुहं ॥६८१॥

अर्थ—इन मनुष्योंको धिकार होवो धिकार होवो जे पर स्त्रियोंके रूपमात्रसे चल चित्त भया सर्वकुल वंश स्वर्ग अपवर्गके सुखका विनाश करे है कुल उंचा गोत्र यश कीर्ति स्वर्ग सुख प्रसिद्ध है अपवर्ग सुख मोक्ष सुख ये न होवे ॥६८१॥

जलहिंमि वहंताणं, पोयाणं जाव कइवयदिणाइं। जायाइं तओ पुणरवि, धवलो चिंतेइ हिययंमि ॥६८२॥

अर्थ—समुद्रमें जहाज चलता थकां कितनेक दिन भए तब औरभी धवलसेठ मनमें विचारे ॥ ६८२ ॥

अत्थि अहो मह पुन्नो,—दयंत्ति जं सो उवद्दवो टलिओ। फलिया एसा य सिरी, सव्वावि सुहेण मज्झेव ६८३

अर्थ—क्या विचारे सो कहते हैं अहो इति आश्चर्ये मेरे पुण्यका उदय है कि जिस कारणसे वह जिसका स्वरूप कहा वह उपद्रव टल गया और यह सर्वलक्ष्मी सुखसे मेरे सफल भई है अब मेरे विना इस लक्ष्मीका कौन स्वामी है ॥ ६८३ ॥

**जइ रमणीओ, ऐयाओ कहवि मन्नंति महकलत्तत्तं। ताऽहं होमि कयत्थो, इंदाओ वा समब्भहिओ ६८४**

अर्थ—जो ये दोनों स्त्रियों कोई प्रकारसे मेरी स्त्रियां हो जावे तो मैं कृतार्थ होउं अथवा इन्द्रसे भी अधिक हो जाऊं ॥ ६८४ ॥

**इय चिंतिऊण तेणं, जा दुईमुहेण पत्थिया ताओ। ता ताहिं कुवियाहिं, दुई निभच्छिया वाढं ॥६८५॥**

अर्थ—ऐसा विचारके धवल सेठने जितने दूतीके मुखसे उन स्त्रियोंकी प्रार्थना कराई उतने क्रोधातुर हुई दोनों मदना दूतीकी अत्यर्थ निर्भर्त्सना करी अर्थात् तर्जना करी ॥ ६८५ ॥

**तहविहु सो कामपिसायाहिट्ठिओ, नट्ठ निम्मलविविओ। तेणज्झवसाएणं, खणंपि पावेइ नो सुक्खं ६८६**

अर्थ—तथापि निश्चय कामरूप पिशाच दुष्टव्यन्तरसे आश्रित इसी कारणसे नष्ट भया है निर्मल विवेक जिसका ऐसा धवलसेठ उस अध्यवसायसे नहीं निवृत्त होवे और क्षणमात्रभी सुख नहीं पावे ॥ ६८६ ॥

**अन्नदिने सो नारीवेसं, काऊण कामगहगहिलो। मयणाणं आवासं, सयं पविट्ठो सुपाविट्ठो ॥ ६८७ ॥**

अर्थ—अन्यदिनमें वह धवलसेठ स्त्रीका वेष करके कामग्रहसे गहला भया आपही मदना श्रीपालकी स्त्रियोंके आवासमें प्रवेश किया कैसा है धवल अतिशय पापिष्ठ है ॥ ६८७ ॥

जाव पलोएइ तहिं, ताव न पिच्छेइ ताओ मयणाओ। पुरिओ ठियाउ मालाइ,—सएण अद्दिस्सरूवाओ ॥

अर्थ—जितने उस आवासमें देखे उतने आगे रहीं भई दोनों स्त्रियोंको नहीं देखे कैसी हैं दोनों स्त्रियां मालाके प्रभावसे अदृश्य भया है रूपजिन्होंका ॥ ६८८ ॥

सो रागंधो अंधुव्व, जाव भमडेइ तत्थ पवडंतो। तो दासीहिं सुणउव्व, कड्ढिओ कुट्टि ऊण बहिं ॥६८९॥

अर्थ—वह धवल कामरागसे आंधे पुरुषके जैसा इधर उधर गिरता हुआ जितने मदनाओंके आसपासमें फिरता है उतने मदनाओंकी दासिओंने कुत्तेके जैसा कूटके बाहिर निकाला ॥ ६८९ ॥

इत्तो ते बोहित्था, मग्गेणऽन्नेण निज्जमाणावि। सयमेव कुंकुणतडे, पत्ता मासंमि किंचूणे ॥ ६९० ॥

अर्थ—इधरसे वे जहाज और मार्गसे लेजाता थकां आपहींसे कुछकम एक महीना होनेसे कुंकण तटमें प्राप्त हुए ॥६९०॥

पढमं उत्तरिऊणं, धवलो जा जाइ पाहुडविहित्थो। रायकुलं ता पासइ, नरवरपासंमि सिरिपालं ॥६९१॥

अर्थ—अब धवल पहले जहाजसे उतरके भेटना लेके राजकुलमें गया राजाको जाके भेटना देवे उतने राजाके पासमें बैठाहुआ श्रीपाल कुमरको देखे ॥ ६९१ ॥

रायावि सत्थवाहस्स, तस्स दावेइ गुरुयबहुमाणं । तंबोलं तेणं चिय, सिरिपालेणं विसेसेणं ॥६९२॥

अर्थ—राजाभी उस सार्थवाहको श्रीपालके हाथसे विशेष सत्कार करनेके लिए ताम्बूल दिलावे ॥ ६९२ ॥

सिरिपालकुमारेणं, नाओ सिट्ठी स दिट्ठमित्तोवि । सिट्ठी पुण सिरिपालं, दट्ठूणं चिंतए एवं ॥ ६९३ ॥

अर्थ—श्रीपाल कुमरने धवल सेठको देखनेसेही पहिचान लिया और सेठ श्रीपालको देखके इस प्रकारसे विचारे ॥ ६९३ ॥

धि द्धी किं सो एसो, सिरिपालो धवलसिट्ठिणो कालो । किंवा तेण सरिच्छो अन्नोपुरिसो इमो कोऽवि ६९४

अर्थ—क्या विचारे सो कहते हैं धिकार होवो धिकार होवो वह यह श्रीपाल है कैसा है श्रीपाल धवलसेठके काल सदृश है अथवा श्रीपालके तुल्य यह कोई दूसरा पुरुष है ॥ ६९४ ॥

ठाऊण खणं नरवर,—सहाइ जा उट्ठिओ धवलसिट्ठी । पडिहाराओ पुच्छइ, थइयाइत्तो इमो को उ ६९५

अर्थ—ऐसा विचारके धवलसेठ क्षणमात्र राजाकी सभामें बैठके जितने उठा उतने बाहर आके द्वारपालसे पूछे यह ताम्बूल देनेका अधिकारी कौन पुरुष है ॥ ६९५ ॥

तेणं कहिओ सव्वोवि तुस्स कुमरस्स चरियवुत्तंत्तो । तं सोऊणं सिट्ठी, जाओ वज्जाहउव्व दुही ॥६९६॥

अर्थ—उस प्रतिहारने कुमरका सर्ववृतान्त कहा उस वृतान्तको सुनकर सेठ वज्राहतके जैसा दुःखी भया ॥ ६९६ ॥

चिंतेइ हिययमज्झे, ही ही विहिविलसिएण विसमेण, जं जं करोमि कज्जं, तं तं मे होइ विवरीयं ६९७

अर्थ—तब हृदयमें सेठ विचारे ही ही इति खेदे विषम विधिके विलाससे जो जो कार्य मैं करूं हूं वह सब विपरीतही होता है ॥ ६९७ ॥

एसो सो सिरिपालो, जाओ जामाउओ नरिंदस्स । गुरुओ ममावराहो, किं होही तं न याणामि ६९८

अर्थ—यह श्रीपाल राजाका जमाई हुआ है मेरा अपराधतो वड़ा है अब क्या होगा सो नहीं जानूं ॥ ६९८ ॥

तहवि नियकज्जविसए, धीरेण समुज्झमो न मुत्तव्वो । जं सम्ममुज्जमंताण, पाणिणं संकए हु विही ६९९

अर्थ—तथापि बुद्धिमानको अपने कार्यमें अच्छी तरहसे उद्यम करना अर्थात् उद्यम छोड़ना नहीं जिस कारणसे सम्यक् उद्यमवान् प्राणियोंसे निश्चय विधिः दैवभी शंकता है ॥ ६९९ ॥

एवं सो चिंतंतो, जा पत्तो निययंमि उत्तारे । ता तत्थ गीयनिउणं, डुंबकुटुंबं च संपत्तं ॥ ७०० ॥

अर्थ—यह धवल सेठ इस प्रकारसे विचारता हुआ जितने अपने उतारे पहुंचा उतने वहां गीत कलामें निपुण डुंबोंका कुटुंब आया ॥ ७०० ॥

सो ताण गायणाणं, जाव न चिंताउलो दियइ दाणं । ता डुंबेणं पुट्ठो, रुट्ठो किं देव अम्हुवरिं ॥७०१॥

अर्थ—वह धवल चिंतासे आकुल हुआ जितने उन गायनोंको दान नहीं देवे उतने डुंबने सेठसे कहा हेदेव हे महाराज क्या हमारेपर नाराज भयाहो इससे दान नहीं देवो हो ॥ ७०१ ॥

एगंते डुंबं पइ सो जंपइ, देमि तुज्झ भूरिधणं । जइ इक्कं मह कज्जं, करेसि केणवि उवाएणं ॥७०२॥

अर्थ—यह डुंमका वचन सुनके सेठ एकान्तमें डुंमसे कहे तेरेको वहुत धन देउं जो कोई उपाय करके एक मेरा कार्य करे ॥ ७०२ ॥

डुंबोवि भणइ पढमं, कहेह मह केरिसं तयं कज्जं । जेण मए जाणिज्जइ, एयं सज्झं असज्झं वा ७०३

अर्थ—यह धवलका वचन सुनके डुंब वोला पहले मेरेको वह कैसा कार्य है सो कहो जिससे जाननेमें आवे वह कार्य साध्य है अथवा असाध्य है ॥ ७०३ ॥

धवलो भणेइ जो, नरवरस्स जामाउओ इमो अत्थि । जइ तं मारेसि तुमं, तो तुह मुहमग्गियं देमि ७०४

अर्थ—तव धवल सेठ कहे जो यह राजाका जमाई है जो तैं राजाके जमाईको मार देवे अर्थात् प्राणरहित करे तो मैं जो मांगेसो देउं ॥ ७०४ ॥

डुंबो भणेइ तं मारणंमि, इक्कुत्थि एरिसोवाओ । जं अन्नायकुलं तं, पयडिस्सं एस डुंबुत्ति ॥ ७०५ ॥

अर्थ—डुंब कहे उस राजाके जमाईको मारनेमें एक ऐसा उपाय है जिस कारणसे राजाके जमाईका कुल याने वंश निशान जाना नहीं है मैं उस राजाके जमाईको डोंम करके प्रगट करूंगा ॥ ७०५ ॥

तत्तो राया जामाउयंपि, तं जमगिहंमि पेसेही । एवं च कए नूणं, होही तुह कज्ज सिद्धीवि ॥ ७०६ ॥

अर्थ—तदनंतर राजा उस जमाईकोभी यमराजाके घर पहुंचा देगा ऐसे करनेसे निश्चय तुम्हारे कार्यकीभी सिद्धी होगी ॥ ७०६ ॥

संतेण तेण तुट्ठो, धवलो अप्पेइ कोडिमुद्दंपि । नियकरमुद्दारयणं, वेगेणं तस्स पाणस्स ॥ ६०७ ॥

अर्थ—उस विचारसे संतुष्टमान भया धवल क्रोड़ कीमतकी अपने हाथकी मूदड़ी डोंमको शीघ्र देवे ॥ ७०७ ॥

तुट्ठो सोवि हु डुंबो सकुडुंबो जाइ निवगवक्खस्स । हिट्ठिममहीइ चिट्ठइ, गायंतो गीयमइमहुरं ॥ ७०८ ॥

अर्थ—वह डोंमभी मूदड़ी पाके बहुत खुशी भया कुटुंब सहित राजभवनके द्वार जावे अत्यन्त मधुर गीत गाता हुआ राजाके गोखड़ेकी नीचेकी भूमिमें रहे ॥ ७०८ ॥

ताणं कोमलकंठुब्भवेण, गीएण हरियमणकरणो । राया भणेइ भो भो, जं मग्गह देमि तं तुज्झ ॥७०९॥

अर्थ—उन डोंमोंका कोमल कंठसे उत्पन्न भए गीतसे हरण भया मन और श्रोत्रइन्द्रिय जिसका ऐसा राजा वसुपाल बोले अहो गायनो जो तुम मांगो सो मैं तुमको देउं ॥ ७०९ ॥

पाणो भणेइ सामिय, सव्वत्थाहं लहेमि बहुदाणं। किं तु न लहेमि माणं, तां तं मह देसु जइ तुट्ठो ७१०

अर्थ—तब डोंम कहे हे स्वामिन् मैं सर्वत्र बहुत दान पाताहूं किंतु मान सत्कार कहांभी नहीं मिले है इस लिए हे महाराज जो आप संतुष्टमान भए हो तो मेरेको मान देवो ॥ ७१० ॥

राया भणेइ माणं, जस्साहं देमि तस्स तंबोलं। दावेमिमिणा जामाउएण, पाणप्पिएणावि ॥७११॥

अर्थ—राजा कहेहै जिसको मैं मान देउं हूं उसको यह प्राणोंसेभी प्यारा जमाईके हाथसे तांबूल दिलाताहूं ॥७११॥

डुंबो सकुटंबोऽवि हु, पभणइ सामिय! महापसाउत्ति। तो रायाएसेणं, कुमरो जा देई तंबोलं ७१२

अर्थ—तब कुडुंबसहित डोंम राजाको नमस्कार करके बोला हे महाराज हमारेपर महाप्रसाद याने वेसी प्रसन्नता करो तब राजाकी आज्ञासे कुमर श्रीपाल जितने तांबूल देवे ॥ ७१२ ॥

ताव सहसत्ति एगा, बुड्ढी डुंबी कुमारकंठंमि। लग्गेइ धाविऊण, पुत्तय पुत्तय कओ तंसि ॥ ७१३ ॥

अर्थ—उतने अकस्मात् तत्काल एक बूढी डोंमनी दौडके कुमरके कंठमें लगी हे पुत्र हे पुत्र तैं यहां कहां से है कहां से आया है ऐसा वचन बोलती ॥ ७१३ ॥

कंठ विलग्गा पभणइ,हा वच्छय कित्तियाउ कालाओ। मिलिओऽसि तुमं अम्हं,कत्थ य भमिओसि देसंमि

अर्थ—और कंठमें लगी भई कहनेलगी हा इतिखेदे हे वत्स कितने कालसे तूं हमको मिला है और किस २ देशमें फिरा है ॥ ७१४ ॥

सुणिओसि हंसदीवे, पत्तो कुसलेण पवहणारूढो। तत्तो इह संपत्तो, कहं कहं पुत्तय कहेसु ॥७१५॥

अर्थ—हे पुत्र तूं जहाजपर बैठके कुशलसे हंसद्वीप पहुंचा ऐसा हमने सुनाथा वहांसे किस प्रकारसे यहां आया सो हमसे कह ॥ ७१५ ॥

एगा भणेइ भत्तिज्जओसि, अन्ना भणेइ भायासि। अवरा कहेइ महदेवरोसि, पुन्नेण मिलिओसि ७१६

अर्थ—एक डोमनी कहे मेरा भतीजा है भाईका पुत्र है और डोमनी कहे मेरा भाई है और कहे मेरा देवर है पुण्यसे मिला है ॥ ७१६ ॥

डुंबो भणेइ सामिय, मह लहुभाया इमो गओ आसि। संपइ तुम्ह समीवे ठिओवि नो लक्खिओ सम्मं॥

अर्थ—अब डोम राजाके सामने देखके बोला हे स्वामिन् यह मेरा छोटाभाई कहांभी चला गयाथा इस वक्त में आपके पासमें बैठा हुआ अच्छी तरहसे पहिचाना नहीं ॥ ७१७ ॥

एएण कारणेणं, माणमिसेणं अणाविओ पासे। उवलक्खिओ य सम्मं बहुलक्खणलक्खिओ एसो ७१८

अर्थ—इस कारण करके मानके मिससे पासमें बुलाया और अच्छी तरहसे पहिचाना हे स्वामिन् यह मेरा भाई बहुत गुणवान् हैं प्रशस्त लक्षणों करके युक्त है हे महाराज हम तो डोम हैं हमको कोई मान देवे तो हम क्या वडे हो जावें डोम तो डोमही रहे परंतु इसको पहिचाननेके लिए यह प्रपंच किया सो क्षमा करें ॥ ७१८ ॥

**राया चिंतेइ मणे, ही ही विट्टालियं कुलं मज्झ । एएणं पावेणं, तो एसो झत्ति हंतव्वो ॥ ७१९ ॥**

अर्थ—यह डोमका वचन सुनके राजा मनमें विचारे हीही इति खेदे इस पापी दुष्टने मेरे कुलको विटालदिया दोष सहित किया इस कारणसे यह पापीकों शीघ्र मारना योग्य है ॥ ७१९ ॥

**नेमित्तिओ य बंधाविऊण, आणाविओ नरवरेणं । भणिओ रे दुट्ठ इमो, मायंगो कीस नो कहिओ ७२०**

अर्थ—और नेमित्तिएको राजाने बंधवाके बुलवाया और कहा अरे दुष्ट यह मातंग डोम कैसे नहीं कहा ॥ ७२० ॥

**नेमित्तिओवि पभणइ, नरवर एसो न होइ मायंगो । किंतु महामायंगा,—हिवई होही न संदेहो ७२१**

अर्थ—नेमित्तियाभी बोला हे महाराज यह मातंग चांडाल नहीं है किंतु महामातंग नाम महागजोंका अधिपति स्वामी होगा इस अर्थमें संदेह नही है ॥ ७२१ ॥

**गाढयरं रुट्ठेणं, रन्ना नेमित्तिओ कुमारो य । हणणत्थं आइट्ठा, निययाणं जाव सुहडाणं ॥ ७२२ ॥**

अर्थ—तदनंतर अत्यन्त क्रोधातुर हुए राजाने नेमित्तिया और कुमरको मारनेके लिए अपने सुभटोंको आज्ञा दिया ॥७२२॥

ता मयणमंजरीवि हु, सुणिऊण समागया तहिं ज्झत्ति। पभणेइ ताय किमियं, अवियारियकज्जकरणंति॥

अर्थ—इतने मदनमंजरी राजकन्याभी यह वार्ता सुनके शीघ्र राजाके पासमें आई आके कहनेलगी पिताजी यह विना विचारा कार्य क्या करते हैं ॥ ७२३ ॥

आयारेणवि नज्जइ, कुलंति लोएवि गिज्जए ताय। लोओत्तरआयारो, किं एसो होइ मायंगो ॥७२४॥

अर्थ—और क्या कहे सो कहते हैं हे तात आचारसेंभी कुलजाना जावे है ऐसा लोकमें कहते हैं आचारः कुलमाख्याति इस वचनसें सबलोगोंके उपरिवर्ति प्रधान आचार वर्ताव जिसका ऐसा यह कुमर क्या चंडाल होवे अपितु कदापि नहीं होवे ॥ ७२४ ॥

तो पुच्छइ नरनाहो, कुमरं भो नियकुलं पयासेसु। ईसि हसिऊण कुमरो, भणइ अहो तुज्झ च्छेयत्तं ७२५

अर्थ—तदनंतर राजा कुमरको पूछे अहो कुमार अपना कुल कहो तब कुमर थोड़ा हंसके कहे अहो आप बहुत विचक्षण हैं जिस कारणसे पहले अपनी पुत्री देके पीछे कुल पूछते हैं ॥ ७२५ ॥

अहवा नरवर! तुमए, एयं अक्खाणयं कयं सच्चं। पाऊण पाणियंकिर, पच्छा पुच्छिज्जए गेहं ॥७२६॥

अर्थ—अथवा हे राजन् आपने यह आख्यानक लौकिक कथन सत्य किया कि पहले पानीपीके पीछे घर पूछना अर्थात् कोई ब्राह्मण वगैरह मारवाड देशमें चला जाताथा बहुत तृषालगी बादमें किसीसे कहा भाई पानी पिलाओ उसने पानी पिलाया बाद ख्याल हुआ और पूछा घर किसका है उसने कहा ढेड़का है इत्यादि ॥ ७२६ ॥

सिन्नं करेह सज्जं जं मम हत्था कुलं पयासंति । जीहाए जं कुलवन्नणं,–ति लज्जाकरं एयं ॥ ७२७ ॥

अर्थ—जो मेरा कुल श्रवणकी इच्छा होवे तो यह करिए कि अपनी सेना तय्यार करो जिससे मेरा हाथ-कुल कहेगा अपनी जिव्हासे कुल कहना यहतो लज्जाकारी है ॥ ७२७ ॥

अहवा पवहणमज्झ,–ठियाओ जा संति दुन्निनारीओ । आणाविऊण ताओ, पुच्छेह कुलंपि जइ कज्जं ७२८

अर्थ—अथवा जहाजमें दो स्त्रियों हैं उन स्त्रियोंको यहां बुलाके जो आपके कार्य होवे तो कूल पूछो ॥ ७२८ ॥

तो विम्हिओ य राया, आणाविय धवलसत्थवाहंपि । पुच्छइ कहेसु किं संति, पवहणे दुन्नि नारीओ ७२९

अर्थ—तदनंतर राजा आश्चर्ययुक्त भया धवल सार्थवाहको बुलाके पूछे अहो सेठ कहो जहाजमें क्या दो स्त्रियों हैं ॥७२९॥

धवलोवि हु कालमुहो, जा जाओ ताव नरवरिंदेणं । नारीण आणणत्थं पहाणपुरिसा समाइट्ठा ७३०

अर्थ—यह राजाका बचन सुनके धवलसेठ जितने स्याममुख होगया उतने राजाने उन स्त्रियोंको बुलानेके वास्ते अपने प्रधान पुरुषोंको आज्ञा दिया ॥ ७३० ॥

तेहिं गंतूण तओ तहिं, भणियाओ नरवरिंदधूयाओ। पइणो कुलकहणत्थं, वच्छा आगच्छह दुयंति ७३१

अर्थ—वह प्रधान पुरुष वहां जाहाजोंमें जाके उन राजपुत्रियोंको इस प्रकारसे कहा है वत्से पुत्रियो तुम अपने पतिका कुल कहनेके लिये शीघ्र आओ ॥ ७३१ ॥

तं सोऊणं ताओ, मयणाओ हरिसियाओ चित्तंमि। तेण मणवल्लहेणं, नूणं आणाविया अम्हे ॥७३२॥

अर्थ—वह प्रधान पुरुषोंका वचन सुनके दोनों मदना मनमें हर्षित भई और विचारतीं भई अपने भर्तारने अपनेको बुलाई है ऐसा विचारके हर्षित भई ॥ ७३२ ॥

सिबियाए चडियाओ, संपत्ता नरवरिंदभवणंमि। दट्ठूण पाणनाहं, जाया हरिसेण पडिहत्था ॥७३३॥

अर्थ—तदनंतर पालकीमें बैठके दोनों स्त्रियों राजा वसुपालके भवनमें प्राप्त भई और वहां अपने प्राणनाथ भर्तारको देखके आनंद व्याप्त भई अर्थात् परिपूर्ण आनंद पाया ॥ ७३३ ॥

रन्नावि पुच्छियाओ, वच्छा भंजेह अम्हसंदेहं। को एसो वुत्तंतो, कहेह आमूलचूलंति ॥ ७३४ ॥

अर्थ—राजानेभी इस प्रकारसे पूछा हे वत्से हे पुत्रियो तुम हमारा संदेह दूरकरो यह क्या वृतान्त है यह क्याबात है मूलसे लेके चूल पर्यंत कहो ॥ ७३४ ॥

तो विज्झाहरधूया, कहेइ सव्वंपि कुमरचरियं जा । ताव निवो साणंदो, भणइ इमो भइणिपुत्तो मे ७३५

अर्थ—तदनंतर विद्याधरराजाकी पुत्री मदनमंजूषाने सर्व कुमरका चरित कहा कुमर समुद्रमें पड़ा वहां तक उतने वसुपाल राजा आनंदसहित बोले यहकुमर मेरी बहिनका पुत्र भानजा है ॥ ७३५ ॥

गाढपरं संतुट्ठो, राया कुमरस्स देई बहुमाणं । डुंबं सकुडंबंपि हु, ताडावइ गरूयरोसेण ॥ ७३६ ॥

अर्थ—तदनंतर अत्यन्त संतुष्टमान भया राजा कुमरका बहुत सत्कार करे और बहुत क्रोधसे कुटुंबसहित डोमको अपने सेवकोंके पास पिटवावे ॥ ७३६ ॥

डुंबो कहेइ सच्चं, सामिय काराविय़ं इमं सव्वं । एएण सत्थवाहेण, देव दाऊण मज्झ धणं ॥ ७३७ ॥

अर्थ—तब डोम सत्य कहे हे स्वामिन् हे देव हे महाराज इस सार्थवाणिएने मेरेको धन देके यह सर्व अकार्य कराया सर्व अनर्थका मूल यह सार्थवानिया है ॥ ७३७ ॥

तो राया धवलंपि हु, बंधावेऊण निविडबंधेहिं । अप्पेइ मारणत्थं, चंडाणं दंडपासीणं ॥ ७३८ ॥

अर्थ—तदनंतर राजा धवल सार्थवाहको मजबूत बंधनोंसे बंधवाके अत्यन्त दुष्ट कोटवाल पुरुषोंको मारनेके वास्ते देवे ॥ ७३८ ॥

मोयावइ तं धवलं, डुंबं च कुडुंबसंजुत्तं ३९

कुमरो निरुवमकरुणारस,-वसओ नरवराउ कहकहवि ।

अर्थ—कुमार श्रीपाल उपमा रहित जो करुणारस उसके वशसे धवलसेठको कोईप्रकारसे राजाके पास छुडवावे और कुटुंबसहित डोमकोभी छुडवावे ॥ ७३९ ॥

मायंगाहिवइत्तं, पुट्ठो नेमित्तिओ कहइ एवं । मायंगा नाम गया, तेसिं एसो अहिवइत्ति ॥ ७४० ॥

अर्थ—बादमें राजाने नेमित्तिएको मातंगाधिपतिका अर्थ पूछा तव नेमित्तिया कहे है महाराज महामातंग नाम हाथी उन्होंका अधिपति नाम स्वामी ॥ ७४० ॥

संपूइऊण राया, सम्मं नेमित्तियं विसज्जेइ । भयणीसुयंति धूया, वरंति कुमरं च खामेइ ॥ ७४१ ॥

अर्थ—राजा वसुपाल नेमित्तिएका वस्त्राभरणादिकसे सत्कार करके विसर्जन करे और कुमर वहिनका पुत्र है और पुत्रीका वर है इस कारणसे विशेष करके खमावे ॥ ७४१ ॥

राया भणेइ पिच्छह अहह अहो उत्तमाण नीयाणं । केरिसमंतरमेयं, अमियविसाणंव संजायं ७४२

अर्थ—राजा कहे अहह इति खेद अहो इति आश्चर्य अहो लोको तुम देखो देखो उत्तम पुरुष और नीच पुरुषोंमें यह कितना अंतर है अमृत और जहरके जैसा अंतर है ॥ ७४२ ॥

धवलो करेइ एरिस,–मणत्थमुवगारिणोवि कुमरस्स । कुमरो एयस्स अणत्थ–कारिणो कुणइ उवयारं

अर्थ—धवलसेठ उपकारी कुमरपर ऐसा अनर्थ करे है कुमर अनर्थ करनेवाला धवलसेठका उपकार करे है ॥ ७४३ ॥

जह जह कुमरस्स जसं धवलं, लोयंमि वित्थरइ एवं । तह तह सो धवलोवि हु, खणे खणे होइ कालमुहो ४४

अर्थ—जैसे २ कुमरका उज्वल यश लोकमें कथित प्रकारसे विस्तार पावे वैसा २ निश्चयकरके धवलसेठभी क्षण २ में स्याम मुख होवे ॥ ७४४ ॥

तहवि कुमारेणं सो, आणीओ नियगिहं सबहुमाणं । भुंजाविओ य विस्सामिओ य, नियचंदसालाए ४५

अर्थ—तथापि कुमरने बहुमान सहित अपने घर जैसे बने वैसा बुलाया नाना प्रकारका भोजन कराया वाद चन्द्र शाला अपने घरके ऊपरकी भूमिमें रक्खा ॥ ७४५ ॥

तत्थ ट्ठिओ सो चिंतइ, अहह अहो केरिसो विही वंको । जमहं करेमि कज्जं, तं तं मे निप्फलं होइ ७४६

अर्थ—वहां चन्द्रशालामें रहा हुआ वह धवलसेठ विचारे क्या विचारे सो कहते हैं अहह इति खेदे अहो इति आश्चर्ये विधि, देव मेरेपर कैसा वक्र है मैं जो २ कार्य कर्ता हूं वह २ मेरे निष्फल होवे है ॥ ७४६ ॥

एवं ठिएवि, अज्जवि, मारिज्जइ जइ इमो मए कहवि । ता एयाओ सिरीओ, सवाओ हुंति महच्चेव ७४७

अर्थ—ऐसे रहतेभी जो इस कुमरको मैं अबीभी कोई प्रकारसे मारूं अर्थात् प्राण रहित करूं तो यह लक्ष्मी मेरेही होवे ॥ ७४७ ॥

अन्नं च इत्थ सत्तम,—भूमीए सुत्तओ इमो इक्को । ता हणिऊणं एयं, रमणीवि चलावि माणेमि ७४८

अर्थ—औरभी यहां सातवीं भूमिपर कुमर इकेला सोता है इस लिए इस कुमरको मारके इसकी तीनों स्त्रियोंको जबरदस्तीसे मैं भोगवूं ॥ ७४८ ॥

इय चिंतिऊण हिट्ठो, धिट्ठो दुट्ठो निकिट्ठपाविट्ठो । असिधेणुं गहिऊणं, पहाविओ कुमरवहणत्थं ॥७४९॥

अर्थ—ऐसा विचारके वह धवल हर्षित होके छुरी लेके कुमरको मारनेके लिए चला कैसा है धवल धेठा है और दुष्ट है इसी कारणसे निकृष्ट नाम अधम है और अतिशय पापी है ॥ ७४९ ॥

उम्मग्गमुक्कपाओ, पडिओ सो सत्तमाओ भूमीओ । छुरियाइ उरे विद्धो, मुक्को पाणेहिं पावुत्ति ७५०

अर्थ—भय और उतावलके वशसे उन्मार्गमें चढ़ते पग डिगगया सातवीं भूमिसे गिरा अपने हाथमें रही भई छुरी यह पापी है ऐसा करके मानो पेटमें प्रवेश करगई अर्थात् प्राणोंसे रहित भया ॥ ७५० ॥

सो सत्तमभूमीओ, पडिओ पत्तो य सत्तमिं भूमिं । नरयस्स तारिसाणं, समत्थि ठाणं किमन्नत्थ ॥७५१॥

अर्थ—वह धवल सातवीं भूमिसे गिरा और सातवीं नरक पृथ्वी याने सातमी नरक गया यह अर्थयुक्त है जिसकारणसे ऐसे दुष्टोंको सातमी नरकसे और कौन ठिकाना है अपि तु कोई नहीं ॥ ७५१ ॥

तं दट्टूण पभाए, लोओ चिंतेइ इमाइ चिट्ठाए। कुमरहणणत्थमेसो, नज्जइ आहाविओ नूणं ॥७५२॥

अर्थ—प्रभातमें लोक अपने हाथकी छुरीसे मराहुआ धवलको देखके विचारे निश्चय इस चेष्टासे धवल कुमरको मारनेके लिए ऊपर चढा है और गिरके मरगया ॥ ७५२ ॥

अहह अहो अहमत्तं, एयस्स कुबेरसिट्ठिणो नूणं। जो उवयारिक्कपरे, कुमरेवि करेइ वहबुद्धिं ॥ ७५३ ॥

अर्थ—और क्या विचारे सो कहते हैं अहह इति खेदे अहो इति आश्चर्ये इस कुबेरसेठका अधमत्व आश्चर्यकारी है कैसे सो कहते हैं निश्चय उपकार करनेमें तत्पर ऐसे कुमरपर यह दुष्ट मारनेकी बुद्धि करता है ॥ ७५३ ॥

एएणं पावेणं, जो दोहो चिंतिओ कुमारस्स। सो एयस्सवि पडिओ, अहो महप्पाण माहप्पं ७५४

अर्थ—इस पापी क्रूर धवलने जो कुमरका द्रोह विचारा वह इसीहीपर पड़ा और महापुरुषोंका माहात्म्य आश्चर्यकारी है ॥ ७५४ ॥

कुमरोवि हु तच्चरियं, चिंतंतो सोइऊण खणमिक्कं। काऊण पेयकिच्चं, दावेइ जलंजलिं तस्स ॥७५५॥

अर्थ—कुमरभी धवलसेठका चरित आचार विचारता हुआ क्षणमात्र सोच करके उसका मृतककार्य अग्निसंस्कारादि करके उसको जलांजलि दिलावे ॥ ७५५ ॥

वरबुद्धिदाइणो जे, मित्ता धवलस्स आसि तिन्नेव । ते सव्वाइ सिरीए, कुमरेणाहिगारिणो ठविया ॥७५६॥

अर्थ—प्रधानबुद्धिके देनेवाले धवलके तीनमित्रोंको कुमरने धवल सम्बन्धी सर्व लक्ष्मीका अधिकारीकिया ॥ ७५६ ॥

मयणातिगेण सहिओ, कुमरो तत्थ ट्ठिओ समाहीए। केवलसुहाइ भुंजइ, मुणिव्व गुत्तितयसमेओ ५७

अर्थ—तीन मदनासहित कुमर उस नगरमें समाधिसे रहा हुआ केवल सुख भोगवे किसके जैसा तीनगुप्ति मन, वचन, कायगुप्तिसहित जैसे मुनि सर्व सुख भोगवे वैसा यहभी ॥ ७५७ ॥

अन्नदिणे सो कुमरो, रयवाडीए गओ सपरिवारो। पिच्छइ एगं सत्थं, उत्तरियं नयरउज्जाणे ॥७५८॥

अर्थ—अन्य दिनमें परिवारसहित कुमर राजवाड़ी गया हुआ नगरके उद्यानमें एक सथवाड़ा उतरा हुआ देखे ७५८

जो तत्थ सत्थवाहो, सोवि हु कुमरं समागयं दट्ठुं । घित्तूण भिट्टणाइ, पणमइ पाए कुमारस्स ७५९

अर्थ—जो वहां सार्थवाह है वह कुमरको आया भया देखके भेटना लेके कुमरको नमस्कार किया यानें भेटना दिया ॥ ७५९ ॥

कुमरेण पुच्छिओ सो, सत्थाहिव! आगओ तुमं कत्तो। पुरओवि कत्थ गच्छसि, किं कत्थवि दिट्ठमच्छरियं

अर्थ—कुमरने सार्थवाहसे पूछा हे सार्थपते तैं कहांसे आया है आगे कहां जाता है कहांभी कोई आश्चर्य जो देखाहो तो कहो ॥ ७६० ॥

तो भणइ सत्थवाहो, कंतीनयरीओ आगओ अहयं। गच्छामि कंबुदीवं, निसुणसु अच्छेरयं एयं ७६१

अर्थ—तव सार्थवाह कहे मैं कंती नगरीसे आया हूं कंबुद्वीप जाता हूं मार्गमें आश्चर्य देखा सो सुनो ॥ ७६१ ॥

इत्तो य जोयणसए, कुंडलनयरं समत्थि विक्खायं। तत्थत्थि गुरुपयावो, राया सिरिमगरकेउत्ति ७६२

अर्थ—इस नगरसे सो योजन दूर प्रसिद्ध कुंडलपुर नामका नगर है वहां महाप्रताप जिसका ऐसाश्री मकरकेतु नामका राजा है ॥ ७६२ ॥

तस्स कप्पूरतिलया देवी कप्पूरविमलसीलगुणा,। तकुच्छिभवा सुंदर,-पुरंदरक्खा दुवे पुत्ता ॥७६३॥

अर्थ—उस राजाके कर्पूरतिलका नामकी रानी है कैसी है कपूरके जैसा निर्मल सीलगुण जिसका उसकी कुक्षिमें उत्पत्ति जिन्होंकी ऐसें सुंदर पुरंदर नामके दो पुत्र है ॥ ७६३ ॥

ताण उवरिं च एगा, पुत्ती गुणसुंदरित्ति नामेणं। जा रूवेणं रंभा, बंभी य कला कलावेणं ॥७६४॥

अर्थ—इन पुत्रोंके ऊपर एक गुणसुंदरी नामकी पुत्री है रूपलावण्य सौंदर्य करके वह कन्या रंभा देवाङ्गनाके तुल्य है और कलाके समूहसे ब्राह्मी सरस्वतीके तुल्य है ॥ ७६४ ॥

तीए कया पइन्ना, जो मं वीणाकलाइ निज्जिणइ । सो चेव मज्झभत्ता, अन्नेहिं न किंपि मह कज्जं ७६५

अर्थ—इन कन्याने प्रतिज्ञा करी है जो पुरुष वीणा बजानेकी कलामें मेरेको जीते उसीको भर्तार करना और पुरुषसे मेरे कुछ प्रयोजन नहीं ॥ ७६५ ॥

तं सोऊणं पत्ता, तत्थ नरिंदाण नंदणाणेगे । वीणाए अब्भासं, कुणमाणा संति पइदिवसं ॥ ७६६ ॥

अर्थ—यह प्रतिज्ञा सुनके उस नगरमें बहुत राजपुत्र आए है निरंतर वीणाका अभ्यास करें हैं ॥ ७६६ ॥

मासे मासे तेसिं, होइ परिक्खा परं न केणावि । सा वीणाए जिप्पइ, पच्चक्खसरस्सईतुल्ला ॥७६७॥

अर्थ—महीने २ में उन राजकुमरोंकी परीक्षा होवे है परन्तु किसी राजपुत्रने उसकन्याको वीणा बजानेमें नहीं जीती कैसी है कन्या साक्षात् सरस्वतीके तुल्य है ॥ ७६७ ॥

एगपरिक्खादिवसे, दिट्ठा सा तत्थ देव अम्हेहिं । रमणीण सिरोरयणं, सा पुरिसाणं तुमं देव ७६८

अर्थ—एक परीक्षाके दिनमें वह राजपुत्री हमनेभी देखी परन्तु हम ऐसा जाने हैं हे देव हे महाराज सब स्त्रियोंके शिरो रत्न यह कन्या है सब पुरुषोंके शिरो रत्न आप हो ॥ ७६८ ॥

अघटंतोवि हु जइ कहवि, होइ दुन्हंपि तुम्ह संजोगो। ता देव पयावइणो, एस पयासो हवइ सहलो ७६

अर्थ—यद्यपि नहीं संभवे है तुम्हारे दोनोंका सम्बन्ध-तथापि कोई प्रकारसे सम्बन्ध होवे-तव हे महाराज प्रजापति विधाताका तुम दोनोंके रूप रचनेका प्रयास सफल होवे ॥ ७६९ ॥

तं सोऊणं कुमरो, सत्थाहिवइं पसत्थवत्थेहिं । पहिराविऊण संझा,-समए पत्तो नियावासं ॥७७०॥

अर्थ—वह पूर्वोक्त सुनके कुमर सार्थ पतिको प्रशस्त वस्त्र पहराके संध्या समय अपने आवास आए॥ ७७० ॥

चिंतेइ तओ कुमरो, कह पिक्खिस्सं कुऊहलं एयं । अहवा नवपयझाणं, इत्थ पमाणं किमन्नेणं ॥७७१॥

अर्थ—तदनंतर कुमर विचारे यह कौतुक कैसे देखूंगा अथवा इस कार्यमें अर्हदादि नवपदोंका ध्यानही प्रधान है और विचारसे क्या प्रयोजन है ॥ ७७१ ॥

इय चिंतिऊण सम्मं, नवपयझाणं मणंमि ठावित्ता । तह झाइउं पवत्तो, कुमरो जह तक्खणा चेव ७७२

अर्थ—ऐसा विचारके सम्यक् नवपदोंका ध्यान मनमें स्थापके कुमर श्रीपाल उस प्रकारसे ध्यान करना सुरू किया जिससे तत्कालही ॥ ७७२ ॥

सोहम्मकप्पवासी, देवो विमलेसरो समणुपत्तो । करकलिउत्तमहारो, कुमरं पइ जंपइ एवं ॥७७३॥

अर्थ—सौधर्मदेवलोकमें रहनेवाला विमलेश्वर नामका देव वहां आया हुआ कुमरसे इस प्रकारसे कहे कैसा है देव हाथमें प्रधान हार है जिसके ऐसा इस प्रकारसे कहे ॥ ७७३ ॥

इच्छाकृतिर्व्योमगतिः कलासु, प्रौढिर्जयः सर्वविषापहारः ।
कंठस्थिते यत्र भवत्यवश्यं, कुमार! हारं तममुं ग्रहाण ॥ ७७४ ॥

अर्थ—हे कुमर तुम इस हारको ग्रहणकरो यह हार कंठमें रहनेसे यह पांच कार्य निश्चयसे होवे है वही कहते हैं जैसी इच्छा करे वैसा रूप बनावे १ और आकाशमें गतिनाम गमन २ सर्वकलामें निपुणपना ३ शत्रुओंको जीतना ४ सर्व प्रकारके जहरका उतरना ५ ॥ ७७४ ॥

एवं वदन्नेव स सिद्धचक्रा,–धिष्ठायकः श्रीविमलेशदेवः ।
कुमारकंठे विनिवेश्य हारं जगाम धामाद्भुतमात्मधाम ॥ ७७५ ॥

अर्थ—वह श्रीसिद्धचक्रका अधिष्ठायक श्रीविमलेश्वर नामका देव कुमरके कंठमें हारपहराके अपना धाम तेजसे अद्भुत ऐसा स्वर्ग गया ॥ ७७५ ॥

तं लद्धूण कुमारो, निच्चिंतो सुत्तओ अह पभाए । उट्ठंतोवि हु कुंडल,–पुर गमणं नियमणे कुणइ ७७६

अर्थ—कुमर उस हारको पाके चिंता रहित होके सोता बाद प्रभातमें उठता हुआही कुंडलपुर जानेकी इच्छा करे ॥७७६॥

**हारपभावेणं कय,–वामणरूवो गओ पुरे तत्थ । पासइ वीणाहत्थे, रायकुमारे ससिंगारे ॥ ७७७ ॥**

अर्थ—हारके प्रभावसे किया है वामनरूप जिसने ऐसा कुमर उस नगरमें गया हुआ वीणा है हाथमें जिन्होंके ऐसे शृंगारसहित राजकुमरोंको देखे ॥ ७७७ ॥

**कुमरो वामणरूवो, राया कुमारे हिं सहगओ तत्थ । जत्थत्थि उवज्झाओ, वीणासत्थाइं पाढंतो ७७८**

अर्थ—कुमर वामनेका रूप किया हुआ और राजकुमारोंके साथ जहां वीणाशास्त्र पढ़ानेवाला उपाध्याय है वहां गया ॥ ७७८ ॥

**जह जह उवज्झायं पइ, वामणओ कहइ मंपि पाढेह । तह तह रायकुमारा, हसंति सव्वे हडहडत्ति ७७९**

अर्थ—जैसे २ वामन उपाध्यायसे कहे मेरेकोभी पढ़ावो अर्थात् वीणा बजाना सिखावो वैसा २ सर्व राजकुमर हड २ शब्द करके हसें ॥ ७७९ ॥

**दट्ठुं अपाढयंतं, उवज्झायं झत्ति तस्स वामणओ । अप्पेइ हत्थखग्गं, हेलाए अइ महग्घंपि ॥ ७८० ॥**

अर्थ—तव वामन उपाध्यायको नहीं पढ़ाता हुआ देखके बहुत कीमतका अपने हाथका खड्ग लीलासे शीघ्र उपाध्यायको देवे ॥ ७८० ॥

